"शत्रूनगमयत्स्वर्गं वेदार्थं स्वानवेदयत् ।
आशयच्चामृतं देवान् वेदमध्यापयेद् विधिम् ॥1॥
आसयत्सलिले पृथ्वीं यः स मे श्री हरिर्गतिः ।"

गतीत्यादि किम् ? पाचयत्योदनं देवदत्तेन । अण्यन्तानां किम्, गमयति देवदत्तो यज्ञदत्तं तमपरः प्रयुङ्क्ते, गमयति देवदत्तेन यज्ञदत्तं विष्णुमित्रः ।

**'नीवह्योर्न'** । नाययति वाहयति वा भारं भृत्येन । 'नियन्तृकर्तृकस्य बहेरनिषेधः' । वाहयति रथं वाहान् सूतः । 'अदिखाद्योर्न ।' आदयति खादयत्यन्नं बहुना ।

'भक्षेरहिंसार्थस्य न' । भक्षयति बलिवर्दान् सस्यम् । 'जल्पतिप्रभृतीमुपसङ्ख्यानम्' । जल्पयति भाषयति पुत्रं देवदत्तः 'दृशेश्च' । दर्शयति हरिं भक्तान् । सूत्रे ज्ञान सामान्यार्थानामेव ग्रहणम्; न तु तद्विशेषार्थानामित्यनेन ज्ञाप्यते । तेन स्मरति जिघ्रति इत्यादीनां न । स्मारयति घ्रापयति वा देवदत्तेन ।

'शब्दायतेर्न'—शब्दाययति देव दत्तेन । धात्वर्थ—संगृहीत कर्मत्वेनाकर्मकत्वात् प्राप्तिः । येषां देश कालादिभिन्नं कर्म न सम्भवति ते ऽया कर्मका न त्वविवक्षित कर्माणोऽपि । तेन मासमासप्रति देवदत्तमित्यादौ कर्मत्वं भवत्येव । देवदत्तेन पाचयतीत्यादौ तु न ॥

**सूत्र-व्याख्या**—गति अर्थ वाली, ज्ञानार्थक, भक्षणार्थक, शब्द रूप कर्मकारक वाली एवं अकर्मक इन धातुओं की क्रियाओं का जो प्रयोज्यकर्ता है वह ण्यन्त इन (धातुओं) के योग में कर्म संज्ञक होता है, 'णिचि अनुत्पन्ने यः कर्ता अर्थात् शुद्ध धात्वर्थ क्रिया का (प्रयोज्य कर्ता)' । 'शभवः स्वर्गम् अगच्छातान् हरिः स्वर्गमयंत्' यहाँ गत्यर्थक गम् धातु वाच्य क्रिया का कर्ता शभवः हैं, वे अण्यन्तावस्था के कर्ता हैं, उनकी णिजन्त णिजन्त काल में कर्म संज्ञा होने से 'शभून्' बना ।

स्वे=स्वकीया वेदार्थम् अविदुः तान् श्री हरिर्वेदार्थम् अवेदयत् । यहाँ ज्ञानार्थक धातु के अण्यन्त कर्ता 'स्वे' हैं, उनकी ण्यन्त काल में कर्म संज्ञा होने से 'स्वान्' हुआ है ।

'देवा अमृतम् आश्नन् तान् आशयत्'—यहाँ भक्षणर्थक धातु के अणिजन्त कर्ता 'देवा' को णिजन्त काल में कर्म संज्ञा से देवान् ।

"विधिः वेदमध्यैत तं वेदमध्यापयत्"—यहाँ शब्द कर्मकारक वाली धातु के अण्यन्त कर्ता विधिः है उसकी ण्यन्तकाल में कर्म संज्ञा से 'विधिम्' हुआ है । "पृथ्वी सलिले आस्ते तां हरिः आशयत्"—यहाँ अकर्मक आस् धातु का अण्यन्त कर्त्री पृथ्वी की ण्यन्त काल में कर्म संज्ञा से 'पृथ्वीम्' बना ।

**श्लोकार्थ**—"शत्रुगण स्वर्ग गये उनको श्री हरि ने प्रेरणा दी । आत्मीय पुरुषों ने वेदार्थ का ज्ञान किया उनको श्री हरि ने प्रेरणा दी । देवताओं ने अमृत पान किया, उनको हरि ने पान करवाया । ब्रह्मा ने वेद पढ़ा उसमें श्री हरि प्रेरक रहे ।

पृथ्वी जल में डूबी हुई थी, उसमें श्री हरि प्रेरक रहे थे ऐसे वे हरि मेरे रक्षक हैं या मैं उनका शरणागत हूँ।" इसका आशय निम्न प्रकार है—

(1) गम्धात्वर्थ संयोग जनक व्यापार है, ण्यन्त का संयोग जनक व्यापार जनक व्यापार अर्थ है।

(2) विद्धात्वर्थ ज्ञान जनक व्यापार है, ण्यन्त का ज्ञान जनक व्यापार जनक व्यापार अर्थ है।

(3) अश् धात्वर्थ गलबिलाधः संयोग जनक व्यापार है, ण्यन्त का गलबिलाधः संयोग जनक व्यापार जनक व्यापार अर्थ है।

(4) इङ् धात्वर्थ अध्ययन जनक व्यापार है, ण्यन्त का अध्ययन जनक व्यापारानुकूल व्यापार अर्थ है।

(5) आस्धात्वर्थ स्थित्यनुकूल व्यापार है, ण्यन्त का स्थित्यनुकूल व्यापार जनक व्यापार अर्थ है।

यहाँ धात्वर्थ के भीतर अनुकूल शब्द का अर्थ जनक है। शुद्ध गम् धात्वर्थ फल संयोग है। ण्यन्त गम् का फल संयोग जनक व्यापार है। विद् धात्वर्थ फल ज्ञान है, ण्यन्त विद् का ज्ञान जनक व्यापार जनक व्यापार है। उसका फल ज्ञान जनक व्यापार है। अश् धात्वर्थ फल गलबिलाधः संयोग है। ण्यन्त अश् का गलबिलाधः संयोग जनक व्यापार है। इङ् धात्वर्थ फल अध्ययन है, ण्यन्त इङ् धात्वर्थ फल अध्ययन जनक व्यापार है। आस् धातु का फल स्थिति है, ण्यन्त आस् का फल स्थित्यनुकूल व्यापार है। ण्यन्त स्थल में प्रयोजक व्यापार का फल प्रयोज्य-निष्ठ व्यापार होता है सर्वत्र।

यहाँ यह शङ्का होती है कि णिच्रहित शुद्ध धात्वर्थ फल की कर्म संज्ञा 'कर्तुरीप्सितमम्' से होती है उसी प्रकार ण्यन्त-स्थल में द्वितीय व्यापार का प्रथम व्यापार को फल मानकर प्रयोज्य कर्तृ संज्ञक शत्रु आदि की कर्म संज्ञा भी 'कर्तुरीप्सिततमम्' से हो जायेगी फिर 'गतिबुद्धिः यह सूत्र क्यों किया ? यह व्यर्थ होकर नियमार्थ है, नियम इस प्रकार है, ण्यन्त व्यापार प्रयोज्य व्यापाराश्रय की कर्म संज्ञा हो तो गत्याद्यर्थक ण्यन्त धातुओं के योग में ही जो सूत्र में उच्चरित हैं, अन्यत्र नहीं।

इस नियम से ण्यन्त पाचि धात्वर्थ द्वितीय व्यापार का जो प्रथम व्यापार फल है उसका जो आश्रय प्रयोज्यकर्ता देवदत्तादि हैं उनकी कर्म संज्ञा न हुई। अतः इस प्रकार के प्रयोज्य कर्ता से तृतीया ही होती; यथा—'देवदत्तः पचति तं पचन्तं देवदत्तं चैत्रः प्रेरयति' यहाँ पच् धात्वर्थ विक्लित्यनुकूल व्यापार अर्थ है। ण्यन्त का विक्लित्यनुकूल व्यापार जनक व्यापार अर्थ है। यहाँ द्वितीय व्यापार का प्रथम व्यापाराश्रय देवदत्त प्रयोज्य कर्ता है, अतः नियम से कर्म संज्ञा न हुई 'देवदत्तेन' तृतीयान्त प्रयोग हुआ।

अण्यन्तानां किम् ?—यज्ञदत्त जाता है उसको देवदत्त प्रेरणा करता है, प्रेरक देवदत्त को विष्णुमित्र प्रेरणा करता है। इस अर्थ में अण्यतावस्था का कर्ता जो यज्ञदत्त है उसकी कर्मसंज्ञा होती है किन्तु ण्यन्तावस्था के कर्ता देवदत्त की कर्म संज्ञा न हो

जाय, इसके लिये सूत्र में अण्यन्त कहा है। यहाँ दो णिच् है, अतः तीन व्यापार घटित धात्वर्थ हैं—संयोग-जनक-व्यापार, जनक व्यापार-जनक-व्यापार, यह ण्यन्त द्वययुक्त गम् धात्वर्थ हुआ, संयोग रूप फलाश्रय ग्रामादि होता है, द्वितीय देवदत्त-निष्ठ व्यापार का फलाश्रय यज्ञदत्त है, उसकी कर्मसंज्ञा हुई है। तृतीय व्यापार का द्वितीय व्यापार रूप फलाश्रय देवदत्त है, किन्तु णिच् उत्पन्न होने पर वह कर्ता है, उससे तृतीया हुई। तृतीय व्यापाराश्रय विष्णु मित्र है, उसकी कर्तृ संज्ञा से प्रथमा हुई--"यज्ञदत्तो गच्छति तं देवदत्तः प्रेरयति तं विष्णुमित्रः प्रेरयति इति यज्ञदत्तं देवदत्तेन गमयति विष्णुमित्रः।"

इस सूत्र में 'ईप्सिततम' की अनुवृत्ति है, अतः यह भी फलाश्रय की ही कर्म संज्ञा करता है, इसलिये देवदत्तादि को तृतीय व्यापार का द्वितीय व्यापार रूप फलाश्रय बनाने के लिये यहाँ दो बार ण्यन्त-पर्यन्त अनुधावन किया गया है। एक ण्यन्त से देवदत्त फलाश्रय नहीं होगा।

ण्यन्त नी (धातु) और ण्यन्त वह् (धातु) इनके योग में प्रयोज्य कर्ता की गतिबुद्धि से कर्म संज्ञा नहीं होती है, गति के बिना प्रापण संभव नहीं है। अतः इन दोनों को भी गत्यर्थकत्व में मानना आवश्यक है। 'सेवक भार को वहन करता है, उसको चैत्र प्रेरणा करता है' यहाँ भृत्य प्रयोज्य कर्ता की कर्म संज्ञा न हुई—"भृत्यो भारं वहति नयति वा तं चैत्रः प्रेरयति इति नाययति वाहयति भारं भृत्येन चैत्रः।"

पशु-प्रेरक ण्यन्त क्रिया का कर्ता=प्रयोजक कर्ता रहे, वहाँ ण्यन्त वह् धातु के योग में प्रयोज्य कर्ता की कर्म संज्ञा का निषेध का निषेध होता है अर्थात् कर्म संज्ञा होती है। 'वाहाः रथं वहन्ति तान् सूत=(पशुप्रेरणः) प्रेरयति = वाहयति वाहान् रथं सूतः।' अश्व रथ को वहन करते हैं, उनको पशुप्रेरक (रथ चलाने वाला) प्रेरणा करता है।

ण्यन्त भक्षणार्थक अद्धातु एवं भक्षणार्थ ण्यन्त खाद् धातु, उनके योग में अण्यन्तावस्था का कर्ता=प्रयोज्य कर्ता, उसकी कर्म संज्ञा नहीं होती है। अतः प्रयोज्य कर्तृवाचक से तृतीया विभक्ति होती है। "बटुः अन्नम् अति=खादति तं कमलेशः प्रेरयति इति आदयति खादयति वा अन्नं बटुना कमलेशः।"

अहिंसार्थक भक्षधातु ण्यन्त के योग में यह प्रतिषेध लगता है अर्थात् प्रयोज्य की कर्म संज्ञा नहीं होती है। हिंसार्थक ण्यन्त भक्ष के योग में प्रयोज्य की कर्म संज्ञा होती है। अहिंसार्थक में बटुना।

हिंसार्थक में यथा—'बलीवर्दाः सस्यम् भक्षयन्ति तान् अन्यः प्रेरयति इति' इसमें प्रयोज्य कर्ता बलीवर्द की कर्म संज्ञा से 'बलीवर्दान्' हुआ है। "बैल घास खाते हैं उनको दूसरा प्रेरणा करता है।"

जल्पति सदृश ण्यन्त धातुओं के योग में प्रयोज्य कर्ता की कर्म संज्ञा होती है। 'पुत्र धर्म विषयक बोलता है, या भाषण करता है उसको देवदत्त प्रेरणा करता है।'

यहाँ पुत्र जो प्रयोज्य कर्ता है उसकी कर्म संज्ञा अप्राप्त रही, उसका विधान इस वार्तिक ने किया है। **ण्यन्त दृश्धातु** के योग में प्रयोज्य कर्ता की अप्राप्त कर्म संज्ञा को यह विधान करता है। यथा भक्त हरि को देखते हैं उनको चैत्र प्रेरणा करता है। यहाँ प्रयोज्य कर्ता भक्त का कर्म संज्ञा से 'भक्तान्' हुआ।

'गति बुद्धि०' सूत्र में बुद्ध्यर्थक—ज्ञानार्थक जो ग्रहण किया गया है, वहाँ सामान्य ज्ञानार्थक धातुओं का ही ग्रहण है, विशेष इन्द्रियजन्य ज्ञानार्थक का ग्रहण नहीं है। 'दृशेश्च' यह वार्तिक इसकी शेष वचन का ज्ञापक है। अन्यथा यह व्यर्थ होगा। इस ज्ञापन का यह फल है कि—'देवदत्तः स्मरति जिघ्रति वा तम् चैत्रः प्रेरयति' यहाँ देवदत्त प्रयोज्य कर्ता की ज्ञान विशेषार्थक स्मृ एवं घ्रा ण्यन्त धातुओं के योग में कर्म संज्ञा न होकर 'देवदत्तेन' हुआ। स्मरण एवं सूँघना का व्यापार विशेष ज्ञान स्वरूप है; क्योंकि चिन्तन एवं गन्धग्रहण विशेष इन्द्रिय से जन्य है। 'देवदत्तः शब्दं करोति' यहाँ क्यङ् से णिच् प्रत्यय से शब्द रूप कर्म 'शब्दाययति' शब्द के कुक्षिप्रविष्ट है, 'शब्दाययति' अकर्मक है उसके योग में प्रयोज्य कर्ता देवदत्त की अकर्मक धातु के योग में 'गतिबुद्धि' से कर्म संज्ञा प्राप्त थीं जिसका इस वार्तिक ने निषेध किया--शब्दाययति देवदत्तेन। 'देवदत्त' शब्द की इच्छा करता है। उसको रमेश प्रेरणा करता है।

**प्रश्न 8. येषां देशकालादिभिन्नं कर्म न संभवति तेऽकर्मकाः, इसका सोदाहरण तात्पर्य बताइये।**

'गति बुद्धि०' सूत्र में अकर्मक पद से किन धातुओं का ग्रहण करना विहित है? गत्यादि धातु सकर्मक है अतः नियम से सजातीय की अपेक्षा कर "सकर्मक ण्यन्त धातुओं के योग में प्रयोज्य कर्ता की कर्म संज्ञा हो तो गत्याद्यर्थक सूत्रोपात्त धातुओं के योग में ही" अकर्मक धातुओं में पूर्व सूत्र से ण्यन्त योग में प्रयोज्य की कर्म संज्ञा हो ही जायेगी, पुनः सूत्र में अकर्मक का ग्रहण क्यों किया? वह व्यर्थ होकर ज्ञापन करता है कि देश, काल, भाव, गन्तव्य, अध्वा इनको छोड़कर द्रव्य रूप कर्म जिनका न रहे, वे गतिबुद्धि में अकर्मक धातु पद बोध्य हैं, अन्य नहीं। अतः द्रव्य कर्म है उसकी अविवक्षा करके अकर्मक धातुओं का वहाँ ग्रहण नहीं होता है। इसीलिये 'देवदत्तः पचति तं चैत्र प्रेरयति' यहाँ तण्डुलादि कर्म की अविवक्षा करने पर भी पच् अकर्मक नहीं, अतः 'देवदत्तेन पाचयति' यहीं होता है। मास रूप कर्म रहते हुये भी अकर्मक कहा गया है अतः वहाँ 'मासम् आसयति' 'देवदत्तम्' यह प्रयोग हुआ है।

**प्रश्न 9. हृक्रोरन्यतरस्याम् सूत्र का विषय समझाते हुये, अभिवादयते दर्शयते देवं भक्तं भक्तेन भक्तिन इसमें विकल्प से कर्म संज्ञा कौन करता है।**

10. हृक्रोरन्यतरस्याम् ॥1/4/53॥

हृक्रोरणौ यः कर्ता स णौ वा कर्मसंज्ञः स्यात्। हारयति कारयति वा भृत्यं भृत्येन वा कटम्। अभिवादिदृशोरात्मनेपदे वेति वाच्यम्। अभिवादयते दर्शयते देवं भक्तं भक्तेन वा।

**सूत्र-व्याख्या**—ण्यन्त हृ एवं कृ धातु के योग में जो अण्यन्तावस्था का कर्ता=प्रयोज्यकर्ता है, उसकी कर्म संज्ञा विकल्प से होती है। यह प्राप्ताप्राप्त विभाषा है, उत्पत्त्यनुकूल, व्यापारानुकूल व्यापारार्थक ण्यन्त कारि' के योग में 'गति-बुद्धि' नियम से प्रयोज्य की कर्मसंज्ञा अप्राप्त थी, उसका यह कर्मत्व विधान करता है। प्रापणा (वहना) नुकूल व्यापारानुकूल व्यापारार्थक 'हारि' के योग में भी गति बुद्धिनियम से 'कर्तृरीप्सिततमम्' से कर्मत्व अप्राप्त को यह कर्मत्व विधान करता है। अतः इसका अप्राप्त विभाषात्व सिद्ध हुआ। विकारार्थक कृधातु अकर्मक है, एवं अभ्यवहार=भोजन अर्थ में भक्षणार्थत्व होने के कारण 'गति' सूत्र से कर्मसंज्ञा प्रयोज्य कीण्यन्त योग में प्राप्त है।

इस प्रकार यह प्राप्त विभाषा दोनों पक्षों से प्राप्ताप्राप्त विभाषात्व इस सूत्र से सिद्ध हुआ है। यथा–'हारयति कारयति वा भृत्यं भृत्येन वा कटम्' यहाँ भृत्य की कर्मसंज्ञा विकल्प से हुई है। आत्मनेपदी अभिपूर्वक वद् एवं दृश् धातुएँ ण्यन्त रहते अण्यन्त प्रयोज्य कर्ता की कर्म संज्ञा विकल्प से होती है। यथा 'भक्तः देवम् अभिवदति, पश्यति वा तं चैत्र प्रेरयति' यहाँ भक्त जो प्रयोज्य कर्ता है उसकी ण्यन्त धातु के योग में कर्मत्व वैकल्पिक से 'भक्तम्,' 'भक्तेन' हुआ।

**प्रश्न 10. 'अधिशीङ्स्थासां कर्म' इस सूत्र की व्याख्या सोदाहरण कीजिए।**

11. अधिशीङ्स्थासां कर्म ॥1।4।46॥

अधिपूर्वाणामेषामाधारः कर्म स्यात्। अधिशेते, अधितिष्ठति अध्यास्ते वा वैकुण्ठं हरिः।

**सूत्र-व्याख्या**—अधि उपसर्ग पूर्वक शीङ्, स्था एवम् आस, इन धातुओं की वाच्य क्रियाओं का जो कर्म द्वारा आधार कारक है, उसकी कर्म संज्ञा होती है। सूत्र में तीन धातुओं का द्वन्द्व समास है, द्वन्द्व के पूर्वत्वेन समीप अधिका प्रत्येक धातु से यहाँ योग है,—'द्वन्द्वान्ते (द्वन्द्व समीपे) श्रूयमाणं पदं प्रत्येकमभिसम्बध्यते' अर्थात्— अधिपूर्वकशीङ्, अधिपूर्वकस्था एवं अधिपूर्वक आस् इनका वाच्य जो व्यापार, उससे उत्पन्न होने वाला जो फल, उसका जो आधारभूत आश्रय उस कारक की अधिकरण संज्ञा को बाँधकर यह (सूत्र) कर्म संज्ञा करता है। "वैकुण्ठ में हरि शयन करते हैं, या रहते हैं, एवं विद्यमान हैं" यहाँ वैकुण्ठ की कर्म संज्ञा हुई है।

**प्रश्न 11. 'पायेऽभिनिवेशः' इस प्रयोग में 'पाप' शब्द की 'अभिनिविशश्च' सूत्र से कर्म संज्ञा निराकरण का कारण लिखें।**

**प्रश्न 12. निविषात्वे यदि शुकश्रिरिवापदे इस नैषधयद्यपि पद शब्द में द्वितीया क्यों नहीं होती ?**

12. अभिनिविशश्च ॥1/4/47॥

'अभिनि' इत्येतत्सङ्घातपूर्वस्य विशतेराधारः कर्मस्यात्। अभिनिविशते सन्मार्गध्। 'परिक्रयणे सम्प्रदानम्' इति सूत्रादिह मण्डूकप्लुत्याऽन्यतस्यां ग्रहणमनुवर्त्य व्यवस्थितविभाषाश्रयणात् क्वचिन्न। पापें अभिनिवेशः।

**सूत्र-व्याख्या**––'अभिनिविश्' इस समूहपूर्वक विश्धातु के आधार की कर्म संज्ञा होती है। अभिनिवेश=आग्रह। सन्मार्ग विषयक आग्रहयुक्त चैत्र यहाँ अधिकरण कारक संज्ञा न होकर सन्मार्ग की कर्मसंज्ञा हुई है। यहाँ यह शङ्का होती है कि 'पापे अभिनिवेश:' यहाँ पाप विषयक आग्रहवान् अर्थ में 'पापम्' ऐसा क्यों न हुआ? 'परिक्रयणे' सूत्र से 'अन्य-तरस्याम्' की अनुवृत्ति एवं व्यवस्थित विभावा से क्वचित् कर्मसंज्ञा का अभाव ही होता है। अतः पाप की कर्म संज्ञा न होकर अधिकरण संज्ञा से सप्तमी हुई है किन्तु यह कथन ठीक नहीं है। क्योंकि भाष्यकार के अनुसार केवल छः स्थलों पर ही व्यवस्थित विभाषा मानना उचित है—

"देवत्रातो गलो ग्राह इति योगे च सद्विधिः।
मिथस्ते न विभाषन्ते गवाक्षः संशितव्रतः।।"

अन्यत्र नहीं। तब यहाँ कर्म संज्ञा क्यों नहीं हुई? एषु अर्थेषु अभिनिविष्टानाम्' (इन अर्थों के विषय में आग्रह युक्तों की) यहाँ कर्म संज्ञा न दिखाकर एवं अधिकरण संज्ञा दिखाकर इस भाष्य प्रयोग द्वारा यह प्रयोग ज्ञापन होता है कि—'अभिनिविश्' इस प्रकार की आनुपूर्वी (वर्णमाला) का जहाँ अविकृत रूप रहे वहाँ ही इससे कर्मसंज्ञा होती है। भाष्य प्रयोग में शकार का षत्वष्टुत्व है, 'पापे अभिनिवेश:' में वि के इकार का गुण से एकार रूप विकार है, अतः कर्मसंज्ञा का अभाव होकर आधार में अधिकरण ही विहित हुआ है।

13. उपान्वध्याङ्वसः ।।1।4।48।।

**प्रश्न 13. "उभसर्वतसोः कार्य्या धिगुपर्यादिषु त्रिषु।**
**द्वितीयाम्रे डितान्तेषु ततोऽन्यत्रापि दृश्यते।।"**
**इस कारिका की सोदाहरण व्याख्या कीजिये।**

उपादिपूर्वस्य वसतेराधारः कर्मस्यात् उपवसति अनुवसति अधिवसति आवसति वा वैकुण्ठं हरिः। 'अभुक्त्यर्थस्य न'। वने उपवसति।

"उभसर्वतसोः कार्या धिगुपर्यादिषु त्रिषु।
द्वितीयम्रे डितान्तेषु ततोऽन्यत्रापि दृश्यते।।"

उभयतः कृष्णं गोपाः। सर्वतः कृष्णम्। धिक् कृष्णाभक्तम्। उपरि उपरिलोकं हरिः। अध्यधि लोकम्। अधोऽधो लोकम्। अभितः परितः समया निकषा हा प्रतियोगेऽपि। अभितः कृष्णम्। परितः कृष्णम्। ग्रामं समया। निकषा लङ्काम्। हा कृष्णाभक्तम्। तस्य शोच्यतेत्यर्थः। बुभुक्षितं न प्रतिभाति किञ्चित्।

**सूत्र-व्याख्या**—उप, अनु, अधि एवं आङ् पूर्वक वस् धातु वाच्य व्यापार जन्य जो फल, तदाश्रय को आधार की कर्म संज्ञा होती है। वैकुण्ठ जो वासादि अर्थों का फलाश्रय-आधार है, उसकी कर्म संज्ञा हुई है। 'वैकुण्ठे' न हुआ। "वन में उपवास करता है"। यहाँ उपवास रूप अर्थ के वाचक वस् धातु के आधार वन की कर्मसंज्ञा न हुई 'वने' यहाँ अधिकरण सप्तमी है, इसमें प्रमाण क्या है? इसका समाधान यह है—

भाष्य में 'वसेरश्यर्थस्य प्रतिषेधो वक्तव्यः' इस वार्तिक में 'अर्थ' शब्द निवृत्ति-परक है, यथा 'मशकार्थोधूमः' यहाँ मशक की निवृत्ति के लिए धुँआ है, उसी प्रकार यहाँ वार्तिक में भोजन की निवृत्ति अर्थात् उपवास अर्थ में वस् धातु का आधार की कर्मसंज्ञा नहीं होती है। उसी का भावार्थ 'अभुक्तयर्थस्य न' यह संस्कृत वाक्य है, वार्तिक नहीं है। 'उभयतः, सर्वतः, धिक्, उपरि-उपरि, अधः-अधः, इन आम्रेडितान्तों के योग में द्वितीया विभक्ति होती है। उनसे अन्यत्र अन्य शब्दों के योग में भी इस प्रयोगानुसार द्वितीया होती है। यथा—'कृष्णम्', 'अभक्तम्', 'लोकम्' में, 'अभितः', परितः, समया (समीप में), हा, निकषा (समीप में), एवं प्रति इन शब्दों के योग में (शब्दार्थ सम्बन्ध में) द्वितीया होती है। कृष्णम्, ग्रामम्, लङ्काम्, अभक्तम्, यहाँ इससे द्वितीया। 'बुभुक्षितम्' यहाँ प्रति के योग में द्वितीय है—'भूखे को कुछ भी अच्छा नहीं लगता है।' 'संसार में आकर जो कृष्ण-भक्त नहीं वह चिन्तनीय है' यहाँ अभक्त की निन्दा गम्यमान है।

14. अन्तराऽन्तरेण युक्ते ॥2।3।4॥

आभ्यां योगे द्वितीया स्यात्। अन्तरा त्वां मां हरिः। अन्तरेण हरिं न सुखम्।

**सूत्र-व्याख्या**—अन्तरा एवं अन्तरेण इनके योग में द्वितीया विभक्ति होती है। यहाँ अन्तरेण टाबन्त भिन्न है। अतः साहचर्य से अन्तरा टाबन्त भिन्न का ग्रहण है। टाबन्त भिन्न 'अन्तरा' शब्द तृतीयान्त भिन्न है अतः अन्तरेण तृतीयान्त भिन्न का यहाँ ग्रहण करना है। इस प्रकार परस्पर साहचर्य से दोनों अव्यय हैं, उन्हीं का ग्रहण होता है। अन्तरा आदि के अर्थ से योग रहने पर ही वहाँ द्वितीया अभिप्रेत है अन्यत्र नहीं यह 'योगे' शब्द से बोधन होता है। "अन्तरा त्वां मां वा कृष्णस्य मूर्तिः" यहाँ मध्यार्थक अन्तरा पदार्थ के साथ कृष्ण पदार्थ का सम्बन्ध नहीं अतः कृष्ण से द्वितीया न हुई किन्तु षष्ठी। "अन्तरा त्वां मां च कमण्डलुः" यहाँ प्रथमा। यहाँ प्रथमा ने उपपद विभक्ति का बाध किया है। परस्पर शपथ खाते हैं कि तुम्हारे और मेरे मध्य में हरि ही हैं। हरि साक्षात्कार के बिना संसार में सुख नहीं है।

**प्रश्न 14. कर्म प्रवचनीय संज्ञा का विवेचन कीजिये।**

**प्रश्न 15. संज्ञाप्रणयन लाघवार्थ होना अपेक्षित होते हुए भी यहाँ महती संसार करण का प्रयोजन् क्या है।**

15. कर्मप्रवचनीयाः ॥1।4।83॥

इत्यधिकृत्य।

**सूत्र-व्याख्या**—यह अधिकार सूत्र है, जो उत्तर सूत्रों में जाकर विधेय स्वरूप इस पद को यह वहाँ समर्पण करता है। 'कर्मप्रवचनीय' शब्द योगरूढ़ है=कर्म शब्द क्रियार्थक है। यथा—'कर्तरि कर्मव्यतिहारे' सूत्र में कर्म=क्रिया, व्यतिहारे=व्यत्यासे अर्थ है। 'कर्म प्रोक्तवन्तः ये ते कर्म प्रवचनीयाः' यहाँ कर्म उपपद रहते प्रपूर्वक वच् धातु से भूत अर्थ में अनीयर प्रत्यय होता है। भूतकाल में क्रिया को कह चुका हो,

सम्प्रति क्रिया का जो वाचक नहीं, द्योतक भी नहीं एवं सम्बन्ध का वाचक नहीं किन्तु सम्बन्ध विशेष का जो द्योतक है उसको कर्म-प्रवचनीय कहते हैं।

"क्रियाया: द्योतको नायं सम्बन्धस्य न वाचकः।
नापि क्रियापदाक्षेपी सम्बन्धस्य तु भेदकः॥"

**प्रश्न 16. 'जपमनु प्रावर्षत्' यहाँ अनुर्लक्षणे का समन्वय कर कर्मप्रवचनीयत्व क्या होता है, समझाइये।**

16. अनुलक्षणे ॥1।4।84॥

लक्षणे द्योत्येऽनुरुक्त संज्ञः स्यात्। गत्युपसर्ग संज्ञापवादः।

**सूत्र-व्याख्या**—जहाँ लक्षण अर्थ द्योत्य रहे, वहाँ अनु की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है। यह संज्ञा गति एवं उपसर्ग संज्ञा की बाधिका है। अर्थात् लक्ष्य-लक्षण भाव सम्बन्ध में अनु कर्म प्रवचनीय ही है। गति संज्ञक एवं उपसर्ग संज्ञक नहीं है। संज्ञाद्वय बाध रूप ही प्रयोजन है, अन्यथा 'लक्षणेत्थम्' से यहाँ कर्मप्रवचनीय संज्ञा सिद्ध ही थी।

17. कर्मप्रवचनीययुक्ते द्वितीया ॥2।3।8॥

एतेन योगे द्वितीया स्यात्। जपमनु प्रावर्षत्। हेतुभूतजपोपलक्षितं वर्षणमित्यर्थः। पराऽपि हेतौ इति तृतीयाऽनेन बाध्यते। लक्षणेत्थंभूते त्यादिना सिद्धे पुनः संज्ञा विधान-सामर्थ्यात्।

**सूत्र-व्याख्या**—कर्मप्रवचनीय से बोध्य जो सम्बन्ध, उस सम्बन्ध का जो प्रतियोगी तद्वाचक से द्वितीया विभक्ति होती है। सूत्र में युक्तग्रहण से सम्बन्ध प्रतियोगी अर्थ का लाभ हुआ है, अतः विशेष्य भूत अर्थ रूप अनुयोगी तद्वाचक से द्वितीया नहीं होती है।

ज्ञान का जनक जो ज्ञान है, उस ज्ञान का जो विषय है उसको लक्षण कहते हैं—ज्ञान जनक ज्ञान विषयत्वं लक्षणत्वम्।

यथा वर्षण ज्ञान काल का उत्पादक ज्ञान जपाधिकरण काल उस ज्ञान का विषय जप है, वह लक्षण हुआ। ज्ञान से जन्य जो ज्ञान उस ज्ञान की विषयता जहाँ रहे वह लक्ष्य है।

यथा जप काल ज्ञान से उत्पन्न वर्षण काल का ज्ञान उस ज्ञान में या समान वर्षण=वृष्टि वह लक्ष्य है—ज्ञानजन्य ज्ञान विषयत्वं लक्ष्यत्वम्।

इस प्रकार लक्ष्य-लक्षण भाव सम्बन्ध का ज्ञान कर यहाँ 'जपमनु प्रावर्षत्' जप पूर्वोक्त सम्बन्ध का प्रतियोगी है, उससे द्वितीया विभक्ति की उत्पत्ति हुई है। यहाँ निश्चित जप ज्ञान काल या उससे अनिश्चित काल में हुई वृष्टि काल का निश्चय भी हुआ है। अवर्षण समय में वृष्टि निमित्तक जपानुष्ठान हुआ, यहाँ जय वृष्टि में हेतु है, यहाँ हेतु में तृतीया प्राप्त थी किन्तु पुनरपि तृतीया को बाधकर 'तनुलेक्षणे' ने कर्मप्रवचनीय संज्ञा-विधान पुनः किया। अतः यहाँ कर्मप्रवचनीय संज्ञा प्रयुक्त

द्वितीया ही होती है। अन्यथा 'लक्षणेत्थंभूत' से लक्षण में तृतीया विहित थी पुनः 'अनुर्लक्षणे' की प्रवृत्ति व्यर्थ ही होगी।

18. तृतीयाऽर्थे ॥1/4/85॥

अस्मिन् द्योत्येऽनुरुक्त संज्ञः स्यात्। नदीमन्ववसिता सेना। नद्या सह संबद्ध त्यर्थः। षिञ् बन्धने क्तः।

**सूत्र-व्याख्या**—तृतीया विभक्त्यर्थ के द्योतक अनु की कर्म प्रवचनीय संज्ञा होती है। यहाँ तृतीयार्थ=सहार्थ है। नदी के साथ सम्बद्ध सेना अर्थ में सम्बद्धार्थक अनु के योग में नदी की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होकर द्वितीया हुई है। नदी प्रतियौगिक साहित्यवती सेना। अनु, अव पूर्वक बन्धनार्थक षिञ् धातु से क्तप्रत्यय करने पर अन्ववसित शब्द निष्पन्न हुआ है।

19. **हीने** ॥1/4/86॥

हीने द्योत्येऽनुः प्राग्वत्। अनुहरिं सुराः, हरेर्हीना इत्यर्थः।

**सूत्र-व्याख्या**—जहाँ अनु का हीन=छोटा अर्थ द्योत्य रहे, वहाँ अनु की कर्म प्रवचनीय संज्ञा होती है। 'देवता हरि से छोटे हैं' यहाँ अनु की कर्मप्रवचनीय संज्ञा से हरि से द्वितीया विभक्ति हुई है।

20. उपोऽधिके च ॥1/4/87॥

अधिके हीने च द्योत्ये उपेत्यव्ययं प्राक्संज्ञं स्यात्। अधिके सप्तमी वक्ष्यते। हीने—उपहरिं सुराः।

**सूत्र-व्याख्या**—अधिक एवं हीनार्थ द्योतित होने पर वहाँ उप की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है। उधिकार्थक उप के योग में 'यस्मादधिकम्' से सप्तमी कहेंगे। यहाँ हीन अर्थ में उप की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होने से 'हरि से देवगण हीन हैं' के अर्थ में हरि से द्वितीया-विभक्ति हुई है।

**प्रश्न 17. "लक्षणेत्थंभूताख्यानभागवीप्सासु प्रतिपर्यनवः" इस सूत्र की सोदाहरण व्याख्या कीजिये।**

21. लक्षणेत्थंभूताख्यानभागवीप्सासु प्रतिपर्यनवः ॥1/4/90॥

एष्वर्थेषु विषयभूतेषु प्रत्यादयः उक्तसंज्ञाः स्युः। लक्षणे—वृक्षं प्रति पर्यनु वा विद्योतते विद्युत्। इत्थंभूताख्याने—भक्तो विष्णुं प्रति पर्यनु वा। भागे—लक्ष्मीर्हरिं प्रति पर्य्यनु वा, हरे र्भाग इत्यर्थः। वीप्सायाम्-वृक्षं वृक्षं प्रति पर्यनु वा सिञ्चति। अत्रोपसर्गत्वाभावान्न षत्वम्। एषु किम् ?—परिषिञ्चति।

**सूत्र-व्याख्या**—प्रथम लक्षणार्थ बतला दिया गया है। किसी ज्ञान को उत्पन्न करने वाला जो ज्ञान, उसका विषय लक्षण, **इत्थंभूताख्यान**=किसी प्रकार को प्राप्त जो हो, उसका कहना। वीप्सा भाग=अंश, क्रिया द्वारा सकल अभिप्रेत पदार्थ का सम्बन्ध=व्याप्ति, इन अर्थों के होने पर प्रति, परि एवं अनु की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है। **लक्षण** अर्थ में यथा—'वृक्षं प्रति पर्यनु वा विद्योतते विद्युत्' यहाँ बिजली

विद्योतन ज्ञान का उत्पन्न करने वाला ज्ञान हुआ वृक्षज्ञान, तद् विषय वृक्ष होने से प्रति आदि की कर्मप्रवचनीय संज्ञा हुई है।

वृक्ष के सामने या ऊपर या पश्चात् बिजली चमकती है।

इत्थंभूताख्यान में यथा—'भक्तो विष्णुं प्रति पर्यनु वा' भक्त विष्णु के प्रति किञ्चित्प्रकार भक्ति आदि को पाया हुआ है। भागार्थ में यथा—'लक्ष्मीर्हरिं प्रति-पर्यनु वा'—लक्ष्मी हरि का अंश है। क्रिया साकल्येन सम्बन्धुम् इच्छा=वीप्सा अर्थ में यथा—'वृक्षं प्रति पर्यनु वा सिञ्चति'—यहाँ सिञ्चन क्रिया द्वारा उद्यान स्थित सकल वृक्षों का सम्बन्ध करता है। 'नित्यवीप्सयोः'—सूत्र से वृक्षम् का यहाँ द्वित्व हुआ है। अर्थात् किसी भी वृक्ष को छोड़ता नहीं है, सबको जल से युक्त करता है। जहाँ जहाँ उद्यान स्थित वृक्ष वृत्ति वृक्षत्व है वहाँ वहाँ जल सेचत्व है। यह व्याप्ति को वीप्सा वीप्सार्थक प्रत्यादि का क्रिया के साथ योग नहीं प्रत्युत अप्राप्त उपसर्ग संज्ञा यहाँ है, अतः परिसिञ्चति यहाँ 'उपसर्गात् सुनोति' सूत्र से धातु के आदि सकार को षकारादेश न हुआ। यहाँ अप्राप्ति मूलक अपवाद सदृश अर्थ है।

22. अभिरभागे ॥1/4/91॥

भागवर्जे लक्षणादावभिरुक्तसंज्ञः स्यात्। हरिम् अभि वर्तते। भक्तो हरिम् अभि। देवं देवमभिसिञ्चति। अभागे किम्? यदत्र ममाभिष्यात् तद् दीयताम्।

**सूत्र-व्याख्या**—भाग से भिन्नार्थक अर्थात् लक्षण, इत्थंभूताख्यान और वीप्सा अर्थ में अभि शब्द की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है। भाग अर्थ में यथा—कर्मप्रवचनीय संज्ञा के अभाव में धात्वर्थ क्रिया के साथ योग होने से अभि की कर्मप्रवचनीय संज्ञा हुई है। अतः 'अभि स्यात्' यहाँ आदि सकार का 'उपसर्गात् सुनोति' से षकार होता-'अभिष्यात्' हुआ। इसमें जो मेरा अंश=हिस्सा हो वह मुझे दीजिये।

**प्रश्न 18. वर्णनाप्यनर्थकिन न भयित्तघम्, इस सिद्धान्त के रहते हुये यहाँ अधिपरी का अनर्थकत्व कैसे होगा।**

23. अधिपरी अनर्थकौ ॥1/4/96॥

उक्त संज्ञौ स्तः। कुतोऽध्यागच्छति। कुतः पर्य्यागच्छति। गति संज्ञाबाधात् गतिर्गताविति निघातो न।

**सूत्र-व्याख्या**—निरर्थक अधि एवं परि की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है। अधि, परि के प्रयोग से जहाँ किसी अर्थ विशेष की प्रतीति नहीं हो, वे निरर्थक होते हैं। गति संज्ञा का कर्मप्रवचनीय संज्ञा ने बाध किया अतः यहाँ निघात=अनुदात नहीं होता।

24. सुः पूजायाम् ॥1/4/94॥

सुसिक्तम्। सुस्तुतम्। अनुपसर्गात् न षः। पूजायां किम्? सुषिक्तं किं तवात्र। क्षेपोऽयम्।

**सूत्र-व्याख्या**—पूजा अर्थ में वर्तमान सुशब्द की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है। 'सुसिक्तम्'—यहाँ उपसर्ग संज्ञा के अभाव से षत्व न हुआ—'अच्छी तरह सिञ्चा हुआ'

अर्थ है। निन्दा अर्थ में 'सुषिक्तम्' यहाँ कर्मप्रवचनीय संज्ञा की 'सु' की उपसर्ग संज्ञा होने से षत्व संज्ञा हुई।

25. अतिरतिक्रमणे च ॥1/4/95॥

अतिक्रमणे, पूजायां चातिः कर्मप्रवचनीयसंज्ञः स्यात् अतिदेवान् कृष्णः।

**सूत्र-व्याख्या**—अतिक्रमण एवं पूजा अर्थ में अति की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है। कृष्ण सब देवताओं को अतिक्रमण करने वाले हैं, कृष्ण सब देवताओं की अपेक्षा पूज्य हैं। यहाँ उभयार्थ में अति की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होने से कृष्ण से द्वितीया विभक्ति हुई है।

**प्रश्न 19. 'सर्पिषोऽपि स्यात्' इसमें 'अपि पदार्थ०' सूत्र की प्रवृत्ति की विशेषता का सम्यक् वर्णन प्रस्तुत करें।**

26. अपिः पदार्थे सम्भावनाऽन्ववसर्गे गर्हा समुच्चयेषु ॥1/4/96॥

एषु द्योत्येत्वपिरुक्तसंज्ञः स्यात्। सर्पिषोऽपि स्यात्। अनुपसर्गत्वान्न षः। सम्भावनायां लिङ्। तस्या एव विषयभूते भवने कर्तृदौर्लभ्यप्रयुक्तं दौर्लभ्यं द्योतयन्नपिशब्दः स्यादित्यनेन सम्बध्यते। सर्पिष इति षष्टीतु अपिशब्दबलेन गम्यमानस्य बिन्दोखयवावयविभाव सम्बन्धे। इयमेव ह्यपिशब्दस्य पदार्थ द्योतकतानाम। द्वितीया तु न प्रवर्तते, सर्पिषो बिन्दुना योगो न त्वपिनेत्युक्तत्वात्। अपि स्तुयाद् विष्णुम्। सम्भावनम्=शक्त्युत्कर्षमाविष्कर्तु मित्युक्तिः। अपि स्तुहि। अन्ववसर्गः=कामचारानुज्ञा। धिग् देवदत्तम् अपि स्तुयाद् वृषलम्=गर्हा। अपि सिञ्च, अपि स्तुहि। समुच्चये।

**सूत्र-व्याख्या**—सूत्र में प्रयुक्त नहीं हुआ जो पदान्तर है उस के अर्थ को ही पदार्थ पद से गृहीत किया गया है। पदार्थ=अप्रयुज्यमान पद का अर्थ, अन्ववसर्ग=कामचारानुज्ञा, गर्हा=निन्दा, एवं समुच्चय इन अर्थों में विद्यमान अपि की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है।

पदार्थ में यथा—'सर्पिषोऽपि स्यात्'='घृत का बिन्दु भी हो' यहाँ पदार्थ के द्योतक 'अपि' की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होने से उपसर्ग प्रयुक्त षत्व नहीं हुआ। इस स्थल में 'स्यात्' में सम्भावना में लिङ् का प्रयोग हुआ है। सम्भावना ही का जो विषयीभूत भवन (सत्ता) है उसमें 'बिन्दु' इस कर्त्ता की दुर्लभताप्रयुक्त क्रिया का दौर्बल्य प्रकट करता हुआ अपिशब्द 'स्यात्' इस क्रिया के साथ सम्बद्ध होता है। 'सर्पिषः' यहाँ जो षष्ठी, वह अपि शब्द के बल से गम्यमान जो बिन्दु उसके साथ सर्पिष् के अवयव-अवयविभाव सम्बन्ध में हुई, यही अपि शब्द की पदार्थ द्योतकता है।

इस स्थान में द्वितीया विभक्ति नहीं होती है क्योंकि सर्पिष् का सम्बन्ध (योग) बिन्दु के साथ है, अपि के साथ नहीं, यह बात बतला दी है। 'अपि स्तुयाद् विष्णुम्' यह सम्भावना का उदाहरण है, शक्ति के उत्कर्ष प्रकाश के निमित्त जो अत्युक्ति उसको सम्भावना कहते हैं। 'अपि स्तुति'='स्तुति कर'—यह अन्ववसर्ग का उदाहरण है।

अभिलाषा के अनुकूल जो अनुज्ञा हो उसको अन्ववसर्ग कहते हैं। गर्हा=निन्दा, शूद्र की स्तुति करे तो देवदत्त को धिक्कार है—'धिक् देवदत्तम् अपि स्तुयाद् वृषलम्।

समुच्चय अर्थ में यथासिञ्चो या स्तुति करो=अपि सिञ्च अपि स्तुहि। यहाँ कर्मप्रवचनीय संज्ञा से उपसर्ग संज्ञा न होने से धातु के सकार का षकार न हुआ।

**प्रश्न 20. "कालाध्वनोरत्यन्त संयोगे" इस सूत्र की 'मासस्यद्विरधीते' में प्रवृत्ति न होने का कारण समझाइये।**

27. कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे ।।2/3/5।।

इह द्वितीया स्यात्। मासं कल्याणी, मासमधीते, मासं गुड़धानाः। क्रोशं कुटिला नदी। क्रोशमधीते। क्रोशं गिरिः अत्यन्त संयोगे किम्? मासस्य द्विरधीते। क्रोशस्य एकदेशे पर्वतः।

**सूत्र-व्याख्या**—विराम रहित संयोग का नाम अत्यन्त संयोग है। अत्यन्त संयोग में कालवाचक एवं मार्गवाचक शब्द से द्वितीया विभक्ति होती है। 'मासं कल्याणी' यहाँ 'मास' शब्द काल वाचक है, इससे द्वितीया विभक्ति हुई है। मास-पर्यन्त निरन्तर दुःख का अभावपूर्वक सुख ही है। मासमधीते=एक मास में अध्ययन के उपयोगी काल में व्यवधान रहित निरन्तर अध्ययन करता है। मासं गुड़धाना= एक मास पर्यन्त भोजन में निरन्तर गुड़ से युक्त धाना (भुने हुये यव) की प्राप्ति हो रही है। क्रोशं कुटिला नदी=एक कोस तक नदी वक्र है लगातार। कोस तक निरन्तर अध्ययन करता है। एक कोस तक निरन्तर पर्वत है। अत्यन्त संयोग कहने से यहाँ 'महीने में दो बार पढ़ता है' में वह द्वितीया विभक्ति न हुई, यथा—'मासस्य द्विरधीते' = क्रोशरूपी मार्ग के एक कोने पर पर्वत है, अतः यहाँ क्रोशस्य हुआ।

**प्रश्न 21 'स्वतन्त्र कर्ता' एवं 'साधकतमंकरणम्' इन दोनों सूत्रों की व्याख्या स्वतन्त्र तथा तमप् पदोपादान का स्फुट प्रयोजन समझाते हुये व्याख्या करें।**

28. स्वतन्त्रः कर्ता ।।1/4/54।।

क्रियायां स्वातन्त्र्येण विवक्षितोऽर्थः कर्त्ता स्यात्।

**सूत्र-व्याख्या**—स्वम्=आत्मा, तन्यम्=प्रधानम् अस्य स स्वतन्त्रः=स्वाधीनः ऐसा लोक में कहा जाता है। स्वतन्त्र के पाँच नाम हैं—(1) स्वतन्त्र (2) अनावृत्त (3) स्वैरी (4) स्वच्छन्द (5) निरग्रह=बन्धन या प्रतिबन्ध रहित। स्वतन्त्र शब्द का अवयव तन्त्र शब्द भी अनेकार्थ है—(1) कुटुम्बकार्य (2) सिद्धान्त (3) श्रेष्ठ औषधि (4) प्रधान (5) जुलाहा (तन्तुवाय में) (6) शास्त्र भेद (7) परिच्छद। यहाँ स्वतन्त्र शब्द प्रधानार्थक है। सूत्र में 'कारकम्' का अधिकार से क्रिया का यहाँ लाभ हुआ है। क्रिया का प्रधान आश्रय की कर्तृसंज्ञा होती है। अन्य कारकों का व्यापार कर्तृव्यापाराधीन है। कर्ता का व्यापार अन्य कारकों के व्यापार के अधीन नहीं है, यही प्राधान्य कर्ता में है। अन्य कारकों का व्यापार कर्तृ-व्यापाराधीन है। उनमें परतन्त्रता=पराधीनता है। कर्त्ता तीन प्रकार का है: (1) शुद्ध (2) प्रयोजक

हेतु और (3) कर्मकर्त्ता+'धात्वर्थ व्यापाराश्रयत्वं कर्तृत्वम् = धातु का अर्थ जो व्यापार, वह जिसमें रहे उसे कर्त्ता कहते हैं। विवक्षितपद से कारण विवक्षाधीन है—विवक्षातः कारकाणि भवन्ति। स्थाली पचति, स्थाल्या पचति, स्थाल्यां पचति, इन प्रयोगों से कारक के विषय में कोई निश्चित सिद्धान्त प्रदर्शन सम्भव नहीं है। विवक्षाधीनत्व कर्तृत्व कर्मत्वादि है। यथा कमलेशः पुस्तकं पठति। रमेशो विश्वनाथ-मन्दिरं गच्छति। वसुमति सिद्धपुरं तिष्ठति, वीणा वदति, मीना पठति, आदि कर्तृकारक के उदाहरण हैं।

**प्रश्न 22. 'स्थाल्याँ पचति' यहाँ स्थाली की तथा 'गंगायां घोषः' यहाँ पर गंगा एवं स्थाली की करण संज्ञा क्यों नहीं होती ?**

29. साधकतमं करणम् ॥1/4/42॥

क्रियासिद्धौ प्रकृष्टोपकारकं करण संज्ञं स्यात्। तमब्ग्रहणं किम् 'गङ्गायां घोषः'।

**सूत्र-व्याख्या**—यहाँ क्रियापद धात्वर्थ जो व्यापार, उससे उत्पन्न जो फलसिद्धि, उसमें जो अतीव उपकारक (जिसके व्यापार के बाद फलसिद्धि होती है, यथा बाण) जो कारक होता है उसकी करण संज्ञा होती है। यथा—'रामेण धनुषो बाणेन वाली हतः'—यहाँ राम से कर्त्ता में तृतीया है, बाण से करण में तृतीया है, हतः में क्तप्रत्यय से कर्म उक्त है, अतः बाली से प्रथमा विभक्ति है, प्राण का वियोग रूप फल सिद्धि में प्रकृष्ट उपकारक बाण है, धनुष नहीं, अतः बाण की करणसंज्ञा से तृतीया—'बाणेन' हुई। यद् व्यापारानन्तरं फलसिद्धि स्तत्प्रकृष्टत्वम्।

तमब् ग्रहणं किमर्थम् ?—इस सूत्र में कारक का अधिकार है, एवं क्रियते अनेन इति करणम्, इस करण महासंज्ञा से क्रियाःसिद्धि में साधक यह अर्थ-लाभ हो जायगा, पुनः सूत्र में साधक पद व्यर्थ होकर 'अधिक' शब्द अधिक अर्थ का बोधन करता है उससे साधकतम = प्रकृष्टोपकारक का लाभ हो ही जाता है पुनः यहाँ तमप् ग्रहण व्यर्थ है—क्यों किया ? अब ग्रन्थकार तमप् का फल इस प्रकार बताते हैं—'गङ्गायां घोषः'। तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार यहाँ करण महासंज्ञा को अन्वर्थ मानकर करण से ही साधक का लाभ किया।

उसी प्रकार 'आधारोऽधिकरणम्' वहाँ अधिकरण इस महासंज्ञा से ही आधार का लाभ होगा, पुनः आधार पद व्यर्थ होकर आधारतमार्थ अर्थात् जिसके सर्व अवयव जहाँ आधार रहे, वहाँ ही अधिकरण संज्ञा होगी यथा 'तिलेषु तैलम्' तिल के यावत् तैल का आधार है। गौण आधार में अब अधिकरण संज्ञा नहीं होगी तब 'गङ्गायां घोषः' यहाँ झोपड़ा का आधार तट है, उसमें सामीप्य मूलक लक्षणा से गङ्गापद मुख्यार्थ को त्याग कर तटार्थ बोधक है। झोपड़ा का सर्वावयव से गङ्गा आधार नहीं है। अधिकरण संज्ञा वहाँ भी हो एतदर्थ तमप् ग्रहण व्यर्थ होकर कल्पना (ज्ञापन) करता है कि "अस्मिन् कारकाधिकारे शब्द सामर्थ्यजन्यार्थप्रकर्षो ना श्रीयते"

= इस कारक प्रकरण में कोई शब्द व्यर्थ होकर अर्थगत प्रकर्ष (यथा साधकतम यथा आधारतम) का समाश्रयण नहीं कर सकता है, तथाच मुख्य, गौण यत्किञ्चित् अवयव से आधार सब की अधिकरण संज्ञा हुई यथा—गङ्गायां घोषः । तिलेषु तैलम् । वटे गावः । कटे आस्ते आदि ।

प्रकृत में साधक पद पूर्व ज्ञापन से केवल उपकारक अर्थ को बोधन करता है । क्रिया सिद्धि में उपकारक धनुष भी है, उसकी भी करण संज्ञा होने लगेगी । उसकी व्यावृत्ति के लिए प्रकृष्टार्थ लाभार्थ तमप् है । फलसिद्धि बाण व्यापारानन्तर ही है उसी की ही करण संज्ञा हुई । धनुष् देश से निकालकर लक्ष्य देश में गमन रूप व्यापार बाण में है, वेधनोत्तर प्राण वियोग उसमें प्रकृष्टोपकारक बाण । आभीरपल्ली को झोंपड़ी कहते हैं । शक्यार्थ का सम्बन्ध = सामीप्यादि रहे एवं जहाँ शक्यार्थ बाध रहें वहाँ लक्षणा-वृत्ति का समाश्रयण होता है ।—शक्यसम्बन्धों लक्षणा । अथवा शक्यता में रहने वाले कर्म का आरोप लक्षणा कहलाती है—"शक्यतावच्छेदकधर्मारोपो लक्षणा" इसी पक्ष में 'गङ्गायां मीनघोषौ स्तः' यहाँ द्वन्द्व समास की सिद्धि हुई है ।

**प्रश्न 23. नाम्ना सुतीश्च शरितने क्षन्तः यहाँ किससे तृतीया होती है ?**

30. कर्तृकरणयोस्तृतीया ।।2/3/18।।

अनभिहिते कर्तरि करणे च तृतीया स्यात् । रामेण बाणेणहतो बाली । प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानम् ।। प्रकृत्या चारुः, प्रायेण याज्ञिकः, गोत्रेण गार्ग्यः, समेनैति, विषमेणैति, द्विद्रोणेन धान्यं क्रीणाति, सुखेन दुःखेन वा यातीत्यादि ।

**सूत्र-व्याख्या**—अनुक्त कर्ता एवं करण में तृतीया होती है । राम अनुक्त कर्ता है एवं बाण अनुक्त कारण है, दोनों से तृतीया 'रामेण बाणेन बालीहतः' यहाँ बाली कर्मक्त प्रत्यय से उक्त है अतः उक्त होने से प्रथमा । यहाँ हन् धात्वर्थ प्राणवियोग का जनक व्यापार इस अर्थ का बोधक है । फलाश्रय राम है । फलसिद्धि में प्रकृष्टोपकारक बाण है । प्रकृति आदि जिनमें ऐसे शब्दों से तृतीया होती है, यथा—स्वभाव से कोमल अर्थ में 'प्रकृत्या चारुः ।' आदि उदाहरणों में तृतीया इसने की है । 'प्रकृत्या अभिरूपः' यहाँ कृधात्वर्थ क्रियानिरूपित करणत्व से ही तृतीया सिद्ध है । इसी प्रकार अन्य भी ।

**प्रश्न 24. 'दिवः कर्म चोरी' सूत्र में चकारार्थ विवेचित करते हुए सूत्र व्याख्या कीजिए ।**

31. दिवः कर्म च ।।1।4।43।।

दिवः साधकतमं कारकं कर्मसंज्ञं स्यात्, चात् कारण-संज्ञम् । अक्षैरक्षान् वा दीव्यति ।

**सूत्र-व्याख्या**—दिव धातु वाच्य-व्यापार से उत्पन्न जो फल, उसकी सिद्धि में जो प्रकृष्ट उपकारक उसकी कर्मसंज्ञा एवं करण में संज्ञा होती है । यहाँ चकार समुच्चायार्थक है, अतः एक ही समय में साधकतम में करणत्व एवं कर्मत्व इन दोनों

का समावेश है। यथा—'अक्षैः अक्षान् दीव्यति'—यहाँ करण संज्ञा से तृतीया एवं कर्मसंज्ञा से द्वितीया। पासो का नाम अक्ष है, इसके तीन भेद हैं—देवनाक्ष, शकटाक्ष एवं विभीतिकाक्ष। इस सूत्र में देवनाक्ष का ग्रहण है।

**प्रश्न 25. 'मासमधीतो नायातः' यहाँ मास शब्द की करण संज्ञा 'अपवर्गे-तृतीया' सूत्र से क्यों नहीं होती ?**

32. अपवर्गे तृतीया ॥2।3।6॥

अपवर्गः=फलप्राप्तिस्तस्यां द्योत्यायां 'कालाध्वनोरत्यन्त' संयोगे तृतीया स्यात्। अह्ना क्रोशेन वा अनुवाकोऽधीतः। अपवर्गे किम् ? मासमधीतो नायातः।

**सूत्र-व्याख्या**—फल प्राप्ति होने पर काल वाचक एवं अध्व (मार्ग) वाचक से अत्यन्त संयोग में तृतीया होती है। अपवर्ग का अर्थ त्याग या मोक्ष। क्रिया की समाप्ति में एवं साकल्य अर्थ में भी अपवर्ग ग्राह्य है। फल प्राप्ति होने पर क्रिया की समाप्ति होती है। काल वाचक एवं मार्ग वाचक से तृतीया का उदाहरण यथा—अह्ना क्रोशेन वा अनुवाकः=ऋक्यजुः समूहः, अधीतः। यहाँ अध्ययनजन्य ज्ञान प्राप्ति रूप फल प्राप्त है, अतः अहन् एवं क्रोश से तृतीया हुई।

मासपर्यन्त अध्ययन करने पर भी अनुवाक के अध्ययनजन्य ज्ञान प्राप्तिरूप फल न हुआ, वहाँ 'कालाध्वनो' से द्वितीया ही हुई, यथा—'मासमधीतो नायातः'।

**प्रश्न 26. 'सहार्थेन युक्ते अप्रधाने' इस सूत्र वृत्ति में सहार्थकों का ग्रहण कैसे किया गया है, जबकि सूत्र में 'सह' शब्द का ही उपादान है ?**

33. सहयुक्तेऽप्रधाने ॥2/3/19॥

सहार्थेन युक्ते अप्रधाने तृतीया स्यात्। पुत्रेण सहागतः पिता। एवं साकं सार्धं समं योगेऽपि। विनाऽपि तद्योगे तृतीया, वृद्धो यूनेत्यादिनिर्देशात्।

**सूत्र-व्याख्या**—सहशब्दार्थ युक्त अप्रधान कर्तृ वाचक शब्द से तृतीया विभक्ति होती है। यथा—"पुत्र सहित पिता आये।" यहाँ आगम क्रिया का प्रधान कर्ता पिता है, क्रिया में अनन्वयी पुत्र अप्रधान है, अतः पुत्र से तृतीया, प्रधान कर्ता से पिता में प्रथमा कारक विभक्ति हुई है। 'सह' शब्द के समानार्थक शब्दों के योग में भी इस सूत्र से अप्रधान में तृतीया की प्रवृत्ति होती है। यहाँ अप्रधान न कहते तो प्रधान कर्ता पिता (पितृ) से तृतीयापत्ति होती। वस्तुतः अप्रधाने व्यर्थ है, प्रधान कर्तृवाचक से कारक बिभक्ति बलवती है, वह उपपद तृतीया विभक्ति को बाध करेगी 'उपपद विभक्तेः कारक विभक्तिर्बलीयसी' सह परिभाषा है। 'वृद्धो यूना' में तृतीया निर्देश से यह सिद्ध होता है कि सहार्थ योग न भी रहे वहाँ भी इससे तृतीया होती है 'सह' शब्द विद्यमान भी है। "सदैव दशभिः पुत्रैभरि वहति गर्दभी' यहाँ भी तृतीया इस से हुई है।

**प्रश्न 27. 'पादाभ्यां खञ्जः' इस प्रयोग में किस से विभक्ति हुई है, सूत्र लिखें।**

34. येनाङ्गविकारः ॥2।3।20॥

येनाङ्गेन विकृतेनाङ्गिनो विकारो लक्ष्यते ततस्तृतीया स्यात् । अक्ष्णा काणः । अक्षिसम्बन्धि काणत्वविशिष्टः । अङ्गविकारः किम्—अक्षि काणमस्य ।

**सूत्र-व्याख्या**—सूत्र में अवयव वाचक 'अङ्ग' शब्द 'अर्श आदिभ्योऽच्' से मत्वर्थीय अच् प्रत्ययान्त है। यहाँ अच् प्रत्ययान्त अङ्ग का अर्थ=अङ्गी = शरीर अर्थ है। 'येन' में यत् शब्द से अङ्ग विशिष्ट अङ्गी में विशेषणतया भासमान अङ्ग को बोधन करता है। **अर्थ**—जिस अङ्ग विकृत से अङ्गी का विकार प्रतीयमान रहे वहाँ विकृत अवयव वाचक शब्द से तृतीया विभक्ति होती है। नेत्र सम्बन्धिकाणत्व विशिष्ट में 'अक्षि' शब्द से तृतीया होकर 'अक्ष्णा काणः' की सिद्धि हुई। लेश मात्र भी दर्शनसाहित्य ही काणत्व है। इस पुरुष की आँख काणी है—यहाँ इसकी प्रवृत्ति नहीं है। यहाँ शरीर रूप अङ्गी का विकार प्रतीयमान नहीं है, अतः यहाँ प्रातिपदिकार्थ मात्र में प्रथमा ही है।

**प्रश्न 28. निम्नलिखित प्रयोगों में किस से विभक्ति हुई है। सूत्र लिखें—**

**(क) कमण्डलुना छात्रः (ख) जटाभिस्तापसः ।**

35. इत्थंभूत लक्षणे च । 2।3।21॥

किञ्चित्प्रकारं प्राप्तस्यं लक्षणे तृतीया स्यात् । जटाभिस्तापसः । जटाज्ञाप्य तापसत्वविशिष्ट इत्यर्थः ।

**सूत्र-व्याख्या**—इत्थंभूत अर्थात् इस प्रकार का वह है, इस अर्थ का जानने वाला जो अर्थ, उसके बोधक प्रातिपदिक से तृतीया विभक्ति होती है। जटाभिः तापसः । यहाँ जटा से तृतीया=जटाओं से वह तपस्वी है, यहाँ लक्षण जटा है।

36. संज्ञोऽन्य तरस्यां कर्माणि ।।2।3।22।।

सम्पूर्वस्य जानतेः कर्मणि तृतीया बा स्यात् । पित्रा पितरं व सञ्जानीते ।

**सूत्र-व्याख्या**—सम्पूर्वक 'ज्ञा' धातु के कर्म से तृतीया विभक्ति विकल्प से होती है। ज्ञा धात्वर्थ कर्म पिता है अतः तृतीया, पक्ष में द्वितीया = पित्रा पितरंवा ।

**प्रश्न 29. करण तथा कारण का भेद समझाते हुए 'हेतौ' सूत्र की सोदाहरण व्याख्या कीजिये।**

37. हेतौ ।।2।3।23।।

हेत्वर्थे तृतीया स्यात् । द्रव्यादि साधारणं निर्व्यापार-साधारणं च हेत्वर्थम् । कारणत्वन्तु क्रियामात्रविषयं व्यापार नियतं च । दण्डेन घटः, पुण्येन दृष्टो हरिः । फलमपीह हेतुः । अध्ययनेन वसति । गम्यमानापि क्रिया कारक विभक्तौ प्रयोजिका । अलं श्रमेण, श्रमेणसाध्यं नास्तीत्यर्थः । इह साधनाक्रियां प्रति श्रमः करणम् । शतेन शतेन वत्सान् पाययति पयः शतेन परिच्छेद्येत्यर्थः । अशिष्ट व्यवहारे दाणः प्रयोगे चतुर्थ्यर्थे तृतीया । दास्या संयच्छते कामुकः । धर्म्येतु भार्य्यायै संयच्छते ।

**सूत्र-व्याख्या**—हेतु अर्थ में तृतीया होती है। द्रव्यादि साधारण और निर्व्यापार साधारण का नाम हेतु है। अर्थात् जो द्रव्य, गुण, और कर्म व्यापार से युक्त होकर क्रिया का जनक हो, वह करण है। यथा—'दण्डेन घटः' यहाँ दण्ड

निरूपित हेतुत्ववान् दण्ड है, इस कारण तृतीया हुई है। पुण्येन दृष्टो हरिः—यहाँ हरि दर्शन हेतु पुण्य से तृतीया हुई है। क्रोधेन रक्तः—यहाँ रक्त त्व में क्रोध हेतु है अतः क्रोध से तृतीया हुई है। यहाँ हेतु से फल का भी ग्रहण होता है। अध्ययनेन वसति—अध्ययन हेतु वास करता है, यहाँ वास का फल अध्ययन है, वही हेतु है।

वाक्य 'घटक' शब्द से अवाच्य अध्याहारादि से लभ्यं क्रिया को लभ्यमान क्रिया कहते हैं। वह भी कारक विभक्ति की उत्पत्ति में हेतु है। यथा—अलं श्रमेण = यह कार्य श्रम से साध्य नहीं है। यहाँ क्रिया की ऊहा की जाती है, इस ऊहित क्रिया का श्रम करण है, तर्कित क्रिया साधन है, उस साधन क्रिया निरूपित करणत्व श्रम में 'श्रमेण' यह तृतीया हुई। शतेन शतेन वत्सान् पाययति पयः = सौ बच्छड़ों को जल पिलाता है। यहाँ तर्कित परिच्छेदन क्रिया निरूपित करणत्व शत में है, अतः शतेन परिच्छिद्य अर्थ है। शास्त्र एवं धर्म विहित आचारवान् को शिष्ट कहते हैं एवं सकल पदार्थ के तत्व को पूर्ण रूप से जानने वाला भी शिष्ट है दुराचारी को अशिष्ट कहते हैं। अशिष्ट व्यवहार में दाण-धातु के प्रयोग स्थल में चतुर्थी के अर्थ में तृतीया होती है, यथा—दास्या संयच्छते कामुकः = कामी पुरुष रतिफलक दासी को दान देता है। दासी संगम निन्दित कर्म है। संयच्छते में दाण् को यच्छ आदेश है। यहाँ अधमर्थि दान होने से चतुर्थी न हुई किन्तु तृतीया हुई है। शिष्ट व्यवहार में धर्मार्थ दान को करें वहाँ चतुर्थी होती है। यथा—भार्यायै संयच्छते।

**प्रश्न 30. 'दास्या संयच्छते' की तरह 'भार्यायै संयच्छते' में 'भार्या' शब्द से तृतीया विभक्ति क्यों नहीं होती ?**

**प्रश्न 31. दाधात्वर्थ का विवेचन करते हुए 'कर्मणा यमभिप्रैति स सम्प्रदानम्' सूत्र की व्याख्या प्रस्तुत कीजिये।**

38. कर्मणा यमभिप्रैति स सम्प्रदानम् ॥1।4।32॥

दानस्य कर्मणा यमभिप्रैति स सम्प्रदानसंज्ञः स्यात्।

**सूत्र-व्याख्या**—जिसको उद्देश्य करके अच्छी तरह दान दिया जाय उसको सम्प्रदान कहते हैं। इससे वृत्ति में 'दानस्य' का लाभ हुआ है। दा धातु का जो कर्म उससे सम्बन्ध कराने के लिए जो इष्ट है, अर्थात् जिसको उद्देश्य करके दान किया जाय उसकी सम्प्रदान संज्ञा होती है। सम्प्रदान तीन प्रकार का है—

1. प्रेरक, 2. अनुमन्तृक, 3. अनिराकर्तृक। यथा—

(1) **प्रेरक**—भक्ति द्वारा भक्त राम को प्रेरणा मुक्ति के लिये करता है तब राम भक्त को मुक्ति देते हैं। 'रामो भक्ताय मुक्तिं ददाति।'

(2) अनुमन्तृक वह है जिसमें न प्रेरणा की जाय, न निराकरण किया जाय। यथा 'तापसः वने रामाय फलभूले ददाति।' यहाँ राम फल एवं भूल की प्राप्ति के लिये न प्रेरणा करते हैं और मना करते हैं।

(3) अनिराकर्तृक वह है जिसमें प्रेरणा, निराकरण और अनुमति भी न हो, यथा—'पुरुषोत्तमाय पुष्पं ददाति' यहाँ प्रेरणा, निषेध एवं ग्रहणविषय निश्चय नहीं प्रतीयमान है।

**प्रश्न 32. 'पत्ये शेते' इस प्रयोग में 'हा' धातु के अभाव में भी चतुर्थी कैसे हुई ?**

39. चतुर्थी सम्प्रदाने ॥2।3।13॥

विप्राय गां ददाति। अभिहित इत्येव। दानीयोविप्रः। क्रियया यमभिप्रैति सोऽपि सम्प्रदानम्। पत्ये शेते। कर्मणः करण-संज्ञा, सम्प्रदानस्य च कर्मसंज्ञा। पशुना रुद्रं यजते, पशुं रुद्राय ददातीत्यर्थः।

**सूत्र-व्याख्या**—सम्प्रदान में चतुर्थी होती है। विप्र यहाँ दान कर्म का उद्देश्य है, वह कर्म सम्बन्ध से इष्ट है, अतः 'विप्राय' यहाँ चतुर्थी हुई। विप्र को उद्देश्य कर गाय को चैत्र देता है। सम्प्रदान रूप अर्थ अन्य से अनुक्त रहे यहाँ चतुर्थी होती है। 'दानीयो विप्रः' यहाँ दान का उद्देश्य विप्र कृत्प्रत्यय अनीयर से उक्त है, अतः विप्र से प्रथमा विभक्ति हुई। चतुर्थी की यहाँ प्राप्ति नहीं है।

क्रिया से जिसके सम्बन्ध की इच्छा की जाय उसकी भी सम्प्रदान संज्ञा होती है। यथा—'पत्ये शेते' यहाँ स्त्री-शयन-क्रिया द्वारा प्रति-प्राप्ति की इच्छा करती है, अतः पति से चतुर्थी हुई है। यज धातु के कर्म की करण संज्ञा होती है एवं सम्प्रदान की कर्म संज्ञा होती है। यथा—'पशुना रुद्रं यजते' यहाँ रुद्र को पशु देता है, पशु यज का कर्म या उसके कारण से पशुना, रुद्र सम्प्रदान था उसकी कर्म संज्ञा होकर बना रुद्रम्।

**प्रश्न 33. रुच्यर्थ धातुओं की परिभाषा समझाते हुए 'रुच्यार्थानां प्रियमाणः' सूत्र की व्याख्या कीजिए।**

40. रुच्यार्थानां प्रीयमाणः ॥1।4।33॥

रुच्यार्थानां धातूनां प्रयोगे प्रीयमाणोऽर्थः सम्प्रदानं स्यात्। हरये रोचते भक्तिः। अन्यकर्तृकोऽभिलाषो रुचिः हरिनिष्ठ प्रीतेर्भक्तिः कर्मी। प्रीयमाणः किम् ? देवदत्ताय रोचते मोदकः पथि।

**सूत्र-व्याख्या**—रुच्यार्थक धातुओं के प्रयोग में तृप्त होने वाले कारक की सम्प्रदान संज्ञा होती है। यथा—हर ये रोचते भक्तिः = हरि को भक्ति अच्छी लगती है। अभिलाप् धातु के कर्ता से भिन्न कर्ता रुच् धातु का होता है अर्थात् अभिपूर्वक 'लष्' धातु का कर्म जो भक्ति है, वह यहाँ रुच् धात्वर्थ क्रिया की कर्मी है। इस प्रकार रुच् धातु एवं अभिलष् धातु में भेद है। अतः अभिलष् धातु के योग में सम्प्रदान संज्ञा न हुई, यथा—'हरिः भक्तिम् अभिलषति' यहाँ हरि से प्रथमा, और भक्ति से कर्म में द्वितीया हुई है।

दोनों धातुएँ एकार्थक नहीं हैं, इसी भ्रम के निवारण हेतु ग्रन्थकार स्वयं लिखते हैं कि 'अन्यकर्तृकोऽभिलाषोरुचिः अन्य का अर्थ है भिन्नः, = भेदवान् = भेदाश्रय,

भेद अपने प्रतियोगी में नित्य साकांक्ष है कि प्रायोगिक भेद, स्वप्रतियोगिक भेद तो स्व में रहता ही नहीं, क्योंकि प्रतियोगी की सत्ता तद् अभाव विषयक बुद्धि में प्रति बन्धक है। अतः प्रकृत में 'अभिलष्' धातु का जो कर्ता, तत्कर्तृ प्रतियोगिक भेदवत् जो कर्म उस धातु का वह है कर्ता जिसका ऐसा रुच् धातु है। हरिनिष्ठ प्रीति की भक्ति कर्त्री है। प्रीत्याश्रय हरि है, हरि के अन्तःकरण में समवाय सम्बन्ध से प्रीति विद्यमान है। प्रीत्याश्रय पुरुष अभीष्ट वरदाता होता है। अतः भक्त भक्ति = पूज्य में अनुराग करता है। प्रीत्याश्रय न होने से मार्ग वाचक की सम्प्रदान संज्ञा न हुई अपितु 'पथि' यहाँ अधिकरण में सप्तमी हुई है—'देवदत्त को मार्ग में लड्डू अच्छा लगता है।' हर्षार्थक मुद् धातु से ण्वुल् प्रत्यय से मोदक शब्द (हर्ष देने वाला) की सिद्धि हुई है— ब्राह्मणों मोदकः प्रियः, अलङ्कार प्रियो विष्णुः नमस्कार प्रियो भानुः, जलधारप्रियः शिवः।

**प्रश्न 34. 'श्लाघ ह्नुङ्स्थाशपादि' सूत्र में ज्ञीप्स्य मान पदार्थ का क्या तात्पर्य है?**

41. श्लाघ ह्नुङ् स्थाशपां ज्ञीप्स्यमानः ।।1।4।34।।

एषां प्रयोगे बोधयितुमिष्टः सम्प्रदानं स्यात्। गोपी स्मरात् कृष्णाय श्लाघते, ह्नुते, तिष्ठते, शपते वा। ज्ञीप्स्यमानः किम्, देवदत्तस्या श्लाघते पथि।

**सूत्र-व्याख्या**—श्लाघ्, ह्नुङ् एवं शप् इन धातुओं के योग में जिसको जनाया जाय उसकी सम्प्रदान संज्ञा होती है। यथा 'गोपी स्मरात् कृष्णाय श्लाघते, ह्नुते, तिष्ठते, शपते वा, गोपी काम के वश होकर कृष्ण की प्रशंसा करती है। सपत्नी से दूर करती है, स्थिर होकर अपना अभिप्राय प्रकट करती है और कृष्ण को उपालम्भ देती है। इनसे कृष्ण विषयक अनुराग को जानती है, अतः कृष्ण की सम्प्रदान संज्ञा यहाँ हुई है। जिसको जनाया जाय = यद्विषयक अनुराग का व्यक्तिकरण किया जाय यह कहने से 'देवदत्तस्य श्लाघते पथि' यहां मार्गरूपार्थक की सम्प्रदान संज्ञा न हुई, वहाँ 'पथि' में अधिकरण में सप्तमी विभक्ति हुई।

**प्रश्न 35. 'उत्तमर्णाधमर्ण' शब्दार्थ समझाते हुए धारेरुत्तमर्ण सूत्र की व्याख्या कीजिये।**

42. धारेरुत्तमर्णः ।।1।4।35।।

धारयतेः प्रयोगे उत्तमर्णः उक्तसंज्ञः स्यात्। भक्ताय धारयते मोक्षं हरिः। उत्तमर्णः किम्? देवदत्ताय शतं धारयति ग्रामे।

**सूत्र-व्याख्या**—ऋण देने वाले को उत्तमर्ण कहते हैं एवं ऋण ग्रहण करने वाले को अधमर्ण कहते हैं। ण्यन्त धृ धातु का प्रयोग हो वहाँ उत्तमर्ण की सम्प्रदान संज्ञा होती है। भक्त ने प्रथम रूपी ऋण (कर्ज) हरि को दिया, ऋण के धारण करने वाले हरि जो अधमर्ण हैं वे उत्तमर्ण भक्त को ऋण चुकाने के लिये मोक्ष प्रदान करते हैं। यथा—'भक्ताय धारयते मोक्षं हरिः' = हरि भक्त के लिए मोक्ष को धराते हैं। ग्राम यहाँ उत्तमर्ण नहीं हैं अतः सम्प्रदान संज्ञा न हुई। किन्तु अधिकरण में सप्तमी है।

**प्रश्न 36. 'ईप्सितमात्रे इयं संज्ञा, प्रकर्षविवक्षा यान्तु परत्वात्कर्म संज्ञा' इस पंक्ति का विवेचन करते हुए 'स्पृहेरीप्सितः' सूत्र की व्याख्या कीजिये।**

43. स्पृहरीप्सितः ॥1।4।36॥

स्पृहयतेः प्रयोगे इष्टः सम्प्रदानं स्यात्। पुष्पेभ्यः स्पृहयति ईप्सियतः किम्? पुष्पेभ्यो वने स्पृहयति। ईप्सितमात्रे इयं संज्ञा, प्रकर्षविवक्षायान्तु परत्वात्कर्मसंज्ञा-पुष्पाणि स्पृहयति।

**सूत्र-व्याख्या**—ण्यन्त स्पृह् धातु के योग में ईप्सित की सम्प्रदान संज्ञा होती है। यथा—पूष्पेभ्यः स्पृहयति = फलों के निमित्त इच्छा करता है। यहाँ ईप्सित पुष्प हैं। वन की सम्प्रदान संज्ञा न हुई क्योंकि वेईप्सित नहीं अतः वहाँ 'वने' यह सप्तमी हुई। वे फूल अत्यन्त अच्छे लगते हैं, इस प्रकार की इच्छा में ईप्सिततमत्व की विवक्षा है। यहाँ परत्व के कारण 'कर्तृरीप्सिततमम्' से कर्म संज्ञा से पुष्प से द्वितीया ही होती है। यथा—पुष्पाणि स्पृहयति।

**प्रश्न 37. 'क्रुधद्रुहेर्ष्यासूयार्थानां यं प्रति कोपः' यहाँ 'यं प्रति कोपः' इस पदोपादान का प्रयोजन सिद्ध करते हुए सूत्र की व्याख्या कीजिये।**

44. क्रुधद्रुष्यासूयार्थानां यं प्रति कोपः ॥1।4।37॥

क्रुधाद्यर्थानां प्रयोगे यं प्रति कोपः स उक्त संज्ञः स्यात्। हरये क्रुध्यति, द्रुह्यति, ईर्ष्याति, असूयति। यं प्रतिकोपः किम्? भार्याम् ईर्ष्यति, मैसमान्योऽद्राक्षीदिति। क्रोधः = अमर्षः। द्रोहः = अपकारः। ईर्ष्या = अक्षमा। असूया = गुणेषु दोषाविष्करणम्। द्रुहादयोऽपि क्रोपप्रभवा एव गृह्यन्ते। अतो विशेषणं सामान्येन यं प्रति कोप इति।

**सूत्र-व्याख्या**—क्रुध्, द्रुह्, ईर्ष्य, असूय इन धातुओं के प्रयोग में जिसके प्रति क्रोध किया जाय उस कारक को सम्प्रदान संज्ञा होती है। यथा—हरये क्रुध्यति आदि = हरि के अर्थ (लिये) क्रोध करता है, अपकार करता है, ईर्ष्या करता है, एवं गुणों में दोष निकालता है। यदि हरि के प्रति क्रोधादि की अभिव्यक्ति है। अतः हरि की सम्प्रदान संज्ञा एवं उससे चतुर्थी होकर 'कृष्णाय' बना। अन्य पुरुष के दर्शनवती अपनी स्त्री को धमकाता है कि इसको अन्य पुरुष न देखें। यहाँ वास्तव में स्त्री के प्रति क्रोध की अभिव्यक्ति वह पुरुष नहीं करता है किन्तु उसका अभिप्राय अन्य पुरुष दर्शनाभाव में है, अतः 'भार्याम्' यहाँ कर्म में द्वितीया ही हुई है।

सूत्र में कथित चारों शब्दों में भिन्नार्थत्व है। यथा—अमर्ष को क्रोध कहते हैं। अपकार को द्रोह कहते हैं। अक्षमा को ईर्ष्या कहते हैं एवं गुणों में दोष देखने को असूया कहते हैं। द्रुहादि भी क्रोध से उत्पन्न हैं अतः सामान्यतः सभी धात्वर्थों का विशेषण 'यम्प्रति कोपः। कहा है, 'न हि अकुपितः' कुध्यति आदि।

45. क्रुधद्रुहोरूपसृष्टयोः कर्म ॥1।4।38॥

सोपसर्गयोरनयोर्यं प्रति कोपस्तत्कारकं कर्मसंज्ञं स्यात्। क्रूरमभि क्रुध्यति अभिद्रुह्यति।

**सूत्र-व्याख्या**—उपसर्गपूर्वक क्रुध् एवं द्रुह के योग में जिसके प्रति क्रोध गम्यमान रहे उस कारक की कर्म संज्ञा होती है। यह पूर्व सूत्र का बाधक है। क्रूरमभिक्रुध्यति, द्रुह्यति = क्रूर पुरुष पर क्रोध एवं द्रोह करता है, यहाँ क्रूर की पूर्व सूत्र से प्राप्त सम्प्रदान संज्ञा का निषेध होकर इस सूत्र से (यहाँ) कर्मसंज्ञा हुई है।

**प्रश्न 38. 'विप्रश्नः' शब्दार्थ का सोदाहरण विवेचन कीजिये।**

46. राधीक्ष्योर्यस्य विप्रश्नः ॥1।4।39॥

एतयोः कारकं सम्प्रदान संज्ञं स्यात्। यदीयो विविधः प्रश्नः क्रियते। कृष्णाय राध्यति, ईक्षतेवा। पृष्टो गर्गः शुभाशुभं पर्यालोचयतीत्यर्थः।

**सूत्र-व्याख्या**—राध् एवं ईक्ष् धातु के प्रयोग में जिसका विविध प्रकार का प्रश्न हो उस कारक की सम्प्रदान संज्ञा होती है। यथा—कृष्णाय राध्यति ईक्षते = नन्द द्वारा कृष्ण के विषय में अनेक प्रश्न पूछने पर कृष्ण के भाग्य विषयक ग्रहों का महादैवज्ञ वैयाकरण शिरोमणि गर्गाचार्य आलोचना करते हैं, यहाँ कृष्ण की सम्प्रदान संज्ञा होकर चतुर्थी विभक्ति हुई है।

**प्रश्न 39. प्रत्याङ्भ्याम् इत्यादि सूत्र में पूर्वस्य कर्त्ता कहने का क्या तात्पर्य है?**

47. प्रत्याङ्भ्याम् श्रुवः पूर्वस्य कर्ता ॥1।4।40॥

आभ्यां परस्य श्रृणोतेर्योगे पूर्वस्य प्रवर्तना रूप व्यापारस्य कर्ता सम्प्रदानं स्यात्। विप्राय गां प्रति श्रृणोति, आश्रृणोति वा। विप्रेण मह्यं देहीति प्रवर्तितः प्रतिजानीते इत्यर्थः।

**सूत्र-व्याख्या**—प्रति पूर्वक एवं आङ् पूर्वक 'श्रु' धातु के योग में जो पूर्व प्रेरणा रूप व्यापार का कर्ता है उसकी सम्प्रदान संज्ञा होती है। यथा—'विप्राय गां ददाति' यहाँ यजमानं को ब्राह्मण ने प्रेरणा गोदानार्थ ही दी थी तदनन्तर वह ब्राह्मण को उद्देश्य कर गाय रूप कर्म का दान करता है। प्रति जानीते = दान देने की प्रतिज्ञा करता है।

48. अनुप्रतिगृणश्च ॥1।4।41॥

आभ्यां गृणातेः कारकं पूर्व व्यापारस्य कर्तृ भूतम् उक्त संज्ञं स्यात्। होत्रेऽनुगृणाति प्रतिगृणाति = होता प्रथमं शंसति, तम् अध्वर्युः प्रोत्साहयतीत्यर्थः।

**सूत्र-व्याख्या**—अनुपूर्वक एवं प्रतिपूर्वक गृधातु के योग में पूर्व व्यापार के कर्तृ कारक की सम्प्रदान संज्ञा होती है। यथा—होत्रेऽनुगृणाति, प्रतिगृणातिः होतात्प्रथम कहता है पश्चात् अध्वर्यु उसको उत्साहित करता है। यहाँ पूर्व व्यापार का कर्ता होता है। अतः उसकी सम्प्रदान संज्ञा, उससे चतुर्थी में 'होत्रे' बना।

49. परिक्रयणे सम्प्रदानमन्यतरस्याम् ॥1।4।44॥

नियतकालं भृत्या स्वीकरणं परिक्रयणं तस्मिन् साधकतमं कारकं सम्प्रदानसंज्ञं वा स्यात्। शतेन शताय वा परिक्रीतः। तादर्थ्ये चतुर्थी वाच्या। मुक्तये हरिं भजति।

एवं प्रयोगो षष्ठी न स्यात् । लादेशाः—कुर्वन् कुर्वाणो वा सृष्टिं हरिः । उः—हरिः दिदृक्षुः अलङ्करिष्णुर्वा । उक—दैत्यान् धातुको हरिः । 'कमेरनिषेधः ।' लक्ष्म्याः कामुको हरिः । अव्ययम्—जगत्सृष्टवा, सुखं कर्तुम् । निष्ठा—विष्णुना हता दैत्याः । दैत्यान् हतवान् विष्णुः ।

खलर्थः—ईषत्करः प्रपञ्चो हरिणा । तृन्निति प्रत्याहारः—शतृशानचाविति तृ शब्दादारभ्यः आतृनो नकारात् । शानच्—सोमं पवमानः । चानश्-आत्मानं मण्डयमानः । शतृ–वेदमधीयन् । तृन–कर्ता लोकान् । 'द्विषः शतुर्वा ।' मुरस्य मुरं वा द्विषन् । सर्वोऽयं कारक षष्ठ्याः प्रतिषेधः । शेषे षष्ठी तु स्यादेव । ब्राह्मणस्य कुर्वन् । नरकस्यः जिष्णुः ।

**सूत्र-व्याख्या**—लकार के स्थान में आदेश उ, उकञ्, अव्यय, निष्ठा (क्त एवं क्तवतु), खलर्थ एवं तृन् ये कृत् प्रत्यय हैं—अन्त में जिनके ऐसे कृदन्तदादि शब्दों के योग में कर्मवाचक से षष्ठी विभक्ति नहीं होती है। लादेश यथा—कुर्वन् कुर्वाणः सृष्ठि हरिः = जगत् की उत्पत्ति जनक व्यापार कर्ता हरि है। यहाँ कुधातु से वर्तमानार्थक लट् के स्थान में शतृ या शानच् से कुर्वन् या कुर्वाणः की सिद्धि हुई। यहाँ सृष्टि कर्म है, उत्पत्ति रूप फलाश्रय होने से। हरिः कर्ता है, इससे षष्ठी का निषेध एवं नियम प्राप्त कर्म से षष्ठी उसका भी निषेध से द्वितीया एवं प्रथमा क्रमशः कर्म कर्तृ वाचक से हुई है। यथा हरिंदिदृक्षुः ।

यहाँ सन्नन्त दिदृक्ष से 'सनाशंसभिक्ष उः' से उप्रत्यय है, हरि कर्म से षष्ठी का निषेध। हरि को देखने की इच्छा वाला। हरिम् अलंकरिष्णुः = हरि को आभूषणों से अलंकृत करने वाला, यहाँ 'अलंकृञ्' से लादेश इष्णुच् प्रत्यय है। कर्मवाचक हरि से षष्ठी पूर्वसूत्र से प्राप्त थी, उसका निषेध कर्मणि द्वितीया से होकर 'हरिम्' बना। उक यथा—दैत्यान् धातु को हरिः, यहाँ 'लषपत' से उकञ् प्रत्यय है। यहाँ घातुकः के योग में दैत्य से षष्ठी का निषेध है। अनेक राक्षसों के नाशकर्ता हरि हैं। यदि कम् धातु से उकञ् कर उक प्रत्ययान्त तदादि योग में षष्ठी का निषेध न होकर षष्ठी होती है। यथा—लक्ष्म्याः कामुकः हरिः। यहाँ कामुक योग में कर्म वाचक लक्ष्मी से 'उभयप्राप्तौ' नियम से कर्म में षष्ठी हुई है—लक्ष्म्याः। लक्ष्मी की इच्छा करने वाले हरि हैं।

**अव्यय**—जगत् सृष्ट्वा यहाँ क्त्वाप्रत्ययान्त सृष्ट्वा अव्यय है। जगत् कर्म है, षष्ठी का निषेध से द्वितीया होकर एकवचन में जगत् हुआ। सुखं कर्तुम् यहाँ तुमुन् प्रत्ययान्त 'कर्तुम्' अव्यय है। निष्ठा—क्त और क्तवतु की निष्ठा संज्ञा होती है—'विष्णुना हता दैत्याः' यह कर्मणि प्रयोग है, क्त से दैत्य—रूप कर्म उक्त होने से प्रथमा, विष्णु रूप कर्ता अनुक्त से प्राप्त षष्ठी का इससे निषेध होने से कर्तरि तृतीया से विष्णुना बना। हतवान् में क्तवतु प्रत्यय कर्ता में होने से यहाँ विष्णु रूप अर्थ उक्त है, दैत्यरूप अर्थ अनुक्त है, अतः कर्मवाचक से षष्ठी निषेध से 'दैत्यान्' हुआ।

**खलर्थाः**—यथा—'ईषत्करः प्रपञ्चो हरिणा' यहाँ 'ईषद्दुस्सुषु' (3/3/126) से खल् प्रत्यय है। ईषत्कर में कृधातु से यहाँ हरि से प्राप्त षष्ठी का निषेध से तृतीया—हरिणा। यहाँ संसार रूप मायिक पपञ्च रूप अर्थ खल् से उक्त है, अतः अनुक्त कर्म न होने से प्रथमा—प्रपञ्चः॥ यहाँ तृन् केवल शब्द स्वरूप का प्रत्यायक नहीं है किन्तु शतृविधायक शास्त्र के तृ से लेकर 'तृन्' (3/2/135॥) सूत्र तक प्रत्याहार के मध्य में जितने कृप्रत्यय हैं, वे सब तृन् प्रत्याहार के संज्ञी=बोध्य हुये हैं, अतः उन प्रत्ययों के अन्त में रहने पर भी षष्ठी का निषेध करता है। यथा 'सोमं पवमानः' यहाँ 'पूङ्यजोः शानन्' ॥3/2/128॥ से शानन् प्रत्ययान्त 'पवमानः' के योग में कर्मवाचक सोम से षष्ठी का निषेध तथा उससे द्वितीया। इसी प्रकार 'ताच्छील्यवयोवचने' से विहित चानश् प्रत्यय होने पर तदन्त के योग में भी षष्ठी का निषेध होता है, यथा—आत्मानं मण्डयमानः। वेदम् धीयम् में शतृ प्रत्ययान्त है, अतः वेद से षष्ठी का निषेध है। कर्ता कटान्—यहाँ तृन् प्रत्ययान्त के योग में कटानाम् न हुआ। शतृ प्रत्ययान्त द्विष् धातु के योग में विकल्प से यहाँ निषेध की प्रवृत्ति होती है, वहाँ कर्मवाचक से षष्ठी होती भी है एवं निषेध भी। यथा—मुरस्य, मुरं वा द्विषन्। यहाँ 'अनन्तरस्य' न्याय से कारक षष्ठी का ही निषेध है, शेषत्व विवक्षा में तो शेषे सूत्र से निष्कण्ठक षष्ठी होती ही है, यथा—ब्राह्मण सम्बन्धी कार्य करने वाला या नरक सम्बन्धी जयकर्ता, यहाँ ब्राह्मणस्य, एवं नरकस्य में शेषे षष्ठी है।

**प्रश्न 81. भविष्यदर्थक एवं आधमर्ण्यार्थ का अक एवं इनि प्रत्यय का विधान किस सूत्र से होता है?**

97. अकेनोर्भविष्यदाधमर्ण्ययोः ॥2/3/70॥

भविष्यत्यकस्य भविष्यदाधमर्ण्यार्थेनश्च योगे षष्ठी न स्यात्। सतः पालकोऽवतरति। व्रजं ग्रामी। शतं दायी।

**सूत्र-व्याख्या**—भविष्यत् अर्थ में विधीयमान अकप्रत्यय एवं भविष्यत् तथा आधमर्ण्य अर्थ में विहित इन् के योग में षष्ठी नहीं होती है। यहाँ अकप्रत्ययान्त तदादि एवं इन्प्रत्ययान्त तदादि अर्थ है। 'सतः पालकः अवतरति'=सज्जनों की रक्षा करने वाला अवतार लेता है। इससे ज्ञात होता है कि अवतार जिस कार्य के लिये लिया है उस पालन रूप कार्य को वह अवश्य सम्पादन करेगा। यहाँ 'पालकः' ण्वुल् प्रत्यय के अकादेश से निष्पन्न है—'तुमुन्ण्वुलौ' से ण्वुल प्रत्यय है। कर्म यहाँ 'सतः' द्वितीयान्त है। अस् धातु से लकार स्थानिक शतृ प्रत्यय एवं अकार लोप से सत् शस् सतः। व्रजं ग्रामी यहाँ 'भविष्यति गम्यादयः' से गम्, उससे णिनि प्रत्यय, उपधावृद्धि प्रथमैकवचन में विभक्ति कार्य से ग्रामी, इनके योग में व्रज की षष्ठी का निषेधकर कर्म में द्वितीया हुई है। शतं दायी=सौ रुपये वह अवश्य देगा, यहाँ 'आवश्यकाधमर्ण' से दासे आधमर्ण्य अर्थ में णिनि प्रत्यय है। ऋणग्रहणोत्तर देने वाले को दायी (देनदार) कहते हैं।

**प्रश्न 82. 'गन्तव्या ते वसतिरलका नामयक्षेश्वराणाम्' यहाँ गन्तव्या के योग में किस सूत्र से षष्ठी होती है ?**

98. कृत्यानां कर्तरिवा ॥2/3/71॥

षष्ठी वा स्यात् । अया मम वा सेव्यो हरिः । कर्तरीति किम् ? गेयो माणवकः साम्नाम् । भव्यगेयेति कर्तरि यद् विधानादनभिहितं कर्म । अन्नयोगो विभज्यते— 'कृत्यानाम्' । उभयप्राप्ताविति नेति चानुवर्तते । तेन नेतव्या व्रजं ग्रारः-कृष्णेन । ततः 'कर्तरिवा' । उक्तोऽर्थः ।

**सूत्र-व्याख्या**—कृत्य प्रत्ययान्त के योग में कर्ता से विकल्प षष्ठी होती है । पक्ष में अनभिहित कर्तृवाचक से तृतीया होती है । यथा—यथा मम वा सेव्यो हरिः । यहाँ सेव् धातु सकर्मक से कर्म में 'ऋहलोर्ण्यत्' से ण्यत् प्रयय से सेव्यः हुआ । इसमें ण्यत् से हरि रूप कर्म उक्त है, अस्मदर्थ कर्ता अनुक्त होने से षष्ठी मम हुई, और पक्ष में तृतीया मया बना । सूत्र में कर्तृपद इसलिये किया गया कि जहाँ कर्ता में यत् प्रत्यय होता है वहाँ कर्म अनुक्त है । उस अनुक्त कर्म वाचक से विकल्प षष्ठी न हुई, यथा—गेयो माणवकः साम्नाम् । यहाँ माणवक रूप कर्ता में गा धातु से 'भव्यगेय' सूत्र से यत् प्रत्यय है, कर्ता उक्त है, सामरूप कर्म अनुक्त है, वहाँ कर्मवाचक से नित्य षष्ठी होती है । यहाँ योगविभाग है । 'कत्यानाम्' यहाँ उभयप्राप्तौ एवं न की अनुवृत्ति है । उभयप्राप्ति में कत्यप्रत्यय तदन्त के योग में षष्ठी नहीं होती है । यथा 'नेतव्या ब्रजं गावः कृष्णेन' यहाँ कृत्य प्रत्ययान्त नेतव्या है, यहाँ उभयप्राप्तौ नियम से ब्रज से षष्ठी प्राप्त थी उसका निषेध हुआ है ।

विद्वानों के मत में कृत्य प्रत्यय सात हैं—यत्, ण्यत्, क्यप्, केलिमर, अनीयर्, तव्य, तव्यत् ।

यतं ण्यतं क्यपञ्चेव केलिमरमनीयरम् ।
तव्यञ्च तव्यतञ्चैव कृत्यान् सप्त विदुर्बुधाः ॥

**प्रश्न 83. 'तुल्यार्थैरतुलोपमाभ्यां तृतीयान्यतरस्याम्' इस सूत्र में तुल्यार्थ शब्द की परिगणना करते हुये सूत्र की व्याख्या प्रस्तुत कीजिए ।**

99. तुल्यार्थैरतुलोपमाभ्यां तृतीयाऽन्यतरस्यात् ॥2/3/72॥

तुल्यार्थैर्योगे तृतीया वा स्यात् । पक्षे षष्ठी । तुल्यः, सदृशः समो वा कृष्णस्य कृष्णेन वा । अतुलोपमाभ्याम् किम् ? तुला, उपमा वा कृष्णस्य नास्ति ।

**सूत्र-व्याख्या**—तुल्यार्थ शब्दों के योग में सादृश्य के प्रतियोगी वाचक शब्द से तृतीया विकल्प से होती है । तुल्यार्थक तुला एवं उपमा के योग को छोड़कर पक्ष में षष्ठी होती है । यथा कृष्णेन और पक्ष में कृष्णस्य । कृष्णस्य तुला, उपमा वा, यहाँ तृतीया न हुई । पूर्व सूत्र से कर्तृ सम्बन्ध एवं 'वा' की अनुवृत्ति आती; अतः कर्ता की निवृत्ति के लिये यहाँ 'अन्य तरस्याम्' ग्रहण किया है एवं उत्तर सूत्र में तृतीयों क चाकार से अनुकर्षण न हो जाय अतः तृतीया एवं उत्तर सूत्र में चतुर्थी इन दोन

का व्यवधान उपस्थित करने के लिये इन दोनों के मध्य में 'अन्यतरस्याम्' पद रखा है। इस प्रकार उत्तर सूत्र में चकार से षष्ठी का अनुकर्षण हुआ है।

100. चतुर्थी चाशिष्यायुष्यमद्रभद्रकुशलसुखार्थहितैः ॥2/3/73॥

एतदर्थयोगे चतुर्थी वास्यात्, पक्षे षष्ठी। आशिषि—आयुष्यं चिरञ्जीवितं कृष्णाय कृष्णस्य वा भूयात्। एवं मद्रं भद्रं कुशलं निरामयं सुखं शम् अर्थः प्रयोजनं हितं पथ्यं वा भूयात्। आशिषि किम् ? देवदत्तस्यायुष्यमस्ति। व्याख्यानात्सर्वत्रार्थ-ग्रहणम्। मद्रभद्रयोः पर्यायित्वादन्यतरो न पठनीयः।

**सूत्र-व्याख्या**—आशीर्वाद अर्थ में वर्तमान आयुष्य मद्र, भद्र, कुशल, सुख, अर्थ, हित एवं इन शब्दों के समानार्थक शब्दों के योग में विकल्प से चतुर्थी होती है एवं पक्ष में षष्ठी भी होती है। चकार से षष्ठी का सम्बन्ध है। शुभ वस्तु कथन को आशीर्वाद कहते हैं। जहाँ सत्यकथन मात्र होता है तथा आशीर्वाद गम्यमान नहीं है, यथा—'देवदत्तस्य आयुष्यम् अस्ति' यहाँ इसकी प्रवृत्ति न हुई, शिष्टोक्त व्याख्यान से सर्वत्र अर्थग्रहण से इनके पर्याय वाचक शब्दों का भी ग्रहण हुआ यहाँ 'स्वं रूपम्' सूत्र की प्रवृत्ति न हुई वह संज्ञा सूत्र अनित्य है। यह व्याख्यान स्वीकार करने पर मद्र भद्र इनमें यथेच्छ एकपक्ष नहीं करना चाहिये। इष्टानुरोध से अन्यतर पक्ष का अवलम्बन करना चाहिये।

**प्रश्न 84. 'आधार' का अर्थ स्पष्ट करते हुये उसके भेदों की सोदाहरण व्याख्या कीजिये।**

101. आधारोऽधिकरणम् ॥1/4/45॥

कर्तृ कर्म द्वारा तन्निष्ठक्रियाया आधारः कारकमधिकरणसंज्ञस्यात्।

**सूत्र-व्याख्या**—आङ्पूर्वक 'धृ' धातु से अधिकरण अर्थ में घञ्प्रत्यय से आधार= आश्रय अर्थ है। किस का आश्रय यह आशंका होगी, वह साक्षात् क्रिया का तो आधार नहीं हो सकता है अतः कर्ता का आधार या कर्म का आधार यह सम्भव है।

कर्ता या कर्म द्वारा अर्थात् कर्तृनिष्ठ या कर्मनिष्ठ जो क्रिया व्यापार या फल, उसका जो आधार कारक उसकी अधिकरण संज्ञा होती है। आधार चार प्रकार का होता है—1. औपश्लेषिक—यथा खट्वायां स्वपिति। 2. विषय, यथा—धर्मे प्रतिष्ठते। 3. सामीप्य, यथा—संसारे विश्वेश्वरो वर्तते। 4. अभिव्यापक, यथा—तिलेषु तैलम्।

**प्रश्न 85. "चर्मणि द्विपिनं हन्ति दन्तयोर्हन्ति कुञ्जरम्। केशेषु चमरी हन्ति साम्नि पुष्कलको हतः॥" यहाँ किस सूत्र से सप्तमी होती है, विशेषतापूर्वक विवेचन कीजिये।**

102. सप्तम्यधिकरणे च ॥2/3/36॥

अधिकरणे सप्तमी स्यात्। चकाराद् दूरान्तिकार्थेभ्यः। औपश्लेषिको वैषयिकोऽभिव्यापकश्चेत्याधारस्त्रिधा। कटे आस्ते। स्थाल्यां पचति। मोक्षे

इच्छाऽस्ति । सर्वस्मिन्नास्माऽस्ति । वनस्य दूरेऽन्तिके वा । दूरान्तिकार्थेभ्य इति विभक्तित्रयेण सह चतस्रोऽत्र विभक्तयः फलिताः । 'क्तस्येनविषयस्यकर्मण्युपसंख्यानम् ।' अधीती व्याकरणे । अधीतमनेनेतिविग्रहे 'इष्टादिभ्यश्च' इति कर्तरीनिः । 'साध्वसाधु-प्रयोगे च ।' साधुः कृष्णो मातरि । असाधुर्मातुले । 'निमित्तात् कर्मयोगे ।' निमित्त-मिह फलम् । योगः संयोगसमवायात्मकः ।

चर्मणी द्वीपिनं हन्ति दन्तयोर्हन्ति कुञ्जरम् ।
केशेषु चमरी हन्ति सीम्नि पुष्कल को हतः ।।1।।

हेतौ तृतीयाऽत्र प्राप्ता तन्निवारणार्थम् । सीमा = अण्डकोशः । पुष्कलको गन्धमृगः । योग विशेषे किम् ? वेतमेन धान्यं लुनाति ।

**सूत्र-व्याख्या**—अधिकरण संज्ञक कारक से सप्तमी होती है । अनुक्त समुच्चयार्थक चकार सूत्र में है, अतः दूरार्थक एवं अन्तिकार्थक शब्दों से भी सप्तमी होती है । आधार के तीन भेद हैं—औपश्लेषिक, वैषयिक और अभिव्यापक । उप = समीये श्लेषः = सम्बन्धः, उपश्लेषः = समीप्य मूलक सम्बन्धः । तत्कृतम् अधिकरणम् औपश्लेषिकम्, यथा इको यणचि । यहाँ शब्द का शब्द के साथ सामीप्य को छोड़कर अन्य सम्बन्ध नहीं हो सकता है । अतः यहाँ 'अचि' औपश्लेषिक आधार है जिससे 'अचि' में सप्तमी हुई है । कटे आस्ते, स्थाल्यां पचति, यहाँ, कट कर्ता द्वारा ही क्रिया में सम्बन्धित है वह सम्बन्ध 'स्ववृत्ति वृत्तित्व' है = चटाई पर चैत्र है, चैत्र में स्थिति क्रिया है । तथा स्थाल्याम् तण्डुलान पचति में स्वाश्रय समवेत सम्बन्ध स्थाली एवं विक्लित्ति का है, अतः वहाँ स्थाल्याम् में आधार में सप्तमी हुई है ।

वैषयिक आधार मोक्षे इच्छा अस्ति । यहाँ सविषयक इच्छा का विषय मोक्ष है । निर्विषयिणी इच्छा नहीं होती है । इच्छा में भासमान पदार्थों में इच्छायुक्त विषयता रहती है, जो विशेष्यतारूपा, प्रकारतारूपा, अवच्छेदकता रूपा से अनेक प्रकार की है ।

अभिव्यापक आधार—सर्वास्मिन्नात्माऽस्ति = आत्म-सत्ता का अभाव कहीं भी नहीं है । आत्मसत्ता का अभाव केवलान्वयी है, अत्यन्ताभाव का जो अप्रतियोगी रहे उसे केवलान्वयी कहते हैं, 'आत्मा नास्ति' ऐसा नहीं कह सकते हैं, निषेध का प्रतियोगी आत्मा सर्वत्र है, जहाँ प्रतियोगी रहे वहाँ उसका अभाव नहीं कह सकते हैं, तद्वत्ता बुद्धि तदभाववत्ता बुद्धि के प्रतिप्रतिबन्धक है । सर्वत्र आत्मकर्तृक सत्ता का निश्चयात्मक ज्ञान है, अतः सर्वस्मिन् में अधिकरण में सप्तमी है ।

इसी प्रकार तिलेषु तैलम् यहाँ तैल आधार है, तैल का सर्वावयव स्वरूप तिल आधार है, तिल के यावत् अवयवों में तैल की सत्ता है, अतः यही मुख्य आधार होने से तिलेषु में अधिकरण में सप्तमी हुई है । वटे गावः, गुरौ वसति, गङ्गायाँ घोषः, शिरसि वेदना, अन्तःकरणेदुःखम् बन्धुमध्ये जीवनम् आदि अनेक उदाहरणों में आधम् की अधिकरण संज्ञा हुई है । 'दूरे अन्ति के वा वनस्य' यहाँ चकार के बल से अधिकरण

संज्ञा हुई है। अन्यत्र 'दूरान्तिकार्थेभ्यः से द्वितीया, तृतीया एवं पञ्चमी हुई है। यथा—दूरं दूरेण, दूराद् एवं दूरे। अन्तिकम्, अन्तिकेन, अन्तिकात् एवं अन्ति के।

इन् विषयक क्तप्रत्ययान्त के योग में कर्मवाचक से सप्तमी होती है। यथा—व्याकरणे अधीती। यहाँ अधिपूर्वक अध्ययनार्थ इङ् धातु से क्तप्रत्यय कर उससे 'इष्टादिभ्यश्च' से करण अर्थ में इन् प्रत्यय से अधीती की सिद्धि है। यहाँ क्तान्त से इन् है, अध्ययन का कर्म व्याकरण है, अतः कर्म वाचक से सप्तमी 'व्याकरणे अधीती' बना। साधु एवं असाधु के योग में सप्तमी होती है, यथा माता में कृष्ण साधु = अच्छे हैं। एवं मामा = कंस के विषय में क्रूर कर्म कर्ता हैं। यहाँ इससे मातरि एवं मातुले दोनों में सप्तमी हुई।

**निमित्तात्**—यदि कर्म का संयोग हो एवं किसी निमित्त के लिये कर्म किया जाय तो निमित्तवाची शब्द से सप्तमी होती है। वार्तिक में यहाँ निमित्त का अर्थ फल है। योग शब्द = संयोगार्थक है वह सम्बन्ध यहाँ संयोग या समवाय का ही ग्रहण करना अपेक्षित है। यथा—चर्मणि द्वीपिनं हन्ति = चर्म के निमित्त गैंडे को मारता है, यहाँ चर्मन् शब्द से सप्तमी है। दन्तयोर्हन्ति कुञ्जरम् = दाँतों के निमित्त हाथी को मारता है, यहाँ 'दन्तयोः' में सप्तमी विभक्ति है। केशेषु चमरीं हन्ति = वह चाँवर के लिये चमरी गाय की पूँछ काटता है। यहाँ के शेषु सप्तमी विभक्ति है। सीम्नि पुष्कलको हतः = कस्तूरी के लिए गन्ध प्रधान हरिण को मारता है, यहाँ सीम्नि सप्तमी विभक्ति है। इन सप्तभ्यन्तों का कर्म के साथ योग है—द्वीपि, कुञ्जर, चमरी एवं पुष्कलक, अतः ये चारों यहाँ कर्मवाचक हैं। इनमें हेतौ' सूत्र से प्राप्त तृतीया का इस वार्तिक से बाधकर सप्तमी हुई है। वेतनेन धान्यं लुनाति यद्यपि यहाँ उपकार्य-उपकारकभाव सम्बन्ध है तथापि वार्तिक में योग से वह सम्बन्ध यहाँ ग्राह्य नहीं है, अतः यहाँ वेतन से 'हेतौ' से तृतीया हुई है। वेतन = नियत द्रव्य लेकर वह किसी खेत में स्थित धान्य को काटता है।

**प्रश्न 86. यस्य च भावेन भावलक्षणम् सूत्र से विहित सप्तमी का नाम सती सप्तमी क्यों रखा गया है ? कारण बताइये।**

103. यस्य च भावेन भावलक्षणम् ॥2/3/37॥

यस्य क्रियया क्रियान्तरं लक्ष्यते ततः सप्तमी स्यात्। गोषु दुह्यमानासुगतः। 'अर्हाणां कर्तृत्वे ऽनर्हाणामकर्तृत्वे तद्वैपरीत्ये च।'

1. सत्सु तरत्सु असन्त आसते। 2. असत्सु तिष्ठत्सु सन्तस्तरन्ति। 3. सत्सु तिष्ठत्सु असन्तस्तरन्ति। 4. असत्सु तरत्सु सन्तस्तिष्ठन्ति।

**सूत्र-व्याख्या**—जिसकी निश्चित क्रिया से अन्य क्रिया अनिश्चित लक्षित होती है, उससे सप्तमी होती है। सूत्रस्थ भाव शब्द क्रियार्थक है—भाव = भावना = क्रिया। सामान्य रूप से सभी धातु क्रिया के वाचक हैं। सकल क्रिया में रहने वाला एकमात्र सामान्य धर्म ही क्रियात्व है। उसी को शक्यता वच्छेक कहते हैं।

प्रकृत में यथा—गोषु दुह्यमानासु गतः = गौओं के दूहते समय वह गया। यहाँ गौओं की दोहन रूप जो क्रिया है उससे गमन रूप क्रिया लक्षित होती है।

वस्तुतः यहाँ गमन-काल (समय) का ज्ञान कराने के लिए उसकी जिज्ञासा थी, वह प्रश्न पूछता कि वह कब गया ? अनिश्चय में प्रश्न होना स्वाभाविक है, तब अन्य द्वारा उत्तर दिया जाता है कि गोषु दुह्यमानासु गतः = यहाँ गोदोहन काल प्रायः निश्चित सा ही है, उस समय गया, तब प्रश्न का समुचित उत्तर प्राप्त हुआ। अतः स्पष्ट हुआ कि ज्ञात क्रिया से अज्ञात क्रिया का निश्चय करने में निम्न अर्थों में सप्तमी होती है, यथा—

1. योग्य कारकों का कर्तृत्व होने पर—यथा—सज्जनों के तरने पर असज्जन बैठे रहते हैं।

2. अयोग्य कारकों का अकर्तृत्व होने पर—यथा-असन्तों के बैठने पर सज्जन तैरते हैं।

3. योग्य कारकों का अकर्तृत्व होने पर, यथा—सत् पुरुषों के बैठने पर असज्जन तैरते हैं।

4. अयोग्य कारकों का कर्तृत्व होने पर, यथा—असन्तों के तैरने पर सत्पुरुष बैठे रहते हैं।

**प्रश्न 87. षष्ठी चानादरे सूत्र के (102) उदाहरण 'रुदन्तं पुत्रादिकमनाहृत्यसन्यस्तवान्' इस अर्थ के प्रतिपादन का तात्पर्य समझावें।**

104. षष्ठी चानादरे ॥2/3/38॥

अनादराधिक्ये भावलक्षणे षष्ठीसप्तम्यौ स्तः। रुदति रुदतो वा प्राव्राजीत्। रुदन्तं पुत्रादिकमनादृत्य संन्यस्तवानित्यर्थः।

**सूत्र-व्याख्या**—तिरस्कार अर्थ में जिस क्रिया से अन्य क्रिया लक्षित की जाय वहाँ षष्ठी एवं सप्तमी होती है। यथा–'रुदति रुदतः वा' यहाँ सप्तमी एवं षष्ठी दोनों हैं। रोते हुये पुत्रादिक का अनादर कर संन्यासी हो गया। यहाँ रोदन रूप क्रिया से प्रव्रजन क्रिया लक्षित है, 'यदा पुत्रादिकर्तृकं रोदनं तथा प्रव्रजनम्' इस प्रकार की व्याप्ति भी यहाँ बन सकती है।

**प्रश्न 88. 'साक्षिप्रतिभूशचार्थ' का विवेचन करते हुये 'स्वामीश्वराधिपति' सूत्र की सोदाहरण स्फुट व्याख्या प्रस्तुत कीजिए।**

105. स्वामीश्वराधिपतिदायादसाक्षिप्रतिभूप्रसूतैश्च ॥2/4/39॥

एतैः सप्तभिर्योगे षष्ठीसप्तम्यौ स्तः। षष्ठ्यामेव प्राप्तायां पाक्षिक सप्तम्यर्थं वचनम्। गवां गोषुवा स्वामी। गवां गोषु वा प्रसूतः। गा एवानुभवितुं जात इत्यर्थः।

**सूत्र-व्याख्या**—स्वामी, ईश्वर, अधिपति, दायाद, साक्षि, प्रतिभू, प्रसूत इन शब्दों के योग में षष्ठी एवं सप्तमी होती है। षष्ठी ही यहाँ प्राप्त थी, किन्तु अप्राप्त सप्तमी के पक्ष में विधानार्थ ही यह सूत्र है। यथा—स्वामी एवं प्रसूत के योग में गौ से षष्ठी एवं सप्तमी हुई है। सम्पूर्ण गौओं के ही अनुभवार्थ उसने जन्म धारण किया है।

**प्रश्न 89. 'आयुक्तकुशलाभ्यां' इस सूत्र में 'आसेवायाम्' इसका क्या अभिप्राय है?**

106. आयुक्तकुशलाभ्यां आसेवायाम् ।।2/3/40//

आभ्यां योगे षष्ठीसप्तम्यौ स्तस्तात्पर्येऽर्थे । आयुक्तो व्यापारितः । आयुक्तः कुशलो वा हरिपूजने हरिपूजनस्य वा । आसेवायां किम् ? आयुक्तो गौः शकटे, ईषद्-युक्त इत्यर्थः ।

**सूत्र-व्याख्या**—आसेवा अर्थ में अर्थात् तात्पर्य अर्थ में वर्तमान आयुक्त एवं कुशल इनके योग में षष्ठी एवं सप्तमी होती है। सर्व प्रकार से सेवा गम्यामान रहे उसको आसेवा कहते हैं। तथा शुभ कर्म में युक्त को कुशल या निपुण कहते हैं। आयुक्तः = व्यापारितः । हरिःपूजने हरिपूजनस्य आयुक्तः कुशलो वा ।=हरि के पूजन में सप्रकार से वह लगा हुआ है, एवं कुशल है । सूत्र में 'आसेवायाम्' क्यों कहा है ? क्योंकि सर्वप्रकार से सेवा गम्यमान होने पर ही सप्तमी होगी, ईषद् अर्थ में नहीं । यथा—आयुक्तो गौः शकटे, यहाँ रथ से ईषद् युक्त है, आसेवा नहीं है।

**प्रश्न 90. 'यतश्च निर्धारणम्' सूत्र में यत् शब्द से क्या विवक्षित है एवं निर्धारण का क्या तात्पर्य है, उदाहरण से स्पष्ट कीजिये ।**

107. यतश्च निर्धारणम् ।।2/3/41।।

जातिगुण क्रिया संज्ञाभिः समुदायादेकदेशस्य पृथक्करणं निर्धारणं यतस्तत्: षष्ठी सप्तम्यौ स्तः । नृणाँ नृषुवा ब्राह्मणः श्रेष्ठः । गवां गोषु वा कृष्णा बहुक्षीराः । गच्छतां गच्छत्सु वा धावन् शीघ्रः । छात्राणां छात्रेषु वा मैत्रः पटु ।

**सूत्र-व्याख्या**—जाति, गुण, क्रिया एवं संज्ञा इनसे समूह के एक देश का पृथक् करने को, निर्धारण कहते हैं, जिससे वह पृथक्करण होता है उससे षष्ठी एवं सप्तमी होती है । यथा—नृणां नृषुवा ब्राह्मणः श्रेष्ठः = मनुष्य समुदाय से ब्राह्मण श्रेष्ठ (उत्तम) है ।

यहाँ मनुष्य समुदाय से एकदेश ब्राह्मण का पृथक् कारण है । पृथक्करण में कारण श्रेष्ठत्व है । गुणवाचक यथा—गवाँ गोषु या कृष्णा बहुक्षीरा = गौओं में काली गाय बहुत दूध देने वाली है । क्रियावाचक का यथा—गच्छातां गच्छत्सु वा धावन् शीघ्रः = चलने वालों में धावन् क्रिया करने वाला शीघ्रगामी है, यहाँ गच्छत् से षष्ठी एवं सप्तमी हुई है । संज्ञा वाचक में, यथा---छात्राणां छात्रेषु वा मैत्रः पटुः = विद्यार्थियों में मैत्र नामक पटु = चतुर है । यहाँ छात्र समुदाय वाचक छात्र से षष्ठी एवं सप्तमी हुई है । इस सूत्र की प्रवृत्ति निम्न परिस्थितियों में होती है ।

(1) जिससे पृथक्करण किया जाय उसका प्रयोग अपेक्षित है ।

(2) जो पृथक् किया जाय उसका भी प्रयोग अपेक्षित है ।

(3) जिस रूप से वह पृथक् किया जाय उस रूप का भी प्रयोग अपेक्षित है । (यस्मात् निर्धार्यते, यश्च निर्धार्यते येन रूपेण निर्धार्यते तत्रैवेदं प्रवर्तते) । यथा

प्रपमोद्राहरण में—ब्राह्मण शब्द जातिवाचक है = ब्राह्मणत्व । द्वितीय उदाहरण में कृष्ण गुणोपसर्जन से कृष्णत्व वाचक है । तृतीय उदाहरण में धावन् शब्द् शीघ्रगमन रूप क्रिया वाचक है विशेषतां से । चतुर्थ उदाहरण में संज्ञा वाचक मैत्र है । ये चारों जातित्वेन, गुणत्वेन, क्रियात्वेन एवं संज्ञात्वेन अर्थ प्रत्यायक हैं ।

**प्रश्न 91. 'माथुरा: पाटलिपुत्रकेभ्य आद्यतरा:' यहाँ किस सूत्र से पञ्चमी होती है, एवं इस पंचमी की क्या विशेषता है ?**

108. पञ्चमी विभक्ते ।।2/3/42।।

विभाग: = विभक्तम् । निर्धार्यमाणस्य यत्र भेद एव तत्र पञ्चमीस्यात् । माथुरा: पाटलिपुत्रैभ्य आठ्यतरा: ।

**सूत्र-व्याख्या**—विभक्त का अर्थ विभाग है एवं विभाग का अर्थ भेद है । निर्धार्यमाण का जिससे भेद गम्यमान रहे उससे पञ्चमी होती है । यथा—माथुरा: पाटलिपुत्रैभ्य: आढ्यतरा: = माथुर पटना निवासियों से अधिक धनी है । यहाँ मथुरा निवासी निधार्यमाण हैं, पटना वासि मनुष्य समुदाय वाचक से पञ्चमी 'पाटलिपुत्रैभ्य:' हुई । यहाँ भेद के प्रतियोगी वाचक से पञ्चमी एवं अनुयोगी वाचक माथुर से प्रथमा हुई । पाटलिपुत्रप्रतियोगिक भेदाश्रया: माथुरा: ।

**प्रश्न 92. 'साधुनिपुणाभ्याम्' इस सूत्र में 'अर्चा' पदार्थ की सोदाहरण व्याख्य कीजिए ।**

109. साधुनिपुणाभ्यामर्चायां सप्तम्यप्रते: ।।2/3/43।।

आभ्यां योगे सप्तमी स्याद्र्चायां नतु प्रते: प्रयोगे । मातरि साधुर्निपुणो वा । अर्चायां किम् ? निपुणो रोज्ञो भृत्य: । इह तत्त्वकथने तात्पर्य्यम् । 'अपत्यादिभिरिति वक्तव्यम् ।' साधुर्निपुणो वा मातरं प्रति पर्यनु वा ।

**सूत्र-व्याख्या**—पूजा अर्थ की प्रतीति होने पर साधु एवं निपुण के योग में सप्तमी होती है किन्तु प्रति के योग में नहीं । अर्थात् जहाँ सत्यकथन मात्र है और प्रशंसा की प्रतीति नहीं है वहाँ इसकी प्रवृत्ति नहीं होती है । यथा—राजा का भृत्य कार्य करने में कुशल है, यहाँ राजन् से षष्ठी है । 'अप्रते:' कहने का अभिप्राय यह कि प्रति, परि, अनु आदि के योग में सप्तमी नहीं होती वहाँ तो उनके योग में द्वितीया ही होगी, यथा—साधुर्निपुणो वा मातरंप्रति पर्यनु वा ।

**प्रश्न 93. 'प्रसितोत्सुकाभ्यां तृतीया च' इस सूत्र में चकार से कौनसी विभक्ति ली जाती है ?**

110. प्रसितोत्सुकाभ्यां तृतीया च ।।2/3/44।।

आभ्यां योगे तृतीया स्यात्, चात् सप्तमी । प्रसित उत्सुको वा हरिणा हरौ वा ।

**सूत्र-व्याख्या**—प्रसित एवं उत्सुक के योग में तृतीया एवं सप्तमी होती है । प्रसित उत्सुको वा हरौ हरिणा वा = हरि में वह तत्पर है । प्रसित: उत्सुक: = तत्पर: ।

**प्रश्न 94. 'मूलेनवाहये देवीं श्रवणेन विसर्जयेत्' यहाँ मूलेन से क्या अभिप्रेत है तथा किस सूत्र से यहाँ तृतीया होती है ?**

111. नक्षत्रे च लुपि ॥2/3/45॥

नक्षत्रे प्रकृत्यर्थे: यो लुप्संज्ञया लुप्यमानस्य प्रत्ययस्यार्थस्तत्र वर्तमानात् तृतीया सप्तम्यौ स्तोऽधिकरणे ॥

"मूलेनाबाहयेद् देवीं श्रवणेन विसर्जयेत् ॥"
मूले श्रवणे वा लुपि किम्, पुष्ये शनिः ।

**सूत्र-व्याख्या**—प्रकृत्यर्थ नक्षत्र वाचक है उससे जायमान तद्धित प्रत्यय उसका लुप् संज्ञा से लोप होने पर उस लोप स्थानिक प्रत्ययार्थ के अर्थ में विद्यमान प्रातिपदिक नक्षत्र से तृतीया एवं सप्तमी होती है । (अर्थात् नक्षत्रैण युक्तः कालः' यह सूत्र नक्षत्र वाचक तृतीयान्त से युक्त अर्थ में अण् प्रत्यय करता है, नक्षत्र युक्त काल अर्थ प्रकृत्यर्थ एवं प्रत्ययार्थ मिलाकर हुआ है ।) यथा–मूलेन मूले = मूल नक्षत्रयुक्त काल, यहाँ तृतीया एवं सप्तमी हुई है । इसी प्रकार श्रणणे नक्षत्रार्थक से अण् लुप् श्रवणयुक्त काल वाचक से तृतीया में श्रवणेन एवं सप्तमी में श्रवणें हुई ।

मूलेनाहयेद् देवीं पूर्वायाञ्च प्रपूजयेत् ।
उत्तरायां बलिदद्यात् श्रवणेन विसर्जयेत् ॥

पूर्वा शब्द पूर्वाषाढ़ा नक्षत्र परक है एवं उत्तरा शब्द उत्तरा षाढ़ा नक्षत्र परक है । इन दोनों स्थानों पर अण् प्रत्यय का लुप् (अदर्शनं) है । पूर्वनक्षत्र युक्त, काल-अर्थ में है, अतः सप्तमी से स्त्रीलिंग में पूर्वायाम् । इसी प्रकार उत्तरायाम् । शनिग्रह पुष्य नक्षत्र पर है, यहाँ अधिकरण में पुष्य से केवल सप्तमी है—पुष्ये शनिः । यहाँ तृतीयान्त पुष्य से अण् नहीं आया है, और न अण् का लुप् है: अतः यहाँ तृतीया नहीं हुई ।

**प्रश्न 95. 'सप्तमीपञ्चभ्यौ कारकमध्ये' इस सूत्र में कारकमध्य इस पदोपादन का अर्थ बतलाते हुए सूत्र की सोदाहरण व्याख्या कीजिए ।**

112. सप्तमीपञ्चभ्यौ कारकमध्ये ॥2/3/7॥

शक्तिद्वयमध्ये यौ कालाध्वानौ ताभ्यामेते स्तः । अद्य भुक्त्वाऽयं द्व्यहे द्व्यहाद् वा भोक्ता । कर्तृशक्त्योर्मध्येऽयं कालः । इहस्थोऽयं क्रोशे क्रोशाद् वा, लक्ष्यं विध्येत् । कर्तृकर्मशस्यार्मध्ये कालः अधिकशब्देन योगे सप्तमी-पञ्चभ्याविष्येते । तदस्मिन्नधिक मिति यस्मादधिक मिति च सूत्र निर्देशात् । लोके लोकाद्वाऽधिको हरिः ।

**सूत्र-व्याख्या**—दो शक्तियों के मध्य में जो काल वाचक एवं मार्ग वाचक शब्द हैं उनसे पञ्चमी एवं सप्तमी होती है । यथा=अद्य भुक्त्वा अयं द्व्यहे द्व्यहाद् वा भोक्ता=आज भोजन करके यह दो दिन पर भोजन करेगा । इस स्थान में कर्ता एवं शक्ति के मध्य में काल है । यद्यपि यहाँ भोजन कर्ता (भोक्ता) कारक एक है, कारकों का मध्य कहा गया है, इस पर कहते हैं कि शक्ति का आश्रय रूप जो द्रव्य है, वह कारक वहाँ नहीं किया जायेगा, किन्तु शक्ति ही कारक माना जायगा, सो आज भोजन

करना, फिर दूसरे दिन भोजन करना यह दो शक्ति है ही उनके मध्य कालवाची द्यव्ह शब्द से पञ्चमी एवं सप्तमी हुई है। इहस्थोऽयं क्रोशे क्रोशाद् वा लक्ष्यं विध्येत् = यहाँ बैठा हुआ यह एक कोश पर लक्ष्यवेध कर सकता है। यहाँ कर्ता एवं कर्म शक्ति के मध्य में मार्गवाची क्रोश शब्द है, इसमें पञ्चमी एवं सप्तमी हुई।

अधिक शब्द के योग में सप्तमी एवं पंचमी विभक्ति इष्ट है, जैसा कि सूत्र में निर्देश है। यथा—तदस्मिन्नधिकम्। इससे अधिक योग में सप्तमी है। यस्माद् अधिकम् = इससे अधिक शब्द के योग में पञ्चमी हुई। ज्ञापक सिद्ध लोक शब्द से पञ्चमी एवं सप्तमी हुई है। यथा—लोके लोकाद्वा अधिको हरिः।

113. अधिरीश्वरे ॥1/4/97॥

स्वस्वामिभाव सम्बन्धेऽधिः कर्मप्रवचनीय संज्ञः स्यात्।

**सूत्र-व्याख्या**—स्वस्वामिभाव सम्बन्ध में अधि की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है।

114. यस्मादधिकं यस्य चेश्वरवचनम् ॥2/3/9॥

अत्र कर्मप्रवचनीय युक्ते सप्तमी स्यात्। उप परार्धे हरे गुणाः परार्धादधिक इत्यर्थः। ऐश्वर्ये तु स्वस्वाभिभ्यां पर्य्यायेण सप्तमी। अधिभुवि रामः। अधि रामे भूः। सप्तमी शोण्डैरिति समास पक्षे तु रामाधीना, अषडक्षेत्यादिना खः।

**सूत्र-व्याख्या**—'उपोधि के च' सूत्र से अधिकार्थ उप की कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है। अधिकार्थक कर्म प्रवचनीय संज्ञा वाले शब्दों के योग में एवं ईश्वर अर्थ में वर्तमान कर्मप्रवचनीय के योग में सप्तमी होती है। ईश्वर अर्थ में इतना अवश्य है कि जिसका ईश्वर हो, उससे सप्तमी। अधिकार्थ कर्मप्रवचनीय के योग में, यथा—उपयरार्थे हरे-गुणाः = हरि के गुण परार्द्ध से भी अधिक हैं। यहाँ सप्तमी ऐश्वर्य अर्थ में होने पर, स्वस्वभिभावादि अर्थ होने पर—अधि, भुवि, रामः, अधि रामे भूः यहाँ राम पृथ्वी के ईश्वर हैं। यहाँ ईश्वर अर्थ में अधिका कर्म प्रवचनीय संज्ञा है। इस अर्थ में पृथ्वी वाचक, शब्द से या पृथ्वी से सप्तमी। द्वितीय पक्ष में राम से 'सप्तमी शौण्डेः' से समास एवं खप्रत्यय इन से रामाधीनो।

115. विभाषाः कृञि ॥1/4/98॥

अधिः करोतौ प्राक् संज्ञो वा स्यादी श्वरेऽर्थे। यदत्र माभधिकरिष्यति = विनियोक्ष्यत इत्यर्थः। इह विनियोक्तृरी श्वरत्वं गम्यते। अगतित्वात् तिङि योदात्तवतीति निधातो न।

**सूत्र-व्याख्या**—कृधातु के योग में ईश्वरार्थक अधि की कर्म प्रवचनीय संज्ञा होती है। यथा—यदत्र माम् अधिकरिस्यति = इसमें मुझे जो नियुक्त करेगा, वहाँ विनियोग कर्ता पुरुष का स्वाभित्व = ईश्वरत्व, स्पष्ट प्रतीयमान है यहाँ कर्मप्रवचनीय संज्ञा होने से गति = संज्ञाः नहीं, अतः 'तिङि' सूत्र से अनुदात्त का यहाँ अभाव हुआ। 'माम्' में कर्म से द्वितीया है।

करीष्यितीति-तिङन्त उदात्तत्व युक्त है। निर्धात का निषेध निपातैर्यद्यदि से है।

---

# कृदन्त-प्रकरणम्

**परिचय**—धातु से परे कर्ता के अर्थ में जो प्रत्यय होते हैं, उनकी कृत्संज्ञा होती है। विषय-विभाजन की दृष्टि से उन्हें निम्न चार भागों में विभाजित किया गया है—(1) कृत्य प्रक्रिया, (2) पूर्व कृदन्त प्रकरण, (3) उणादि प्रकरण, और (4) उत्तरकृदन्त। इनमें से प्रथम दो पूर्वकृदन्त के और अन्तिम दो उत्तरकृदन्त के अन्तर्गत माने जाते हैं।

**कृत्य-प्रक्रिया**—कृत्संज्ञक प्रत्यय कर्ता-अर्थ (कर्तरि कृत्) में होते हैं, यथा- करोतीति कारकः और कर्त्ता (ण्वुल् व तृच् प्रत्ययों से निर्मित)। लेकिन तव्यत्, तव्य और अनीयर् प्रत्यय कृत्संज्ञक होते हुए भी 'तयोरेव कृत्यक्तखलर्थाः' से वे भाव और कर्म में ही प्रयुक्त होते हैं। कर्म में लिंग, वचनानुसार विभक्ति होती है तथा भाव में सदैव एक वचन और नपुंसक लिंग होता है। उभय पदों में कर्ता में तृतीया विभक्ति होती है। (कर्तृकरणयोस्तृतीया)। यथा—

(1) तव्यन्तव्यानीयरः ॥3/1/96॥

तव्यत् का अन्त्य तकार तथा अनीयर् का अन्त्यरेफ हलन्त्यम् से इत्संज्ञक होकर लुप्त हो जाते हैं। तव्य और अनीय ही शेष रहता है। तव्यत् और तव्य के रूपों से कोई अन्तर नहीं पड़ता केवल स्वर व्यवस्था में ही अन्तर पड़ता है। कर्ता अनुक्त या अनभिहित होने पर 'कर्तृकरणायोस्तृतीया' सूत्र से कर्ता में तृतीया तथा सकर्मक धातुओं में कर्म उक्त या अभिहित होने पर प्रातिपदिकार्थ से कर्म में द्वितीया न होकर प्रथमा होती है।

1. एधितव्यम् एधनीयं वा त्वया = तुझे बढ़ना चाहिये, तुम बढ़ने में समर्थ हो, तुम्हारा बढ़ने का अवसर है इत्यादि। यहाँ 'एध वृद्धौ' धातु से अनुबन्ध लोपकर भाव में तव्य-तव्यानीरः से तव्यत् प्रत्यय (आर्धधातुक) से आर्धधातुकस्येड् वलादेः से इट् का आगम होकर एध्+इट्+तव्य = एध्+इतव्य = एधितव्य, यह कृदन्त शब्द बनता है। अब 'कृत्तद्धित समासाश्च' सूत्र से प्रातिपदिक संज्ञा होकर सु आदि प्रत्यय, भाव में नपुंसकलिङ्ग के प्रथमैक वचन में सुप्रत्यय, अतोऽम् से उसे अम् आदेश तथा अमि पूर्वः से पूर्वरूप एकादेश करने पर एधितव्यम् रूप बना।

अनीयर प्रत्यय आर्धधातुक तो है पर वलादि नहीं अतः वहाँ इट् का आगम नहीं होता शेष प्रक्रिया तव्यवत् होती है-एध्+अनीयर् = एध्+अनीय = एधनीय = एधनीयं त्वया, युवाभ्याम् इत्यादि। उदाहरण—

| धातु | तव्यप्रत्ययरूप | अनीयर्प्रत्ययरूप |
|---|---|---|
| 1. अट् (घूमना) | अट्+इट्+तव्यत्=अटितव्य, | अट्+अनीयर्=अटनीय |
| 2. अर्च् (पूजा करना) | अर्चितव्य | अर्चनीय |
| 3. अस् (होना) | भवितव्य | भवनीय |
| 4. प्र/आप् (पाना) | प्राप्तव्य | प्रापणीय |
| 5. अधि/इ (ङ्) पढ़ना | अध्येतव्य | अध्ययनीय |
| 6. इष् (चाहना) | एषितव्य, एष्टव्य | एषणीय |
| 7. ऊह् (तर्क करना) | ऊहितव्य | ऊहनीय |
| 8. एध (बढ़ना) | एधितव्य | एधनीय |
| 9. कथ् (कहना) | कथयितव्य | कथनीय |
| 10. कम् (चाहना) | कामयितव्य<br>कमितव्य | कामनीय, कमनीय |
| 11. कृ (करना) | कर्तव्य | करणीय |
| 12. कृप् (कल्पना करना) | कल्पितव्य | कल्पनीय |
| 13. क्री (खरीदना) | क्रेतव्य | क्रयणीय |
| 14. क्षम् (सहन करना) | क्षमितव्य, क्षन्तव्य, | क्षमणीय |
| 15. क्षल् (धोना) | क्षालयितव्य | क्षालनीय |
| 16. क्षि (नष्ट होना) | क्षेतव्य | क्षयणीय |
| 17. क्षिप् (फेंकना) | क्षेप्तव्य | क्षेपणीय |
| 18. गण् (गिनना) | गणयितव्य | गणनीय |
| 19. गद् (बोलना) | गदितव्य | गदनीय |
| 20. गर्ह् (निन्दा करना) | गर्हितव्य | गर्हणीय |
| 21. गुप् (रक्षा करना) | गोपायितव्य<br>गोपितव्य<br>गोप्तव्य | गोपायनीय<br>गोपनीय |
| 22. ग्रस् (निगलना) | ग्रसितव्य | ग्रसनीय |
| 23. ग्लै (दुःखी होना) | ग्लातव्य | ग्लानीय |
| 24. घुष् (घोषणा करना) | घोषयितव्य | घोषणीय |
| 25. चि (चुनना) | चेतव्य | चयनीय |
| 26. छिद् (काटना) | छेत्तव्य | छेदनीय |
| 27. जन् (पैदा होना) | जनितव्य | जननीय |
| 28. जल्प् (बकवास करना) | जल्पितव्य | जल्पनीय |
| 29. जागृ (जागना) | जागरितव्य | जागरणीय |
| 30. जि (जीतना) | जेतव्य | जयनीय |

| | | |
|---|---|---|
| 31. ज्ञा (जानना) | ज्ञातव्य | ज्ञानीय |
| 32. दह् (जलाना) | दग्धव्य | दहनीय |
| 33. दुह् (दोहना) | दोग्धव्य | दोहनीय |
| 34. आ (ट) (आदर करना) | आदर्तव्य | आदरणीय |
| 35. धा (धारण करना) | धातव्य | धानीय |
| 36. ध्यै (धयान करना) | ध्यातव्य | ध्यानीय |
| 37. नम् (झुकना) | नन्तव्य | नमनाय |
| 38. पच् (पकाना) | पक्तव्य | पचनीय |
| 39. पा (पीना) | पातव्य | पानीय |
| 40. पिष् (पीसना) | पेष्टव्य | पेषणीय |
| 41. भुज् (खाना, पालना) | भोक्तव्य | भोजनाय |
| 42. यज् (यज्ञ करना) | यष्टव्य | यजनीय |
| 43. ब्रू (बोलना) | वक्तव्य | वचनीय |

2. अचो यत् ।।3/1/97।।

अजन्त धातु से यत् प्रत्यय होता है। जैसे—1. चेयम्=चुनने योग्य। 'चिञ् चयने' धातु के ञकार का लोप, इकार के स्थान पर एकार गुण, नपुंसक में सु के स्थान पर अमादेश और पूर्वरूप=चि+यत्+सु (अम्) = चेयम्।

2. नी+यत् = नेयम् (ले जाने योग्य)।
3. जि+यत् = जेयम् (जीतने योग्य)।
4. क्षि+यत्=क्षेयम् (क्षीण होने योग्य)।
5. श्रु+यत्=श्रो+य=श्रव्यम्। (वान्तो यि प्रत्यये) सुनने योग्य
6. प्र+हि+यत् = प्रहेयम् (भेजने योग्य)।
7. क्री+यत्=क्रेयम् (खरीदने योग्य)।
8. पू+यत्=पव्यम् (पवित्र करने योग्य)।
9. लू+यत्=लव्यम् (काटने योग्य)।
10. अधि+इ+यत्=अध्येयम् (पढ़ने योग्य)।
11. आ+श्रि+यत्=आश्रेयम् (आश्रय करने योग्य)।

3. ईद् यति ।।6/4/65।।

आकारान्त अङ्ग के स्थान पर (ईत्) ईकार आदेश हो जाता है (यति) यत् प्रत्यय परे होने पर। 'दा+य' यहाँ आकारान्त अङ्ग है—दा। अत: इससे परे यत् प्रत्यय विद्यमान होने पर 'ईद्यति' सूत्र से दा के आकार को ईकार आदेश होकर 'दी+य' हुआ। अब 'सार्वधातुकार्धधातुकयोः' से ईकार को एकार गुण करने पर विशेष्यानुसार विभक्ति लाने से देयम् (देने योग्य) प्रयोग सिद्ध होता है। यथा—

(1) पा पाने—पा +यत्=पी+य=पेयम् (पीने योग्य)।

(2) ज्ञा अवलोकने—ज्ञा+यत् = ज्ञी+य = ज्ञेयम् (जानने योग्य)।

(3) ष्ठा गतिनिवृत्तौ—स्था+यत्=स्थी+य=स्थेयम् (ठहरना चाहिये)।

(4) गै शब्दे—गा+यत्=गी+य=गेयम् (गाने योग्य)।

(5) ध्यै चिन्तायाम्—ध्या+यत्=ध्यी+य=ध्येयम् (ध्यान करने योग्य)।

(6) ग्लै हर्षक्षये—ग्ला+यत्=ग्ली+य=ग्लेयम् (ग्लान होना चाहिये)

(7) ष्णा शोचे—स्ना+यत्=स्नी+य=स्नेयम् (स्नान करना चाहिये)।

(8) डुधाञ्—धा+यत्=धी+य=धेयम्, निधेयम् (रखने योग्य)।

(9) ओहाक् त्यागे—हा+य=ही+य=हेयम् (छोड़ने योग्य)।

(10) चक्षिङ् व्यक्तायां वाचि-ख्या+यत्=ख्यी+य=ख्येयम्, आख्येयम् चक्षिङ्:स्थाने ख्याञादेशः (कहने योग्य)।

(11) लभ्+यत्=लभ्यम् (प्राप्त करने योग्य) "पोरदुपधात्" सूत्र से जिसके अन्त में पवर्ग और उपधा में अत् हो उस धातु (लभ्) से (यहाँ) यत् प्रत्यय हुआ है।

**4. एति-स्तु-शास्-वृ-दृ-जुषः क्यप्** ॥3/1/109॥

इण्, स्तु, शास्, वृ, दृ, और जुष् धातुओं से क्यप् प्रत्यय होता है। क्यप् में ककार लशक्वतद्धिते से तथा पकार हलन्त्यम् से इत्संज्ञक होने पर 'य' मात्र शेष रहता है। ककार अनुबन्ध गुण वृद्धि का निषेध करता है तथा पकार से ह्रस्व तकार (तुक्) का अगाम होता है यथा—

(1) एति—इण् गतौ (जाना)=इ+त् (तुक्)+य=इत्यः।

(2) स्तु—ष्टुञ् स्तुतौ (स्तुति करना) स्तु+त्+य=स्तुत्यः।

(3) शास्—शासु अनुशिष्टौ (शिक्षा देना, शासन करना, देणु देना) शास्+य='शास इदङ्हलोः' सूत्र से शास् की उपधा को इकार तथा 'ह्रस्वस्य पिति कृति तुक्' सूत्र से पित् कृत परे होने पर ह्रस्व का अवयव तुक् हो जाता है, अतः शिस् (शास्)+य=शिष्यः। 'शासिवसिघसीनां च' से सकार का षकार।

(4) वृ—वृञ् वरणे (चुनना) वृ+त्+य=वृत्यः (चुनने योग्य)।

(5) दृ—दृङ् आदरे, प्रायेणाङ्पूर्वः (आदर व सत्कार करना) आङ्+दृङ्+त्+य=आदृत्यः। आदर करने योग्य।

(6) जुष्—जुषी प्रीति सेवनयोः (प्रसन्न होना, सेवन करना) जुष्+य=जुष्यः (सेवन करने योग्य)।

**5. मृजेर्विभाषा** ॥3/1/113॥

मृज् धातु से क्यप् विकल्प से होता है।

मृज्यः—शुद्ध करने योग्य। मृजू शुद्धौ (शुद्ध करना, साफ करन) मृज्+य। मृजेर्वृद्धिः से प्राप्त वृद्धि का 'क्क्ङिति' च से निषेध होकर=मृज्यः।

6. ऋहलोर्ण्यत् ॥3/1/124॥

ऋवर्णान्त धातु से एवं हलन्त धातु से ण्यत् प्रत्यय होता है। यथा—

(1) कार्यम्—'डुकृञ् करणे' धातु से अनुबन्धलोप होकर कृ+य, अचो ञ्णिति से वृद्धि तथा उरण्रपर: से आर् आदेश होकर कार्+य=कार्य, विभक्ति कार्य करने पर नपुंसक एक वचन में कार्यम् (करने योग्य)।

(2) हृञ् हरणे से हृ+य=हार्यम् (हरने योग्य)।

(3) धार्यम्—धृञ् धारणे—धृ+य=धार्यम् (धारण करने योग्य)।

(4) मार्ग्य—मृज्+ण्यत्=मृज्+य। 'चजो: कु घिण्ण्यतो:' से घित् याण्यत् परे होने पर चकार और जकार को कवर्ग आदेश होने पर मृग्+य (ण्यत्)=अब 'मृजेर्वृद्धि:' सूत्र से सार्व धातुक या आर्ध धातुक परे होने पर मृज् के इक् (ऋ) के स्थान पर वृद्धि (आर्) होकर मार्ग्+य=मार्ग्य:।

(5) भोज्यम्—'भोज्यं भक्ष्ये' सूत्र से खाने के अर्थ में 'भोज्य' शब्द होता है—भुज्+य (कुत्व का अभाव होने पर) भोज्यम् (खाने योग्य)।

(6) भोग्यम्—'भुजपालनाभ्यवहारयो:' से भोगने या पालने अर्थ में भुज्+ण्यत्, कुत्व होकर, वृद्धि होकर, भोग्यम् बना।

## अथ पूर्व कृदन्तम्

7. ण्वुल्तृचौ ॥3/1/133॥

धातु से ण्वुल् और प्रत्यय (कर्तरिकृत्) कर्ता अर्थ में होते हैं। ण्वुल् का आद्य णकार चुटू से तथा अन्त्य लकार हलन्त्यम् से इत्संज्ञक होमर लुप्त हो जाता है तथा वु मात्र रहता है। णित् होने से धातु के अन्त्य अच् तथा अत् को वृद्धि हो जाती है। तृच् में चकार इत्संज्ञक हो तो तृ शेष रहता है। फिर 'युवो रनाकौ' से यु वु का अन-अक होकर कृ+ण्वुल् (वु—अक)=कारक:।

(1) याचक:—याच्+अक=याचक:। (माँगने वाला)।

(2) दाहक:—दहतीति दह्+अक=दह्+अक=दाहक:, उपधा वृद्धि। जलाने वाला।

(3) पावक: (पवित्र करने वाला) पूञ्+अक=पावक:।

(4) नृत्—नृत्यतीति नर्तक: (नाचने वाला)।

(5) सिच्—सिञ्चतीति सेचक: (सींचने वाला)।

(6) चिन्त्—चिन्तयतीति चिन्तक: (चिन्ता करने वाला)। णिजन्त धातुओं से ण्वुल् प्रत्यय करने पर णेरनिटि से 'णि' का लोप हो जाता है।

(7) स्थापि—स्थापयतीनि स्थापक: (स्थापित करने वाला)।

(8) मोदि—मोदयतीति मोदक: (प्रसन्न करने वाला)।

(9) गण्—गणयतीति गणक: (गिनने वाला)।

(10) अध्यापि—अध्यापयतीति अध्यापक: (पढ़ाने वाला)।

इसी प्रकार तृच् प्रत्यय करने पर गुण होकर—

(11) हृञ् + हर्तृ—हर्ता (हरने वाला)।
(12) भुज्—भोक्तृ—भोक्ता (खाने वाला)।
(13) श्रु—श्रोतृ-श्रोता (सुनने वाला)।
(14) अधि + इङ्—अध्येतृ—अध्येता (अध्ययन करने वाला)।
(15) सृज्—स्रष्टृ—स्रष्टा (पैदा करने वाला)।

**8. नन्दि-ग्रहि—पचादिभ्यो ल्युणिन्यचः ॥3/1/134॥**

नन्द्यादि से ल्यु, ग्रह्यादि से णिनि तथा पचादि से अच् प्रत्यय होता है। यथा—

(1) नन्दयतीति नन्दनः। नन्दि + ल्यु। णेरनिटि से णि का लोप होकर युवोरनाकौ से यु को अन आदेश होकर नन्द् + अन = नन्दन- प्रथमा एक वचन में 'सु' विभक्ति लाने पर नन्दनः (प्रसन्न करने वाला पुत्र)।

(2) जनमर्दयतीति जनार्दनः (भगवान् विष्णु)।

(3) तपतीतितपनः (तपः + ल्यु, तपने वाला, सूर्य)।

(4) लुनातीति लवणः (काटने वाला) लूञ् + ल्यु।

(5) रमत इति रमयतीति व रमणः (रम् + ल्यु, रम् + णिच् + ल्यु) आनन्द करने वाला।

(6) गृह्णातीति ग्राही (ग्रहण करने वाला)। ग्रह् + णिनि।

(7) तिष्ठतीति स्थायी (ठहरने वाला)। ष्ठा गतिनिवृत्तौ धातु से 'आतो युक् चिण्कृतोः' से युक् आगम—स्थायिन्, विभक्ति कार्य-स्थायी।

(8) मन्त्रयत इति मन्त्री (मन्त्रणा करने वाला) 'मंत्रि गुप्त भाषणे' णिजन्त से इदित्वात् नुम् आगम—मन्त्रि + णिनि, अनुबन्ध लोप तथा णेरनिटि से णि का लोप—मन्त्रिन्—विभक्ति कार्य होकर मन्त्री।

(9) निवसतीति निवासी (रहने वाला)। नि + वस् + णिनि—निवासिन् सु में निवासी।

(10) उत्सहत इत्युत्साही (उत्साह करने वाला)। उत् + षह मर्षणे + णिनि (उपधा वृद्धि) = उत्साहिन्—उत्साही।

(11) अपराध्यतीति अपराधी (अपराध करने वाला) अप + राध् + णिनि—अपराधिन्—अपराधी।

पच् आदि धातुओं से अच् प्रत्यय होता है। अच् में चकार इत्संज्ञक होकर अ शेष रहता है। यथा—

(12) पचतीति पचः (पकाने वाला)। पच् + अ = पच। प्रथमा एक वचन में 'सु' लाने पर—पचः।

(13) वक्तीति वचः। वच् + अ = वचः (बोलने वाला)।

(14) वदतीति वदः। वद् + अ = वदः (बोलने वाला)।

(15) वसतीति वसः। वस् + अ = वसः (रहने वाला)।

(16) चरतीति चरः (घूमने वाला) । चर्+अच् = चरः ।

(17) दीव्यतीति देवः (चमकने वाला) दिव्+अच्, + लघूपधगुणदेवः ।

(18) चोर यतीति चोरः । (चुराने वाला) । चुर्+णिच्+अच् = चोरः

**9. इगुपध ज्ञा-प्री-किरः कः** ॥3/1/135॥

उपधा में इक् प्रत्याहार वाली धातु से तथा ज्ञा, प्री और कृ धातुओं से 'क' प्रत्यय होता है । कर्ता अर्थ में ।

(1) बोधति बुध्यत इति वा बुधः (जानने वाला) बुध्+अ=बुधः ।

(2) कृश्यतीति कृशः (दुबला-पतला) ।

(3) लिख् से लिखः (लिखने वाला) । क्षिप् से क्षिपः (फेंकने वाला) ।

(4) जानातीति ज्ञः (जानने वाला) ज्ञा + क = ज्ञ–ज्ञः ।

(5) प्रीणातीति प्रियः (प्रसन्न करने वाला) । किस्वाद् गुण निषेध, अचि श्नुधातु० से ईकार को इयङ् होकर प्रियः ।

(6) किरति–विक्षिपतीति किरः (बिखेरने वाला, सुअर) । कृ+अ (क) कित्त्व से गुण निषेध, ऋकार को इर् आदेश से किरः ।

**10. आतश्चोपसर्गे** ॥3/1/136॥

उपसर्ग के उपपद रहते आकारान्त धातु से 'क' प्रत्यय होता है । यथा––

(1) प्रजानातीति प्रज्ञः (अधिक जानने वाला) । प्र+ज्ञा+अ प्रज्ञ, सु में प्रज्ञः ।

(2) प्रतिष्ठत इति प्रस्थः । (प्रस्थान करने वाला) । प्र + स्था + क=प्रस्थः ।

**11. गेहे कः** ॥3/1/144॥

कर्ता अर्थ में ग्रह् धातु से 'क' प्रत्यय होता है । ग्रह्+अ, कित्त्व से ग्रहिज्या० सूत्र से रेफ को सम्प्रसारण ऋकार तथा सम्प्रसारणाच्च से पूर्वरूप एकादेश होकर गृह्+अ= गृह, नपुंसक एक वचन में गृहम् । गृहणाति धान्यादिक मिति गृहम् (जो धान्यादि को ग्रहण करता है, घर) ।

**12. कर्मण्यण्** ॥3/2/1॥

कर्म के उपपद होने पर धातु से परे अण् प्रत्यय होता है ।

(1) कुम्भं करोतीति कुम्भकारः (घड़ा बनाने वाला–कुम्हार) कुम्भ (उपपद) + कृ + अण् अनुबन्ध लोप, अचो ञ्णिति से आर् वृद्धि करने पर कार, कर्तृकर्मणोः कृति से कुम्भ कर्म में षष्ठी विभक्ति से कुम्भ+ङस्+कार, सुपो धातु प्रतिपदिकयोः से (ङस्) का लोप, प्रथमैक–वचन में कुम्भकारः । इसी प्रकार—

(2) भाष्यं करोतीति भाष्यकारः (भाष्य करने वाला) ।

(3) वेदम् अधीत इति वेदाध्यायः (वेद+अधि—इङ्+अण् वेद पढ़ने वाला) ।

(4) सूत्रं धारयतीति सूत्रधारः ।

(5) बारि वह तीति वारिवाहः (मेघः)

(6) अश्वम् आरोहतीति अश्वारोहः ।

(7) कर्णं धारयतीति कर्णधारः ।

**13. आतोऽनुपसर्गे कः ।।3/2/3।।**

कर्म के उपपद रहते उपसर्गरहित आकारान्त धातु से 'क' प्रत्यय होता है जो अण् का अपवाद है । यथा––

(1) नॄन् पातीति नृपः, (नृ + पा + क) = राजा ।

(2) मधु पिवतीति मधुपः ।

(3) जलं ददातीति जलदः ।

(4) नारं (नरसमूहम्) द्यति (कलहेन अवखण्डयति) इति नारदः ।

**मूल विभुजादिभ्यः कः** ।। जैसे––

(5) महीं धरतीति महीध्रः ।

(6) शत्रुं हन्तीति शत्रुघ्नः ।

(7) शिरसि रोहन्तीति शिरोरुहाः ।

**14. चरेष्टः** ।।3/2/16।।

अधिकरण के उपपद रहते चर् धातु से 'ट' प्रत्यय होता है—

(1) कुरुषु चरतीति कुरुचरः । 'कुरु' अधिकरण उपपद रहते चर् धातु से कर्त्ता कारक में 'ट' प्रत्यय होकर, टकम् अनुबन्धका लोप कुरु सुप्+चर् अ । कृदन्त चर्+अ='चर' से विभक्ति लाने से पूर्व उपपदमतिङ् से उपपद समास होकर अवान्तर सुप् का लुक् होकर कुरुचर । सुविभक्ति में कुरुचरः ।

(2) निशायां चरतीति निशाचरः (राक्षस)

(3) वने चरतीति वनेचरः ।

(4) खे (आकाशे) चरतीति विचरः (पक्षी) ।

**15. भिक्षा-सेनाऽऽदायेषु च** ।।3/2/

भिक्षा, सेना और आदाय (लेकर)—इन सुबन्तों के उपपद होने पर चर धातु से 'ट' प्रत्यय होता है ।

(1) भिक्षां चरतीति भिक्षाचरः, (भिक्षार्थ घूमने वाला) । भिक्षाङस्+चर । उपपदमतिङ् से ङस् का लोप भिक्षाचर+सु = भिक्षाचरः ।

(2) सेनां चरति प्रविशतीति वा सेनाचरः ।

(3) आदाय चरतीति आदायचरः । (लेकर घूमता है ) ।

**15. कृञो हेतु ताच्छील्याऽऽनुलोम्येषु** ।।3/2/20।।

हेतु (कारण), ताच्छील्य (तत्स्वभावता), आनुलोम्य (अनुकूलता) इन तीन अर्थों के द्योत्य होने पर कृ धातु से 'ट' प्रत्यय होता है ।

(1) शोककरी कन्या-शोकं करोतीति शोककरी। (शोक+ङस्+कर ङीप्)। (हेतु में)।

(2) **ताच्छील्य में**—श्राद्धकरः—श्राद्धं करोति—तच्छील इति। तापकरः। दयाकरः दुःखकरः।

(3) **आनुलोम्य**—आज्ञां करोतीति आज्ञाकरः। आज्ञा+ङस्+कृ+ट।

**16. अतः कृ-कमि-कंस-कुम्भ-पात्र-कुशा-कर्णीष्वनव्ययस्य** ॥8/3/46॥

ह्रस्व अकार से परे अनव्यय के विसर्ग को समास में नित्य सकार आदेश हो जाता है, यदि कृ, कम्, कंस, कुम्भ, पात्र, कुशा और कर्णी इनमें से कोई परे हो तो। यथा—यशस्करः।

'यशः+कर' यहाँ विसर्ग यशस् शब्द का अवयव है जो स्पष्टतः अव्यय नहीं है। विसर्ग अत् से परे है। विसर्ग से परे 'कृ' धातु है तथा उपपदमतिङ् से उपपदसमास है। अतः विसर्ग का प्रकृत सूत्र से नित्य सकार होकर यशस्+कृ+ट= **यशस्करः** बना।

**17. एजेः खश्** ॥3/2/28॥

कर्म उपपद होने पर ण्यन्त एज् धातु से खश् प्रत्यय होता है। यथा—

(1) जनमेजयतीति जनमेजयः (लोगों को कँपा देने वाला, परीक्षित-पुत्र)। जनकर्मोपयद ण्यन्त एजृ कम्पने धातु से खश् प्रत्यय कतृ में होने पर खश् में खकार-शकार का लोप, शित् होने से प्रत्यय सार्वधातुक संज्ञा, कर्त्तरिशप् द्वारा एजि से परे शप् प्रत्यय, अनुबन्ध लोप और कृद्योग में षष्ठी लाने पर जन+ङस्+एजि अ अ। धातु के इकार को गुण, एकार को अय् आदेश जन ङस्+ एजय। समास करने पर सुप्-लोप-जन+एजय।

**18. 'अरुर्द्विषदजन्तस्य मुम्'** ॥6/3/66॥

अरुस् (मर्म स्थान), द्विषत् (शत्रु) तथा अजन्त शब्दों को मुम् (खिदन्त उत्तर पद हो तो) अगम्। अतः जन+मुम्+एजय=जनमेजय+सु=जबमेजयः। इसी प्रकार अ न्तुदः द्विषन्तपः।

**19. प्रियवशे वदः खच्** ॥3/2/38॥

प्रिय या वश कर्म उपपद होने पर वद् धातु से खच् प्रत्यय होता है। यथा—

(1) प्रियं वदतीति प्रियंवदः—प्रिय ङस्+वद्+अ=ङस् लोप् तथा मुम् आगम्=प्रिय+मुम्+वद्+अ+सु=प्रियं—वदः (मधुरभाषी)।

(2) वशंवदतीति वशंवदः (अधीनता को कहने वाला)।

वशङस्+मुम्+वद्+अ+सु=विभक्ति लोप—वशंवदः।

20. नेड् वशि कृति ॥7/2/8॥

वश् प्रत्याहार जिसके आदि में हो ऐसे कृत्संज्ञक प्रत्यय की इट् आगम नहीं होता। यथा—

(1) ईश्व+र=ईश्वरः।

(2) याच्+नङ्=याच्+ना=याच्ञा।

(3) सुशृ+मन्=सुशर्मन्। सुशर्मा।

**21. सुप्यजातौ णिनिस्ताच्छील्ये ॥3/2/78॥**

जात्यर्थ से भिन्न सुबन्त के उपपद होने पर धातु से परे णिनि प्रत्यय हो जाता है, कर्ता का शील या स्वभाव द्योतित होने पर। यथा—

(1) उष्णं भोक्तुं शीलमस्येति उष्णं भुङ्क्ते तच्छील इति वा उष्णभोजी। गरमागरम खाने के स्वभाव वाला।

**22. मनः ॥3/2/82॥**

सुबन्त के उपपद होने पर मन् धातु से णिनि प्रत्यय होता है। यथा—

(1) श्रीकृष्णस्य विष्णुमानिनो वैष्णवा:। वैष्णव श्रीकृष्ण को विष्णु मानते हैं।

**23. आत्ममाने खश्च ॥3/2/83॥**

यदि मन् धातु का कर्ता उसका कर्म भी हो तो सुबन्त के उपपद रहते मन् धातु से परे खश् प्रत्यय भी और णिनि भी होता है। यथा—

(1) आत्मानं पण्डितं मन्यत इति पण्डितम्मन्य:, पण्डितमानी

**24. दृशेः क्वनिप् ॥3/2/94॥**

कर्म के उपपद होने पर भूतकालिक क्रिया में वर्तमान दृश् धातु से क्वनिप् प्रत्यय होता है। यथा—

(1) पारं दृष्टवान् = पार ङस् + दृश् + क्वनिप् (वन्) पारदृश्वन्–पारदृश्वा। (जो पार देख चुका)।

(2) परलोकदृश्वन्—परलोक दृश्वा ( जो परलोक देख चुका।)

(3) 'सहे च' सूत्र से सह + युध् + क्वनिप् = सहयुध्वन् सहयुध्वा।

**25. सप्तम्यां जनेर्डः ॥3/2/97॥**

सप्तम्यान्त के उपपद होने पर भूतकाल के अर्थ में जन् धातु से 'ड' 'प्रत्यय होता है। यथा—

(1) सरस ङि + जन् + ड = सरसिज—सरसिजम्।

(2) "तत्पुरुषे कृति बहुलम्" से तत्पुरुष समास में कृदन्त उत्तरपद होने पर विभक्ति (सप्तमी) का अलुक् होता है। बहुल से लोप होने पर सरस + ङि + जन + ड = सरोजम् और लोप नहीं होने पर सरसिजम्।

**26. क्त-क्तवतू निष्ठा ॥1/1/25॥**

क्त और क्तवतु निष्ठा (भूतकालिक) प्रत्यय हैं। क्तप्रत्यय धातु से कर्मवाच्य में और क्तवतु प्रत्यय धातु से कर्तृ वाच्च में होता है। क्त और क्तवतु प्रत्ययों का आदि ककार 'लशक्वतद्धिते' से तथा क्तवतु का अन्त्य उकार (अनुनासिक) 'उपदेशेऽजनुनासिक इत्' से इत्संज्ञक होकर क्तकात तथा क्तवतु का तवत् शेष रहता है।

(1) पूज् + क्त = पूजित:, पूजिता, पूजितम्। उसके द्वारा (पूजन किया हुआ)

(2) पूज + क्तवतु = पूजितवान्, पूजितवती, पूजितवत्। (उसने पूजन किया)

**27. रदाभ्यां निष्ठा तो न पूर्वस्य च दः** ।।8/2/42।।

रेफ या दकार से परे निष्ठा के तकार को नकार आदेश तथा निष्ठा से पूर्व धातु के दकार को भी नकार आदेश होता है। यथा—

(1) शीर्णः—(हिंसा किया गया, नष्ट किया गया)। शॄ + त = ॠकार को इकार, रेफांन्त उपधा को दीर्घ—शीर् + त, निष्ठा के त कार को नकार रषाभ्यां नोणः से नकार को णकार = शीर्णः।

(2) नि + गॄ + त = निर्गाणंः। (निगला हुआ)

(3) भिद् + त = भिन्नः।

(4) छिद् + त = छिन्नः।

(5) खिद् + त = खिन्नः।

**28. संयोगादेरा तो धातोर्यण्वतः** ।।8/2/43।।

संयोग जिसके आदि में हो ऐसी आकारान्त यण्वान् धातु से परे निष्ठा के तकार को नका हो जाता है। यथा—

(1) द्राणः (कृच्छापन्न) द्राकुत्सायां गतौ से द्रा + त = द्राण, द्रा + तवत् = द्राणवान्।

(2) ग्लानः (खिन्न)—ग्लै + त = ग्लानः।

(3) लूनः—काटा हुआ। लू + त = लूनः। ल्वादिभ्यः सूत्र से तकार का नकार।

(4) ओदितश्च ।8/2/45।। सूत्र से ओकार इत् संज्ञक धातु से परे निष्ठा के तकार को नकार आदेश हो जाता है—रुज् + त = रुग्णः।

(5) उद् + विज् + त = उद्विग्नः।

(6) शुषः कः ।।8/2/51।। शुष् धातु से परे निष्ठा के तकार को ककार आदेश—शुष् + त = शुष्कः (सूखा हुआ)।

(7) 'पचोवः।' सूत्र से पच् धातु से परे निष्ठा के तकार के स्थान पर वकार—पच् + त = पक्वः (पका हुआ)

(8) छायोभः। क्षै (क्षीण होना) धातु से परे निष्ठा के तकार के स्थान पर मकार—क्षा + त = क्षामः।

**29. दधातेर्हिः** ।।7/4/42।।

तकारादि कित् प्रत्यय परे हो तो 'धा' धातु से स्थान पर 'हि' आदेश हो जाता है—धा + त = हितः, धा + तवत् हितवान्। वि + धा (हि) + त = विहितम्, विहितवान्।

**30. लटः शतृशानचावप्रथमा समानाधिकरणे** ।।3/2/124।।

अप्रथामान्त अर्थात् द्वितीयान्त आदि पदों के साथ यदि लट् का अधिकरण (वाच्य) समान (अभिन्न) हो अर्थात् द्वितीयान्त आदि पद जिस अधिकरण या वाच्य

(कर्ता या कर्म) को कहता है और लट् भी उसी को कहे तो उस स्थान पर शतृ और शानच् आदेश हो जाते हैं। आदि से तृतीया आदि विभक्तियाँ समझनी चाहिये। यथा—पचन्तं देवदत्तं पश्यपकाते हुये देवदत्त को देखो। पचता चैत्रेण दृष्टम्।

शतृ का अन्त्य ऋकार 'उपदेशेऽजनुनासिक इत्' से तथा आदि शकार 'लशक्वतद्धिते' से इत्संज्ञक होकर लुप्त हो जाता है तथा 'अत्' मात्र शेष रहता है। यह परस्मैपदो धातुओं से होता है। शानच् में आदि शकार 'लशक्वतद्धिते' द्वारा तथा अन्त्य चकार हलन्त्यम् से इत्संज्ञक होकर लुप्त हो जाता है तथा 'आन' मात्र शेष रहता है, दोनों शित् होने से सार्वधातुक संज्ञक हैं अतः धातु से कर्तृवाच्य में कर्तरिशप् श्यन् आदि तथा कर्मवाच्य में यक।

1. **पचमानं चैत्रं पश्य**—पच+आन—'आनेमुक्' से पच+मुम्+आन+अम् (द्वितीया) = पचमानम्।

2. **विद्वान्**—विद्+शतृ = विद्+अत् 'विद्वे: शतुर्वसु:' से शतृ के स्थान पर वसु आदेश होने पर = विद्+वसु = विद्वस्—विद्वान्—प्रथमा एकवचन।

3. एधमानः = एध्+शप्+शानच्—एध्+अ+एन = एध+आन = एधमान। आनेमुक।

4. देदीप्यमान = दीप्+यङ् = देदीप्य+मुक्+शानच्।

5. जिगमिषत् = गम्+सन्+जिगमिष+शतृ = जिगमिषत्।

**31.** तृन् ॥3/2/135॥

तच्छील, तद्धर्मा तथा तत्साधुकारी कर्ता अर्थ में धातु से परे तृन् प्रत्यय होता है। तृजन्त के योग में कर्म में षष्ठी तथा तृन्नन्त के योग में कर्म में द्वितीया होती है। यथा—

(1) कर्ता कलहम् = जो स्वभावतः झगड़ा करता है। कृ+तृन्।

(2) उपदेष्टा जनान् = जो स्वभावतः लोगों को उपदेश देता है।

(3) राघवाः पञ्च चूड़ाः कर्तारो भवन्ति = रघुकुल के राजकुमार पाँच चोटियाँ रखते हैं यह उनके कुल का अम्वार है।

(4) पक्त्री भोजनम्—भोजन को भली भाँति पकाने वाली।

पच्+तृन्+ङीप् (ऋन्नेभ्योङीप) से स्त्रीलिंग में।

**32.** जल्प—भिक्ष—कुट्ट—लुण्ट—वृङः षाकन् ॥3/2/155॥

जल्प्, भिक्ष्, कुट्ट, लुण्ट् और वृङ् इन धातुओं से तच्छीलादिन षाकन् प्रत्यय होता है। षकम् की इत्संज्ञा 'षः प्रत्ययस्य' से तथा लोप, आक शेष रहता है। यथा—

(1) वराकः = चुराने के स्वभाव वाला। वृङ्+आक (षाकन्) बराकः।

(2) वराकी—चुराने के स्वभाव वाली स्त्री। वृङ्+आक+ङीप् (षिद्गौरादिभ्यश्च से) = वराकी। भिक्षाकः (भिक्षा+षाक्)।

33. सनाशंसभिक्ष उः ॥3/2/168॥

सन्नन्त, आशंस् तथा भिक्ष् धातु से तच्छीलादि कर्ता अर्थ में 'उ' प्रत्यय होता है। यथा—

(1) चिकीर्षुः—स्वभावतः करने की इच्छा वाला। चिकीर्ष+उ। इसी प्रकार—मुमुक्षुः, जिज्ञासुः, पिपासुः।

(2) आशंसुः—आङ्+शस्+उ।

(3) भिक्षुः—याचन शील। भिक्ष्+उ=भिक्षुः।

(4) भाः—चमकने के स्वभाव वाला भास्+क्विप् (सर्वापरात्) लोप होने से=भाः।

(5) श्रीः=श्रयाति हरिम्—श्रीः (हरि का आश्रय करना जिसका स्वभाव है=लक्ष्मी)। मिश्र् सेवायाम्—श्रि+क्विप्+सु=दीर्घ, प्रत्यय का सर्वापहारत्योप।

34. दाम्-नी—शस—यु—युज-स्तु-तुद-सि-सिच—मिह—पत—दश—नहः करणे ॥3/2/182॥

दाप् आदि तेरह धातुओं से परे करण अर्थ में 'ष्ट्रन्' प्रत्यय होता है। यथा

(1) दात्रम्=दाति अनेन इति। दाप्+ष्ट्रन=दा+ट्र टकार को तकार करने पर=दा+त्र=दात्रम्।

(2) नेत्रम्=नीयतेऽनेनेति। णीञ्+ष्ट्रन=णकार को नकार=नी+ट्र= गुण करने पर=नेत्रम्।

(3) शस्त्रम्=जिससे हिंसा करते हैं—हथियार। शस्+त्र=शस्त्रम्।

(4) स्तोत्रम्=स्तु+ष्ट्रन्=स्तो+त्र=स्तोत्रम्। एकाच उपदेशे से इट् का निषेध। जिससे स्तुति की जाये।

(5) दंष्ट्रा=जिससे काटा जाय। दंप्+ष्ट्रन्+टाप्=(स्त्री०) दंष्ट्रा।

35. अर्ति-लू-धू-सू-खन-सह-चर इत्रः ॥3/2/184॥

इन सात धातुओं से करण में इत्र प्रत्यय होता है। यथा—

(1) चरित्रम्—चरत्यनेनेति। जिसके द्वारा मनुष्य गमन या विचरण करता है—चर्+इत्र्=चरित्रम्।

(2) पवित्रम्—'पुवः संज्ञायाम्' सूत्र से पू+इत्र=(करण अर्थ में) पवित्रम्। पवते पुनाति वाऽनेनेति पवित्रम्।

## अथोणादयः

36. कृ-वा-पा-जि-मि-स्वदि-साध्यशूभ्य उण् ॥1/1॥

कृ, वा, पा, जि, मि, स्वद् साध् और अशू—इन धातुओं से उण् प्रत्यय होता है। यथा—

(1) कारुः—करोतीति कारुः। डुकृञ् में डु और ञ् अनुबन्धों का लोप करने पर कृ+उण्। हलन्त्यम् से णकार का लोप—कृ+उ। अचो ञ्णिति से

अजन्त अङ्ग को वृद्धि और रपर करने पर कार् + उ = कारु। प्रातिपदिक संज्ञा में स्वादि करने पर = कारु + सु = कारुः = (शिल्पी)।

(2) वायुः = वातीति वायुः। वा + उ + सु।

(3) पायुः = यांति मलादिनिष्कासनेन शरीरं रक्षतीति पायुः गुदस्थान। पा + उ + सु।

(5) स्वादुः = स्वदते रोचत इति स्वादुः। स्वद् + उ + सु अत उपधायाः से उपधावृद्धि करने पर। साद्धी (वोतो)।

(5) साधुः = साघ्नोति पर कार्यमिति साधुः। साध् + उ + सु।

(6) आशु = अश्नुते = व्याप्नोतीति आशु। अश् + उ + सु अत उपधायाः से उपधावृद्धि होकर नपुंसक एकवचन में सु का लोप करने पर आशु (शीघ्र) तथा पुंल्लिग में सु लोप न होने पर आशुः।

## ॥ अथोत्तरकृदन्तम् ॥

37. तुमुण्वुलौ क्रियायां क्रियार्थायाम् ॥3/3/10॥

क्रियार्था क्रिया के उपपद अर्थात् समीप उच्चरित होने पर भविष्यत्काल में धातु से परे तुमुन् और ण्वुल् प्रत्यय होते हैं। मान्तत्वाद् से तुमुन् की अव्यय संज्ञा होती है।

तुमुन् में नकार इत्संज्ञक तथा उकम् उच्चारणार्थ है अतः तुम् शेष रहता है। ण्वुल् में चुटू से णकार तथा हलन्त्यम् से लकार की इत्संज्ञा से लोप होकर वु शेष रहता है तथा वु को अक हो जाता है। तुमुन् भाव में तथा ण्वुल् कर्ता अर्थ में होते हैं। यथा—

(1) दर्शकः = दृश् + अक + सु = दर्शकः।

(2) पा + तुमुन् = पातुम्।

(3) दोग्धुम् = दुह् + तुमुन्। दादेर्धातोर्घः से हकार को घकार झषस्तयोर्धोऽधः से तुमुन् के तकार को धकार, झलां जश् झशि से धकार को गकार करने पर।

(4) वक्तुम् = ब्रुवो वचिः से ब्रू का वच् आदेश होने पर ब्रू (वच्) + तुमुन्। कहने के लिये।

38. भावे ॥3/3/18॥

धात्वर्थ के सिद्धावस्था को प्राप्त होने पर उसके वाच्य (भाव के) होने पर धातु से परे घञ् प्रत्यय होता है।

घञ् प्रत्यय के घकार की लशक्वतद्धिते से तथा ञकार की हलन्त्यम् से इत्संज्ञा होकर अकार शेष रहता है। अकम् अनुबन्ध वृद्धि होती है। यथा—

(1) पाकः (पकाना) = पच् + घञ्, चजोःकुघिण्ण्यतो से चकार को ककार = पाकः।

(2) त्यज् + घञ् = त्यागः। भज् = भागः।

(3) रागः = जिससे रंगा जाय । अकरि च कारके संज्ञायाम् से रञ्ज् + अ = घञि च भावकरणयोः सूत्र से रञ्ज् के नकार को भाव या करण में लोप होकर = रागः ।

(4) आहारः = आं + हृञ् + घञ् । भोजन ।

(5) निकायः । कायः । "निवास-चिति—शरीरोपसमाधानेष्वादेश्च कः" सूत्र से चार अर्थों में घञ् प्रत्यय परे रहते चिञ् धातु के चकार को ककार हो जाता है—नि + कि (चि) + घञ् = निकायः (रहने का स्थान = घर आदि) ।

कि (चि) + घञ् = कायः (शरीर) आ + कि (चि) + घञ् = आकायम् = स्थान विशेष । गोमयनिकायः = एकत्र करना । गोमयानां नि + कि + घञ् ।

**39. एरच् ।।3/3/56।।**

इवर्णान्त धातु से परे अच् प्रत्यय भाव में अथवा कर्तृभिन्न कारक में संज्ञा का विषय होने पर । यथा—

(1) चयः = चुनना । चि + अच् = इकार को एकम् गुण तथा एचो० से अत्र् आदेश होकर चयः । इसी प्रकार = जि—जयः । शृ—शरः । तृ + तरः । भू—भवः ।

**40. घञर्थे कविधानम् ।।**

घञ् के अर्थ में क प्रत्यय का विधान करना चाहिये । यथा—

(1) प्रस्थः = प्रतिष्ठन्तेऽस्मिन् धान्यानि । प्र + स्था + अ ।

(2) विघनः = विहन् + अ । जिसमें कर्ता रुक जाता है । इसी प्रकार प्रस्नः । प्रपा ।

**41. ड्वितः क्त्रिः ।।3/3/88।।**

डु इत्संज्ञक वाली धातु से भाव में क्त्रि प्रत्यय होता है । तथा 'क्त्रेर्मम-नित्यम् । से क्त्रि प्रत्यय से मुम् होता है । यथा—

(1) पक्त्रिमम् = पाकेन निर्वृत्तम् (सिद्ध हुआ) । पच् + त्रि = पक्त्रि + टा (सुप्) + मुम् = पक्त्रिमम् । कृत्रिमम् ।

**42. ट्वितोऽथुच् ।।3/3/89।।**

टु इत्संज्ञक धातु से भाव में अथुच् प्रत्यय होता है । यथा—टुवेपृ (कम्पने) + अथुच् = वेप् + अथु = वेपथुः (काँपना) । वमथुः = टुवमु + अथुच् (वमन) । भ्राजथुः = (शोभा) भ्राज् + अथुच् ।

**43. यज-याचतयत-विच्छ-प्रच्छ-रक्षो नङ् ।।3/3/90।।**

यज्, याच्, यत्, विच्छ्, प्रच्छ्, और रक्ष् धातु से परे नङ् प्रत्यय होता है भाव में या संज्ञाविषक कर्तृ-भिन्न कारक में ।

(1) यज्ञः (देव पूजा) । यज् + न, स्तोः श्चुना श्चुः परे से नकार के स्थान पर ञकार करने पर = यज् + ञ = यज्ञः ।

(2) याच्ञा = माँगना । याच् + ञ (न) ।

(3) यत्नः (कोशिश) = यत्+न ।

(4) विश्नः = गति या चमक । विच्छ्+न ।

(5) प्रश्नः = (पूछना । प्रच्छ् + न । रक्षणः

**44. स्वपोनन् ॥3/3/91॥**

स्वप् (सोना) धातु से परे भाव में नन् प्रत्यय होता है । यथा—स्वप् + नन् =स्वप्नः ।

**45. उपसर्गे घोः किः ॥3/3/92॥**

उपसर्ग उपपद रहते घु संज्ञक धातु से कि प्रत्यय भाव या संज्ञाविषयक कर्तृ भिन्न से होता है । यथा—प्रत्ययान्त पल्लिग होते हैं ।

(1) आदिः = जो पहले ग्रहण किया जाता है । आङ् + दा + कि = आदिः । इसी प्रकार आधिः, व्याधिः, विधिः निधिः सन्धिः=सम् + धा + कि । प्रधिः ।

**46. स्त्रियां क्तिन् ॥3/3/94॥**

स्त्रीत्वविवक्षा में भाव में क्तिन् प्रत्यय होता है । यथा—

(1) कृतिः (करना) = कृ + क्तिन् ।

(2) स्तुतिः (स्तुति करना) = स्तु + क्तिन् । नुतिः, वृष्टिः । स्थितिः । गतिः । मतिः । प्राप्तिः आदि ।

(3) "सम्पदादिभ्यः क्विप्" इस वार्तिक से भाव में (स्त्री०) क्विप् प्रत्यय होता है । यथा—

(1) सम्पत् (सम्पन्नता)=सम्पद् + क्विप्ः (इस प्रत्यय का सर्वापहम्—लोप होकर = सम्पत् । क्तिन् होने पर सम्पत्ति । इसी प्रकार वियत् । आपत् । संसद् । परिषद् ।

(2) कीर्तिः = यश । (निपातन से) । कृत् + क्तिन् = किर् + ति + र्ति + सु =कीर्तिः ।

**47. अप्रत्ययात् ॥3/3/102॥**

स्त्रीत्व विशिष्ट भाव तथा संज्ञाः विषय कर्तृ भिन्न कारक की विवक्षा में 'अ' प्रत्यय होता है । यथा—

(1) चिकीर्षा = कर्तृमिच्छा—चिकीर्षा । कृ + सन् (द्वित्व से) चिकीर्ष + अ + टाप् । इसी प्रकार—

(2) लिप्सा = लब्धुमिच्छा । 'वक्तुमिच्छा-विवक्षा ।'

(3) गुरोश्च हलः ॥3/3/103॥ सूत्र में 'अ' प्रत्यय स्त्रीत्वभाव में होता है । तथा फिर टाप्, होता है । यथा—

भिक्ष् + अ + टाप् = भिक्षा, शिक्ष् से शिक्षा, भाष् से भाषा, लस्ज् से लज्जा आदि ।

**48. नपुंसके भावे क्तः** ॥3/3/114॥

नपुंसकत्व विशिष्ट भाव में धातु से परे 'क्त' प्रत्यय होता है। यथा—हसितम् = हस् + इट् + क्त + सु का अम् आदेश होकर हसितम्। इसी प्रकार गतम्। कथितम् स्थितम्। ज्वलितम् आदि।

**49. ल्युट् च** ॥3/3/115॥

नपुंसकत्व विविष्ट भाव में धातु से परे ल्युट् प्रत्यय होता है। ल्युट् में लकार व टकार इत्संज्ञक होकर लुप्त हो जाते हैं केवल यु रहता है जिसका 'युवोरनाकौ' से अन आदेश हो जाता है। यथा—हस् + ल्युट् (अव) + अम् = हसनम् पठ् से पठनम् आदि। ब्रू से वचनम्।

**50. पुंसि संज्ञायां घः प्रायेण** ॥3/3/118॥

पुंस्त्वविशिष्ट संज्ञा के वाच्य होने पर करण व अधिकरण में धातु से घ (अ) प्रत्यय होता है। यथा—

(1) दन्तच्छदः = दन्ताश्छाद्यन्तेऽनेनेति दन्तच्छदः (ओष्ठ)।

(2) आकरः = आकुर्वन्त्यत्रेति आ + क् + घञ्।

**51. अवे: तृ-स्त्रोर्घञ्** ॥3/3/120॥

अव उपसर्ग के उपपद रहते तृ (तैरना) और स्तृ (ढाँपना) धातुओं से करण और अधिकरण में घञ् प्रत्यय पुंस्त्वः विशिष्ट संज्ञा में हो जाता है। यथा—

(1) अवतारः = अवतरन्त्यनेनेति।

(2) रामः = रमन्ते योगिनोऽस्मिन्निति रामः। हलश्च सूत्र से रम् + घञ् = रामः। इसी प्रकार—बन्धः।

**52. ईषद्दुःसुषु कृच्छ्राऽकृच्छार्थेषु खल्** ॥3/3/136॥

दुःख अर्थ वाले दुस् के तथा सुख अर्थ वाले ईषत् या सु के उपपद होने पर भाव और कर्म में खल् प्रत्यय होता है। यथा—दुष्करः। ईषत्करः। सुकरः। सुलभः। दुर्लभः। दुस् + कृ + खल् (अ) = दुष्करः।

**53. आतोयुच्** ॥3/3/128॥

दुस्, ईषत् सु के उपपद रहते आकारान्त धातु से परे युच् प्रत्यय होता है—खल् के अपवाद स्वरूप। युच् में युः शेष रहता है जिसका त्युवोरनाकौ से अन हो जाता है। यथा—ईषत्पानः (आसानी से पिया जाने वाला)। दुष्पानः = आसानी से नहीं पिया जाने वाला। दुस् + पा + युच् (अन)।

ईषज्ज्ञानः। सुज्ञानः।

**54. अलंखल्वोः प्रतिषेधयोः प्राचां क्त्वा** ॥3/4/18॥

प्रतिषेध अर्थ वाले (निषेध) अलं या खलु शब्दों के उपपद रहते धातु से क्त्वा प्रत्यय होता है। यथा—

(1) अलं दत्त्वा (मत दो) = अलं + दा + क्त्वा।

(2) पीत्वा खलु = मत पिओ। पा + त्वा + खलु।

**55. समान कर्तृकयोः पूर्वकाले ॥3/4/21॥**

जिन दो धातुओं के अर्थों का कर्ता एक हो उनमें से जिस धातु का अर्थ पूर्वकाल में स्थित हो उस धातु से परे क्त्वा प्रत्यय होता है। यथा—

(1) भुक्त्वा व्रजति=खाकर जाता है।

(2) शयित्वा=सोकर। शीङ्+सेट्+क्त्वा=शयित्वा। इसी प्रकार सेव् = सेवित्वा। नृत् = नर्तित्वा।

**56. रलोः व्युपधाद्धलादेः संश्च ॥1/2/26॥**

इवर्ण या उवर्ण जिस की उपधा में हों ऐसी हलादि रलन्त धातु से पर सेट् क्त्वा व सेट् सन् विकल्प से होता है। यथा—

(1) लिखित्वा, लेखित्वा = लिख्+सेट् (इट्)+क्त्वा=लिखित्वा। अन्यत्र लेखित्वा। इसी प्रकार—मुद्=मुदित्वा—मोदित्वा। शुच्=शुचित्वा, शोचित्वा। लिलिखिष्यति, लिलेखिष्यति (सन् होने पर)।

**57. उदितो-वा ॥7/2/56॥**

जिस धातु का ह्रस्व उकार उत् हो उस धातु से परे क्त्वा को विकल्प से इट् आगम होता है। यथा—

(1) शमित्वा, शान्त्वा=(शान्त होकर) शमु (शम्)+त्वा=शान्त्वा। शम् +इट्+त्वा = शमित्वा। इसी प्रकार भ्रम् (भ्रमु)=भ्रमित्वा। भ्रमित्वा—भ्रान्त्वा।

(2) जहातेश्च क्त्वि ॥7/4/43॥ से क्त्वा से परे धातु के हृ को हि आदेश होने पर हा=हित्वा, हात्वा।

**58. समासेऽनञ्पूर्वे क्त्वो ल्यप् ॥7/1/37॥**

जिस समास में पूर्व पद में नञ् से भिन्न कोई अन्य अव्यय हो उस समास में क्त्वा के स्थान पर ल्यप् हो जाता है। यथा—

(1) प्रकृत्य = अच्छी तरह करके। कृ+क्त्वा=प्र (कुगतिप्रादयो)+कृ+त्वा (ल्यप्) = प्रकृत्य।

(2) परित्यज्य, विजित्य, अग्नीय आदि। नमस्कृत्य।

**59. आभीक्ष्ण्ये णमुल् च ॥3/4/22॥**

समान कर्ता वाले दो धात्वर्थों में जो धात्वर्थ पूर्वकाल में स्थित हो तथा उस का बार-बार होना भी द्योतित हो रहा हो तो उसके वाचक धातु से परे णमुल् और क्त्वा प्रत्यय पर्याय से हो जाते हैं। णमुल् का अम् मात्र शेष रहता है। यथा—

(1) स्मारं स्मारं नमति शिवम् = शिव को बार-बार स्मरण कर नमस्कार करता है। स्मृ+अम् (णमुल्) 'नित्यवीप्सयोः' सूत्र से स्मारं पद का दो बार आदेश होने पर स्मारं स्मारं नमतिशिवम्। इसी प्रकार क्त्वा प्रत्यय करने पर।

(2) स्मृत्वा-स्मृत्वा नमति शिवम्। स्मृ + क्त्वा = स्मृत्वा। स्मृत्वा-स्मृत्वा। इसी प्रकार पीत्वा-पीत्वा, पायं पायं (युक् करने पर।) श्रुत्वा, श्रुत्वा, श्रावं श्रावं = बारबार सुनकर के। पाठं पाठम्। पठित्वा-पठित्वा।

**60. अन्यथैवं—कथमित्थंसु सिद्धाऽप्रयोगश्चेत्** ॥3/4/27॥

अन्यथा, एवम्, कथम्, इत्यम्—इन चार अव्ययों में से किसी अव्यय के उपपद रहते कृञ् धातु से परे णमुल् प्रत्यय हो यदि कृञ् धातु अर्थहीन होने से प्रयोग के अयोग्य हो तो। यथा—

(1) अन्यथा कारं भुङ्क्ते = वह अन्य प्रकार से खा रहा है। अन्यथा + कृ + णमुल् = अन्यथा + कृ + अम् = अन्यथा कारम्। इसी प्रकार एवंकारं भुङ्क्ते। वह इस प्रकार खाता है। कथंकारं भुङ्क्ते = वह कैसे खाता है। इत्थंकारं भुङ्क्ते। वह इस तरह खाता है।

क्त्वान्त एवं ल्यबन्त रूपों के कतिपय उदाहरण निम्न हैं—

| **धातु** | **क्त्वान्त** | **ल्यबन्त** |
|---|---|---|
| 1. अद् = खाना | जग्ध्वा | प्रजग्ध्य |
| 2. अर्जि = कमाना | अर्जयित्वा | उपार्ज्य |
| 3. अस् = होना | भूत्वा | अनुभूय |
| 4. आप् = पाना | आप्त्वा | प्राप्य |
| 5. इ (ङ) = पढ़ना | — | अधीत्य |
| 6. इण् = जाना | इत्वा | उपेत्य |
| 7. एध् = बढ़ना | एधित्वा | समेध्य |
| 8. कीर्ति = वर्णन करना | कीर्तयित्वा | संकीर्त्य |
| 9ए. क्लिद् = गीला होना | (क्लेदित्वा क्लिदित्वा क्लित्वा) | विक्लिद्य |
| 9बी. धा = धारण करना | हित्वा | संधाय |
| 10. गाह् = बहाना | गाहित्वा, गाढ्वा | अवगाह्य |
| 11. श्रि = आश्रय करना | श्रित्वा | आश्रित्य |
| 12. सृ = सरकना | सृत्वा | अनुसृत्य |
| 13. स्था = ठहरना | स्थित्वा | प्रस्थाय |

॥ इति कृदन्त प्रकरणम् ॥

# अथ तद्धित प्रकरणम्

तेभ्यः (प्रयोगेभ्यः) हिताः तद्धिताः = जो उन प्रयोगों के लिए हितकर है, इस अर्थ में संज्ञा शब्दों से परे जो प्रत्यय होते हैं उन्हें तद्धित प्रत्यय कहते हैं। यथा—

(1) दैत्यः = दित्येरपत्यम् पुमान् (दिति की पुत्र सन्तान)। दिति से अपत्य अर्थ में 'दित्यदित्यादित्युत्तरप दाण्यः' सूत्र से ण्य प्रत्यय होता है। ण्य में 'य' शेष रहता है। दिति + य, आदि इ को वृद्धि (ऐ) तथा अन्त्य इकार को लोप होकर दित् + य = दैत्यः।

(2) दैव्यम्, दैवम् = देवस्य अपत्यम् (देव की सन्तान)। 'देवाद्यञञौ' वार्तिक से अपत्य अर्थ में यञ् (य) तथा अञ् (अ) प्रत्यय होते हैं। देव + अयञ् (य) = दैव्यम्। देव + अञ् = दैवम्। आदि वृद्धि अकाल्लेप।

(3) बाह्यः = बहिर्भवः (बाहर होने वाला)। बहिय् शब्द से अपत्य अर्थ में यञ् (य) प्रत्यय होने पर बह (इस् का लोप) + य + सु = बाह्यः।

(4) बाहीकः = बहिर्भवः (बाहर होने वाला)। अपत्य अर्थ में 'ईकक् च' वार्तिक से ईकक् (ईक) प्रत्यय बह् (इस् लोप) + ईक + सु = बाहीकः। 'कितिच' से आदि अ की वृद्धि। इसी प्रकार--

(5) गव्यम् = गोः अपत्यादि (गौ की सन्तान आदि) अर्थ में 'गोरजादि प्रसंगे यत्' वार्तिक से यत् (य) प्रत्यय से गो + य--वान्तोयिप्रत्यये से ओ को अव् होकर गव् + य = गव्यम्।

(6) औत्सः = उत्सस्य अपत्यं पुमान् (उत्स की पुरुष सन्तान) इस अर्थ में 'उत्सादिभ्योऽञ्' सूत्र से उत्स शब्द से अञ् (अ) प्रत्यय करने पर उत्स + अ, आदि उकार को वृद्धि अन्त्य अकार लोप से औत्स् + अ = औत्सः।

(7) औपगव, = उपगोः अपत्यम् पुमान् (उपगु की पुरुष सन्तान)। इस अर्थ में उपगु शब्द से अण् प्रत्यय। उपगु + अ, 'ओर्गुणः' से अन्त्य उकार को ओ (गुण) तथा औ को अव् एवं आदि वृद्धि से औपगो + अ = औपगवः।

(8) गार्ग्यः = गर्गस्य गोत्रापत्यम् पुमान् (गर्ग की पौत्र आदि पुरुष सन्तान)। गर्गादिभ्यो यञ् सूत्र से यञ् (य) प्रत्यय—गर्ग + य = गार्ग्यः।

बहुवचन में अञ्, यञ् प्रत्ययों का लोप होकर गर्गाः वत्साः रूप बनते हैं।

(9) गार्ग्यायण: = गर्गस्य युवापत्यम् (गर्ग की युवासन्तान) इस अर्थ में गार्ग्य शब्द से यञिञोश्च सूत्र से फक् प्रत्यय—गार्ग्य + फक्, फकार को आयन् होकर गार्ग्य के अन्त्यअकम् को लोप होकर गार्ग्य् + आयन् + अ, (न काण) = गार्ग्यायण: । इसी प्रकार दक्षस्य युवापत्यम् = दाक्षि + आयन् + अ = दाक्षायण: । ङीष् होकर गार्ग्यायणी ।

(10) पौत्र: = पुत्रस्यायत्यं पुमान् (पुत्र की संतान) । पुत्र + अञ् = पौत्र: ।

(11) शैव: = शिवस्यापत्यं पुमान् (शिव की पुरुष सन्तान) शिवादिभ्योऽण् सूत्र से अण् प्रत्यय = शिव + अप् = शैव: । इसी प्रकार गाङ्ग: ।

(12) वासुदेव: = वसुदेवस्यापत्यंपुमान् । वसुदेव शब्द से 'ऋष्यन्धकवृष्णि-कुरुभ्यश्च' सूत्र से अण् प्रत्यय । वसुदेव + अण् = वासुदेव: । इसी प्रकार नाकुल: ।

(13) द्वैमातुर:=द्वयोर्मात्रोरपत्यं पुमान् (दो माताओं की पुरुष सन्तान) । 'मातुरुत्संख्यासंभद्रपूर्वाया:' सूत्र से संख्या, सम् और भद्र पूर्वक भातृ शब्द को उत् आदेश होकर द्वि + मात् + उर् + अ = आदिवृद्धि से द्वैमातुर: । इसी प्रकार षाण्मातुर: ।

(14) वैनतेय: = विनताया: अपत्यं पुमान् (विनता की पुरुष सन्तान) । 'स्त्रीभ्यो ठक्' से ठक्, ठक् का एय होकर विनता + ठक् = विनता + एय, आदि वृद्धि वैनतेय: (गरुड़) ।

(15) कानीन: (व्यास:) = कन्याया: अपत्यं पुमान् (कन्या की पुरुष सन्तान) । कन्या का 'कन्यान्या: कनीन च' सूत्र से कनीन आदेश होकर अण् प्रत्यय । कनीन + अण् = कानीन: (व्यास और कर्ण) ।

(16) राजन्य: = राज्ञोऽपत्यं जाति: (राजा की सन्तान क्षत्रिय जाति) । 'राजश्वराद्यत्' सूत्र से यत् प्रत्यय भाव और कर्म के अतिरिक्त अन् का लोप नहीं । राजन् + यत् (य) राजन्य: । जाति में ही यत् होता है । अन्यत्र यथा—

(17) राजन: = राज्ञोऽपत्यम् (राजा की सन्तान) । यहाँ परा 'अन्' सूत्र से अन् का लोप होकर, राजन् + अण्=राजन: । जाति से भिन्न ।

(18) क्षत्रिय:=क्षत्रस्यापत्यं जाति: (क्षत्र की सन्तान, जाति) क्षत्राद् घ: सूत्र से घ प्रत्यय, उसका इय् होकर=क्षत्र + घ = क्षत्र + इय्=क्षत्रिय: जाति से भिन्न क्षत्र + इञ्=क्षात्रि: बनता है ।

(19) रैवतिक: = रैवत्या: अपत्यम् पुमान् (रेवती की पुरुष सन्तान) । 'रेवत्यादिभ्यष्ठक्' से ठक्, ठक् का इक होकर रेवती + इक=रेवत् + इक = रैवतिक:)

(20) पाञ्चाल:=पञ्चालानां राजा (पञ्चालों का राजा) 'जनपदशब्दात् क्षत्रियादञ्' सूत्र से अञ् प्रत्यय पञ्चाल + अञ् = पाञ्चाल: । पाण्डु + ड्यण् = पाण्ड् + य=पाण्ड्य: ।

(21) कौरव्य: = कुरूणाँ राजा, कुरूणाभपत्यं पुमान् वा कुरु + ण्य=कौरो + य = कौरव्य: । नैषध्य: ।

(22) शाराव: = शशवे उद्घृत: (सराई में उठाया हुआ)। शराव + अण् = शाराव:।

(23) पाशुपतम् = पशुपतिर्देवताऽस्य (पशुपति हे देवता इसका)। 'साऽस्य देवता' सूत्र से अप् प्रत्यय। पशुपति + अण् = पाशुपत् + अ = पाशुपतम्।

(24) पितृव्य: = पितुर्भ्राता (पिता का भाई)। पितृ = व्यत् = पितृव्य:।

(25) मातुल: = मातुर्भ्राता = (माता का भाई, मामा)। मातृ = डुलच् (उल) = मात् + उल = मातुल:।

(26) जनता = जनानां समूह:। जन + तल् = ग्राम + त स्त्रीत्व विवक्षा में टाप्—अन + त + आ = जनता। इसी प्रकार ग्रामता, बन्धुता।

(27) वैयाकरण: = व्याकरणमधीते वेदवा (व्याकरण को पढ़ता है या जानता है।) इस अर्थ में 'व्याकरण' शब्द से अण् प्रत्यय होता है। 'न स्वाभ्यां:' सूत्र से आदि वृद्धि का निषेध होकर व्याकरण + अण् = य से ऐ आगम होकर व + ऐ + याकरण + अ = वैयाकरण:।

(28) शिक्षक: = शिक्षामधीते वेद वा (णिक्षा को पढ़ता है या जानता है)—'क्रमादिभ्यो वुन्' सूत्र से वुन् प्रत्यय वु का अक होकर शिक्षा + अक = शिक्ष् + अक = शिक्षक:।

(29) शिखावल: = शिखा: सन्ति अस्मिन् देशे (शिखा हैं इस स्थान में)—शिखाया वलच् सूत्र से वलच् प्रत्यय—शिखा + वलच् = शिखावल:।

(30) यौवनम् = युवतीनां समूह: (युवतियों का समूह)—भिक्षादिभ्योऽण् सूत्र से अण् प्रत्यय। युवति + अण्—पुंवद्भाव = युवन् + अ, आदि वृद्धि, अन् को—प्रकृति भाव = यौवनम्।

(31) जनता = जनानां समूह जनता (जनों का समूह)। ग्रामजनबन्धुभ्यस्तल् सूत्र से तल् (त) प्रत्यय। यह स्त्रीलिङ्ग में होता है अत: टाप् (आ) होकर जन + त (तल्) + आ (टाप्) = जनता। इसी प्रकार ग्रामता, बन्धुता, गजता, सहायता आदि।

(32) कौशाम्बी = कुशाम्बेन निर्वृत्ता नगरी (कुशामब के द्वारा बसाई हुई नगरी)। कुशाम्ब + अण् + ङीप् (सेन निर्वृत्तम् सूत्र से) = कौशाम्बी।

(33) नड्वान् = नडा: सन्ति अस्मिन् देशे (नरसंल होते हैं इस देश में)। कुमुदनऽवेत सेभ्यो ड्मतुप् सूत्र से ड्मतुप् तथा झय: सूत्र से मतुप् के मकार का वकार होकर—नउ + ड्मतुप्—नड + मत्—नड्वत्—नङ् वान्।

(34) चाक्षुषं रूपम् = चक्षुषा गृह्यते (चक्षु से जिसका ग्रहण किया जाता है)। शेषे सूत्र से अप् प्रत्यय—चक्षुष् + अण् = चाक्षुषम्।

(35) राष्ट्रिय: = राष्ट्र जात: (राष्ट्र में पैदा हुआ आदि)। 'राष्ट्राऽवार-पाराद्घखौ' सूत्र से राष्ट्र शब्द से घं प्रत्यय, घ को इय् आदेश—राष्ट्र + घ—राष्ट्र + इय्—राष्ट्रिय:।

(36) ग्राम्यः, ग्रामीणः=ग्रामे जातः, भव वा (ग्राम में पैदा हुआ)। ग्रामाद्यखञौ सूत्र से य और ख प्रत्यय—ग्राम+य—ग्राम्+य=ग्राम्यः। ग्राम+ख—ग्राम+ईन्—ग्राम्+ईन् (न को ण) ग्रामीणः।

(37) वाराणसेयम्=वाराणस्यां जातम् (वाराणसी में हुआ)। 'नाद्यादिभ्यो ढक्' से ढक् प्रत्यय, ढ को एय होकर वाराणसी+ढक्=वाराणसी+एय=वाराणस्+एय=वाराणसेयम्।

(38) दाक्षिणात्यः=दक्षिणा जातः (दक्षिण में उत्पन्न हुआ)। दक्षिणा-पश्चात्पुरसस्त्यक् सूत्र से त्यक् (त्य) प्रत्यय। दक्षिणा+त्यक्—आदि वृद्धि=दाक्षिणात्यः। इसी प्रकार पाश्चात्यः, पौरत्यः।

(39) अमात्यः=अमा (सह) भवः। साथ रहने वाला (मंत्री)। अमा+त्यप्=अमात्यः। नि (उपसर्ग)+त्यप्=नित्यः।

(40) अस्मदीयः=आवयोः अस्माकं वा (हम दोनों का या हम सब का)। अस्मद्+ख (ईय्)=अस्मदीयः इसी प्रकार युष्मदीयः।

(41) तदीयः=तस्य अयम्। तत्+छ=तद्+ईय=तदीयः। अस्मद्+खञ्—ममक+ईन्=मामकीनः।

(42) मध्यमः=मध्ये भवः (मध्य में होने वाला)। मध्यान्म सूत्र से म प्रत्यय—मध्य+म=मध्यम।

(43) चिरन्तनम्=सांये भवम् (सांयकाल होने वाला)। सायम्+ट्यु—यु को अन—सायम्+अन+तुट् का आगम—सायम्+त्+अन्=सायन्तनम्। इसी प्रकार चिरन्तनम्।

(44) कौशेयं वस्त्रम्=कोशे सम्भूतम् [कोश (कृमि कोश) में होने वाला वस्त्र]। कौशाड्ढञ् सूत्र से ढञ् प्रत्यय—कोश+ढञ्—ढ को एय तथा अन्त्य अकार लोप व वृद्धि कोश्+एय=कौशेयम्।

(45) कण्ठ्यम्=कण्ठे भवम् (कण्ठ में होने वाला)। शरीरावयवाच्च सूत्र से यत् प्रत्यय=कण्ठ+यत्—कण्ठ्+य—कण्ठ्यम् इसी प्रकार दन्त्यम्।

(46) आध्यात्मिकम्=अध्यात्मं भवम्। अध्यात्म+उञ् को इक्=आध्यात्मिकम्।

(47) पाणिनीयम्=पाणिनिना प्रोक्तम्। तेन प्रोक्तम् सूत्र से छ प्रत्यय। छ को ईय आदेश—पाणिनि+छ—पाणिनि+ईय—पाणिनीयम्।

(48) गोमयम्=गोः पुरीषम् (गाय का गोबर)। गो+मयट्।

(49) सामाजिकः=समाजं रक्षति (समाज की रक्षा करने वाला।) रक्षति सूत्र से ठक्=समाज+ठक्—समाज+इक्।

(50) धार्मिकः=धर्मं चरति (धर्म का सदा आचरण करने वाला) धर्मं चरति सूत्र से ठक्, धर्म+ठक्, धर्म+इक्।

(51) धानुष्कः=धनुः प्रहरणमस्य (धनुष है शस्त्र जिसका)। धनुष्+ठक्, ठ को 'इसुसुक्तान्तात् कः' सूत्र से क होकर धनुः+क—आदि वृद्धि, विसर्ग को षकार होकर धानुष्कः।

(52) धुर्यः=धुरं वहति (धुरों को धारण करने वाला)। धुर्+यत्, उकम् को दीर्घ निषेध होकर धुर्+य=धुर्यः।

(53) धौरेयः=धुरं वहति (धुरा को वहन करने वाला)। धुर्+ठक्।

(54) मूल्यः=मूलेन समः (मूल के बराबर)। मूल+यत्।

(55) इसी प्रकार तुलया समितम् तुला+यत्=तुल्यम्।

(56) सभ्यः=सभायां साधुः (सभा में योग्य) सभायायः सूत्र से यक्ष्त्यय—सभा+य।

(57) विश्वजनीनम्=विश्वजनायहितम् (सब जनों के लिये हितकर)। विश्वजन+ख—विश्वजन+ईन। इसी प्रकार अत्मनीनम्।

(58) ब्राह्मणवत् अधीते=(बाह्मण के अध्ययन के समान पढ़ता है।) तेन तुल्यं क्रिया चे द्वतिः।

(59) तस्य भावस्त्वतलौः सूत्र से षष्ठन्त भाव अर्थ में त्व और तल् प्रत्यय होते हैं। त्व से नपुंसकलिग तथा तल् प्रत्ययान्त स्त्रीलिंग होता है। यथा—गो का भाव गो+त्व—गोत्वम्। गो+तल्+टाप्=गोता। मनुष्यत्वम्, मनुष्यता।

(60) प्रथिमा=पृथोर्भावः (पृथु का भाव)। पृथ्वादिभ्य इर्मानिज्वा सूत्र से से इमनिच् प्रत्यय। इस प्रत्यय से बनने वाले शब्द पुल्लिग होते हैं। भाव में अण् प्रत्यय भी होता है। यथा—पृथु+इमन्—प्रथ्+इमन्—प्रथिमन् प्रथिमा। गुरोर्भावः गरिमा। लघोर्भाव लघिमा। मृदोर्भावः मृदिमा। मृदु+अण्=मार्दवम्।

(61) दाढ़्यम्—द्रढिमा—दृढ़+ष्यञ्=दार्ढ्यम्। दृढ+इमन्=द्रढिमा। जडस्यभाव जाड्यम्।

(62) सख्यम्=सख्युर्भावः कर्म वा (सखा का भाव या कर्म) सखि+य (सख्युर्यः)—सख्+य—सख्यम्।

(63) पौरोहित्यम्=पुरोहितस्य भावः कर्म वा (पुरोहित का भाव या कर्म)। पत्यन्त पुरोहितादिभ्योयक् सूत्र से यक् पुरोहित+यक्=पुरोहित्+य=पौरोहित्यम्।

(64) हैयङ्गवीनम् = ह्योगोदोहस्यविकारः (कल के दुहे दूध से बना हुआ या निकाला हुआ, नवीन घृत)। हैयङ्गवीनं संज्ञायाम् सूत्र से खञ्, ख से ईन, आदि वृद्धि, इ को ऐ तथा अन्त्य उकार को गुण—ह्योगोदोह+खञ्—प्रकृति को हियङ्गु आदेश, हियङ्गु+ईत्र—हैयङ्गो+ईन—ओ को अव् होकर हैयङ्गव्+ईन= हैयङ्गवीनं नवनीतम्।

(65) पण्डितः=सदसद्विवेकिनी बुद्धिः पण्डा। पण्डा संजाता अस्य सः (अच्छे बुरे का विवेक करने वाली बुद्धि जिसके है, वह।) 'तदस्य सञ्जातं

तारकादिभ्य इतच्' सूत्र से इतच् (इत) प्रत्यय—पण्डा + इतच्—पण्डितः। इसी प्रकार तारकितं नमः।

(66) ऊरुमात्रम्=ऊरुप्रमाणमस्य। प्रमाण अर्थ में द्वयसच् 5 दघ्नच्, मात्रच् प्रत्यय। ऊरु + द्वयसच् = ऊरुद्वय—सम्। ऊरु + मात्रच् = ऊरुमात्रम्। ऊरु + दघ्नच्:= ऊरुदघ्नम्।

(67) एतावान् = एतत् परिमाणमस्य। एतत् + वतुप् = एतावत् एतावान्। तावान्। यावान्।

(68) कियान्=किं परिमाणम् अस्य (क्या परिमाण है इसका, कितना)। किम् + वतुप्—व को घ—किम् + घ + अत्—घ को इय् होकर किम् + इय् + अत्— किम् को की आदेश होकर की + इयत्—ई का लोप (यस्येतिचे से) होकर क् + इयत्—कियत्: (पु. प्र. एक व.) कियान्।

(69) पञ्चमः = पञ्चानां पूरणः (पाँचवाँ)। पञ्चन् + उट्—मट् का आगम होकर पञ्चन् + म् + अ—न् का लोप होकर पञ्च + म = पञ्चमः। तस्य पूरणे उट् तथा नान्तादङ्रव्यादेर्मट् सूत्र से उट् का मट्।

(70) षष्ठः = षण्णां पूरणः (छठा)। षट्कतिकतिपय—चतुरां थुक् सूत्र से उट् के स्थान पर थुक् का आगम होकर षट् + उट्—षष् + थुक् + अ—थ् को ष्टुत्व से ठ्—षष् + ठ=षष्ठः। इसी प्रकार चतुर्थः। कतिथः। कतिपयथः।

(71) द्वितीयः = द्वयोः पूरणः। द्वि + तीय—द्वितीयः। तृतीयः।

(72) श्रोत्रियः = छन्दोऽधीते (वेदपाठी)। छन्दस् + घन् छन्दस को श्रोत्र आदेश—श्रोत्र + घन्—श्रोत्र + इय् = श्रोत्रियः।

(73) अधीती = अधीतमनेन (इसने पढ़ लिया है)। अधीत + इनि = अधीतिन्—अधीती।

(74) गोमान्=गावः अस्य अस्मिन् वा सन्ति (जिसकी या जिसमें गायें हैं, वह)। 'तदस्त्यस्मिन्निति मतुप्' सूत्र से मतुप् प्रत्यय। गो + मत् = गोमत् (प्रथमा एकवचन में) गोमान्।

(75) लक्ष्मणः = लक्ष्मीः अस्याऽस्ति (लक्ष्मी इसके है, वह)। लक्ष्मी + न 'लक्ष्म्या अच्च' सूत्र से भत्वर्थ में न प्रत्यय। ईकार को अकम् = लक्ष्म + न—न को ण—लक्ष्मणः। पक्ष में लक्ष्मी + मतुप्=लक्ष्मीवान्।

(76) अङ्गना = कल्याणानि अङ्गानि सन्ति अस्याः अङ्गात् कल्याणे वार्तिक से न प्रत्यय—अङ्ग + न + टाप् = अङ्गना।

(77) दन्तुरः = ऊँचे दाँत इसके हैं। दन्तु + उरच्=दन्तुरः।

(78) अर्णवः = अर्णांसि सन्ति अस्मिन् (जल वाला, सागर)। अर्णस् + व, स् लोप—अर्ण + व = अर्णवः।

(79) अतः इनिठनौ ।। अकारान्त शब्द से मत्वर्थ में इनि और ठन् प्रत्यय होते हैं, विकल्प से । यथा—दण्डी—दण्डिकः = दण्डोऽस्यास्ति (दण्ड वाला) । दण्ड + इनि—दणु + इन्—अकार लोप दण्डिन्—दण्डी (पु. एकवचन) । दण्ड + उन् ठकार को इक्—दण्डिकः ।

(80) यशस्वी = यशोऽस्थास्ति (यश वाला) । अस्मायामेधा स्रजो विनिः से विनि प्रत्यय—यशस् + विनि—यशस् + विन् = यशस्विन्—यशस्वी । मेधावी ।

(81) वागमी—प्रशस्ता वाचोऽस्य सन्ति (यशस्तवाणी वाला) । वाचो-ग्मिनिः सूत्र से मत्वर्थ में ग्मिनि प्रत्यय—वाच् + ग्मिन्—च् को क् (चोः कुः) तथा ग् होकर वाग् + ग्मिन्—वाग्मिन् = वाग्मी ।

(82) कुतः = कस्मात् (किससे) । 'पञ्चम्यास्तसिल्' इस सूत्र से पञ्चम्यन्त किम् शब्द से तसिल् प्रत्यय । इससे बने शब्द अव्यय होते हैं । किम् + ङसि + तस्—सुप् लुक्—किम् + तसिल्—किम् को कु आदेश होकर कु + तस्—स् को विसर्ग = कुतः । पक्ष में कस्मात् । इसी प्रकार एतस्मात् (इससे)—एतद् + तसिल्—अन् आदेश व नकार लोप अ (अन्) + तस् = अतः । इतः । ततः । बहुतः । परितः । उभयतः । अभितः । सर्वतः ।

(83) कुत्र = कस्मिन् (किसमें, कहाँ) । सप्तम्यास्त्रल् सूत्र से त्रल् प्रत्यय—किम् + त्रल्—कु + त्र = कुत्र अव्यय पद । इसी प्रकार यत्र । तत्र । सर्वत्र । बहुत्र ।

(84) इह = अस्मिन् (इसमें, यहाँ) । इदमोहः से इदम् से ह प्रत्यय—इदम् + ह = इ + ह = इह ।

(85) क्वः = कस्मिन् (कहाँ, किसमें) । किम् + अत्—क्व + अ किम् को क्व आदेश व पर रूप = क्व ।

(86) सदा, सर्वदा = सर्वस्मिन् काले (सब समय में) । सप्तम्न्त कालवाचक सर्व, एक, अन्य, किम् यद् और तद् शब्दों से दा प्रत्यय—सर्व + दा—सर्वकोस आदेश स + दा = सदा । सर्व + दा = सर्वदा । किम् + दा = कदा । यद् + दा = यदा । तद् + दा = तदा । अन्य + दा = अन्यदा । एक + दा = एकदा ।

(87) तथा = तेन प्रकारेण (उस प्रकार से, वैसा) । तत् + थाल् = तथा । यत् + थाल् = यथा । येन प्रकारेण ।

(88) इत्थम् = अनेन प्रकारेण (इस प्रकार से, ऐसे ।) इदम् + थमु = इत्थम् । केन प्रकारण—किम + थमु = कथम् ।

(89) लघुतमः । लघिष्ठः = अतिशयेन लघु (अत्यन्त छोटा) इस अर्थ में 'अतिशायने तमबिष्ठनौ' से तमप् और इष्ठन् प्रत्यय । लघु + तम (तमप्) = लघुतमः । लघु + इष्ठ (इष्ठन्) = उकार लोप—लघ् + इष्ठ = लघिष्ठः ।

(90) पचतितमाम् = अतिशयेन पचति (बहुत अच्छा पकाता है) । पचति + तमप् + आम् (अव्यय पद) = पचतितमाम् ।

(91) लघुतरः लघीयान् = अतिशयेन लघुः । लघु + तरप् = लघुतरः । लघु + ईयसुन् (ईयस्) = लघ् + ईयस् = लाघीयस् = लघीयान् (प्र. एक.) ।

(92) जेष्ठः = अयम् एषाम् अतिशयेन प्रशस्यः । यह इनमें अधिक प्रशंसनीय है । प्रशस्य + इष्ठन् = ज्य + इष्ठ = ज्येष्ठः । अतिशयेन बहुः--भू + इष्ठन् भू + यिट् + इष्ठ = भू + यि + ष्ठ = भूयिष्ठः ।

(93) कतरः = अनयोः कः वैष्णवः (इन दोनों में कौन वैष्णव है) । किम् + उतच् = क् + अतर--कतरः ।

(94) अपूपमयम् = प्रकृताः अपूपाः अस्मिन् (पूड़ों की प्रचुरता वाला पर्व) । अपूप + मयट् = अपूपमयम् । अन्नमयम् ।

(95) बान्धवः = बन्धुरेव (बन्धु ही बान्धव है) । बन्धु + अण् = बान्धवः ।

(96) कृष्णीकरोति = अकृष्णः कृष्ण सम्पद्यते तं करोति--जो काला नहीं व काला होता है, उसे करता है । अभूततभ्दाव में च्वि प्रत्यय--कृष्ण + च्वि + करोति--च्वि का सर्वापहार लोप अ को ई होकर कृष्णीकरोति ।

(97) अग्निसाभ्दवति = कृत्स्नं शस्त्रम् अग्निः सम्पद्यते (सम्पूर्ण शस्त्र जलकर अग्नि हो रहा है । साकल्य अर्थ में च्वि के स्थान पर साति प्रत्यय--अग्नि + साति + भवति--(अव्यय पद) अग्नि साद्भवति । अग्नि + च्वि + भवति = अग्नीभवति ।

(98) पटपटाकरोति = पटत् (ऐसा शब्द) करोति । पटत् + डाच् + करोति--डाच् प्रत्यय से द्वित्व होकर पटत् पटत् + डाच् = करोति--पटपट + आ + करोति = पटपटाकरोति ।

---

# अथ स्त्री प्रत्यय प्रकरणम्

**प्रश्न 1. 'अजाद्यतष्टाप्' सूत्र का विषय परिचय सोदाहरण दीजिये 'तथा स्त्रीत्व विवक्षा में छात्रा होता है या छात्री ? समझाइये ।**

**(1) टाप् प्रत्यय-परिचय--**

1. अजाद्यतष्टाप् ॥4/1/4॥

अजादीनामकारान्तस्य च वाच्यं यत् स्त्रीत्वं तत्र द्योत्ये टाप् स्यात् । अजा । एडका । अश्वा । चटका । मूषिका । बाला । वत्सा । होडा । मन्दा । विलाता इत्यादिः अजादिगणः । सर्वा ।

**व्याख्या**--अज आदि और अकारान्त शब्दों का जो वाच्य 'स्त्रीत्व' है, उसको प्रकट करने के लिये इन प्रातिपदिकों से टाप् प्रत्यय होता है । अर्थात् प्रातिपदिक का अर्थ ही लिङ्ग होता है, उसे स्त्रीत्व में प्रकट करने के लिये टाप् प्रत्यय किया जाता है । जैसे--

(क) **अजा** = बकरी--अजादिगण का प्रथम शब्द 'अज' है, इससे 'अजाद्यतष्टाप्' से स्त्रीत्व द्योतक टाप् प्रत्यय होकर अज + आ (टाप्) में सवर्ण

दीर्घ होकर[1] = 'अजा' शब्द बनता है तथा उसमें प्रथमा विभक्ति का वचन 'सु' होकर उसका लोप[2] होने पर 'अजा' बनता है।

(ख) एडका = भेड़—एडक + टाप् (आ) = एडका।

(ग) अश्वा = घोड़ी—अश्व + टाप् + (आ) = अश्वा।

(घ) चटका = चिड़िया—चटक + टाप् (आ) = चटका।

(ङ) मूषिका = चूहिया—मूषक + टाप् (आ) = मूषिका।

उपर्युक्त एडका, अश्वा, चटका और मूषिका शब्दों से स्त्रीत्व बोधक ङीष् प्रत्यय[2] प्राप्त था लेकिन इनका अजादिगण में पाठ होने के कारण ङीष् का बाध कर टाप् प्रत्यय हो जाता है।

(च) बाला, वत्सा, होडा, मन्दा, विलाता ये शब्द प्रथम आयु (यौवन से पूर्वावस्था) के वाचक हैं, अतः इनसे स्त्रीत्वबोधक ङीप्[3] प्रत्यय प्राप्त था, लेकिन इनका अजादिगण में पाठ होने से ङीप् का बाध कर इस सूत्र से टाप् प्रत्यय हो जाता है।

(छ) सर्वा = (सब) अकारान्त 'सर्व' शब्द से 'अजाद्यतष्टाप्' सूत्र से टाप् प्रत्यय होने पर सर्व + टाप् (आ) = सवर्णदीर्घ—सर्वा + सु तथा सु का लोप = सर्वा बना है।

**प्रश्न 2. भवती एवं भवन्ती की विशेषता समझाइए।**

**ङीप् प्रत्यय परिचय—**

2. उगितश्च ।।4/1/6।।

उगिदन्तात् प्रातिपदिकात् स्त्रियां ङीप् स्यात्। भवती। भवन्ती। पचन्ती। दीव्यन्ती।

**व्याख्या**—उक् है इत् संज्ञक जिसका ऐसा प्रत्यय जिस प्रातिपदिक के अन्त में है ऐसे प्रातिपादिक से स्त्रीत्व द्योतक ङीप् प्रत्यय होता है। इस ङीप् प्रत्यय में ङकार और पकार इत्संज्ञक हैं, उनका लोप होकर केवल 'ई' शेष रहता है। उक् प्रत्याहार है जिसमें उ, ऋ, लृ वर्ण आते हैं, जो इत्संज्ञक है, अतः इसे उगित् कहते हैं। यथा—

(क) भवती = आप—भा धातु से उवतु प्रत्यय होकर 'भवत्' शब्द बनता है। उवतु प्रत्यय में उकार की इत्संज्ञा होने से यह उगित् है, अतः भवत् शब्द उगित् प्रत्ययान्त है, जिससे ङीप् होकर भा + उवतु (अवत्) + ङीप् (ई) भवती स्त्रीत्वसंज्ञक बना इससे 'सु' आकर लोप होकर भवती रूप बनता है।

(ख) भवन्ती = होती हुई—भू धातु से शतृ प्रत्यय, ऊकार को ओ (गुण) तथा अवादेश होकर 'भवत्' शब्द बनता है। शतृ में ऋ इत्संज्ञक होने से वह उगित् है,

1. अकः सवर्णेदीर्घः ।।6/1/101।।

2,3. जातेरस्त्रीविषयादयोपधात् ।।4/1/63।।

जिससे भव्+शतृ (अत्)=भवत् उगिदन्त शब्द बना उससे स्त्रीत्व द्योतक ङीप् होकर भवत्+ई (ङीप्), नुम्[1] का आगम होकर भव+न्+ (नुम्) +त्+ई=भवन्ती, सु का लोप होकर भवन्ती बनता है।

**प्रश्न 3. कञ् तथा क्वरप् प्रत्योदाहरण का स्फुट विवेचन करते हुए छात्र शब्द को स्त्रीलिङ्ग में छात्रा या छात्री होता है सप्रमाण लिखें।**

1. टिड्ढाणञ् द्वयसज्दघ्नम् मात्रच् तयप्ठक्ठञ् कञ् क्वरपः ।4/1/15।।

अनुपसर्जनं यट्टिदादि तदन्तं यददन्तं प्रातिपदिकं ततः स्त्रियां ङीप् स्यात्। कुरुचरी। नदट्-नदी। देवट्-देवी। सौपर्णेयी। ऐन्द्री। औत्सी। ऊरुद्वयसी। ऊरुदघ्नी। पञ्चतयी। आक्षिकी। लावणिकी। यादृशी। इत्वरी।

**व्याख्या**--टित् (टकार है इत् संज्ञक जिसका ऐसा प्रत्यय) और ढ, अण्, अञ्, द्वयसच्, दघ्नच् मात्रच्, तयप्, ठक्, ठञ् कञ्, क्वरप् ये प्रत्यय जिसके अन्त में हैं ऐसे प्रातिपदिक से स्त्रीत्व द्योतक ङीप् प्रत्यय होता है, यदि वह गौण (उपसर्जन) न हो। यथा-

(क) कुरुचरी=कुरु प्रदेशों में विचरण करने वाली स्त्री, कुरुषु प्रदेशेषु चरतीति, इस अर्थ में कुरु (सुबन्त) उपपद होने पर चर धातु से ट् प्रत्यय[2] होकर कुरुचर् शब्द बनता है, जो टिदन्त है। इससे टिड्ढाण्० सूत्र से स्त्रीत्वद्योतक ङीप् होकर कुरुचर+ई (ङीप्), अकार[3] का लोप होकर कुरुचरी रूप बनता है।

(ख) नदी-देवी—नदट् और देवट् शब्द पचादिपठित हैं। जिनमें टित् होने से स्त्रीत्वबोधक 'ङीप्' प्रत्यय होकर नद+ई (ङीप्), देव+ई (ङीप्), अकार का लोप[3] होकर नद्+ई=नदी, एवं देव्+ई=देवी ये रूप बनते हैं।

(ग) सौपर्येथी=सुपर्णी की पुत्री—सुपर्णी शब्द से अपत्य अर्थ में स्त्रीत्वबोधक 'ढक्'[4] प्रत्यय होकर 'ढ्' को एय्[5] आदेश, सु के उकार को वृद्धि औकार, ईकार का लोप[6] होकर ढ प्रत्ययान्त 'सौपर्णेय' यह शब्द बनता है। इससे स्त्रीत्वविवक्षा में ङीप् होकर सौपर्णेय+ङीप् (ई), अकार का लोप होकर=सौपर्णेय+ई (अकारणोप)= सौपणोयी रूप बनता है।

(घ) ऐन्द्री = इन्द्र है देवता जिसका या इन्द्र, सम्बन्धिनी इन्द्रो देवताऽस्याः[7]

---

1. शप्श्यनोर्नित्यम ।।7/1/81।।
2. चरेष्टः ।।3/2/16।।
3. यस्येति च ।।2/4/148।।
4. स्त्रीभ्यो ढक् ।।
5. आयनेयीनीयियः फढखछघां प्रत्यादीनाम् ।।7/1/2।।
6. यस्येति च ।।2/4/148
7. साऽस्य देवता ।।4/2/24।।

अथवा इन्द्रस्य इदम्[1], इस अर्थ में इन्द्र शब्द से अण् प्रत्यय होकर आदि वृद्धि, अकार लोप होकर 'ऐन्द्र' यह अण् प्रत्ययान्त शब्द बनता है। इससे स्त्रीत्व बोधक ङीप् होकर ऐन्द्र+ङीप् (ई)='ऐन्द्री' रूप बनता है।

(ङ) औत्सी=उत्स—(जल स्रोत या ऋषि विशेष) सम्बन्धिनी, 'उत्सस्येयम्' इस अर्थ में अञ् प्रत्यय[2] होकर आदि वृद्धि तथा अकार लोप होने पर अञ् प्रत्ययान्त उत्स+अञ्='औत्स' शब्द बनता है। इससे स्त्रीत्व द्योतक ङीप् प्रत्यय होकर ओत्स +ई (ङीप्)=औत्सी रूप बनता है।

(च) ऊरुद्वयसी, ऊरुदघ्नी, ऊरुमात्री=घुटने तक गहरी, ऊरुः प्रमाणमस्याः (ऊरु है माप जिसका) इस अर्थ में ऊरु शब्द से द्वयसच्, दघ्नच् और मात्रच् प्रत्यय[3] होकर ऊरुद्वयस, ऊरुदघ्न, ऊरुमात्र शब्द बनते हैं, जिससे ङीप् प्रत्यय होकर अकार लोप होने पर ऊरुद्वयस+ङीप्=ऊरुद्वयसी, ऊरुदघ्न+ङीप्=ऊरुदघ्नी, ऊरुमात्र+ङीप्=ऊरुमात्री ये शब्द रूप बनते हैं।

(छ) **पञ्चतयी**=पाँच अवयवों वाली, पञ्च अवयवाः—अस्याः—इस अर्थ में 'पञ्चन्' शब्द से तयप् प्रत्यय[4] होकर 'पञ्चतय' शब्द, उससे स्त्रीत्व द्योतक ङीप् होकर पञ्चतय (अकारलोप)+ङीप्='पञ्चतयी' शब्द रूप बनता है।

(ज) **आक्षिकी**=पासों से खेलने वाली "अक्षैर्दीव्यति" इस विग्रह में 'अक्ष' शब्द से ठक् प्रत्यय[5] होकर, ठक्का क् आदेश, आदि वृद्धि तथा अकार लोप होकर आक्षिक, स्त्रीत्व द्योतक ङीप् होकर आक्षिक+ङीप् तथा अकार लोप होकर 'आक्षिकी' शब्द रूप बनता है।

(झ) **लावणिकी**=नमक बेचने वाली 'त्यवणं पण्यम् अस्याः'—इस अर्थ में 'लवण' शब्द से ठञ् होकर 'लावणिक' शब्द, उससे स्त्रीलिङ्ग में ङीप् प्रत्यय होकर लावणिक+ङीप् (ई), अकार लोप से लावणिकी।

(ञ) **यादृशी**=जैसी—'यत्' शब्द उपपद होने पर दृश् धातु से कञ् प्रत्यय[6] होकर 'आ सर्वनाम्नः' से यत् के तकार (अन्त्य) को आकार होकर 'यादृश' शब्द, उससे स्त्रीत्व द्योतक ङीप् होकर यादृश+ङीप्, अकार लोप होने पर 'यादृशी' बना।

(ट) **इत्वरी**=कुलटा—इण् धातु से 'इण्नशुजिसर्तिभ्यः क्वरप्' इस सूत्र से क्वरप् प्रत्यय होकर इ+वर, तुक् का आगम होने पर इ+तुक्+वर=इत्वर शब्द इससे स्त्रीत्वविवक्षा में ङीप् हो पर अकार लोप होकर इत्वर+ङीप्=इत्वरी।

---

1. तस्येदम् ॥4/3/120॥
2. उत्सादिभ्योऽञ् ॥4/3/86॥
3. प्रमाणे द्वयसज्दघ्नञ्मात्रच ॥5/2/37॥
4. संख्याया अवयवे तयप् ॥5/2/42॥
5. तेन दीव्यति खनति जयति जितम् ॥4/4/2॥
6. त्यदादिषु दृशोऽनालोचने कञ् च ॥3/2/60॥

**प्रश्न 4. "नञ् स्नञीकक् ख्युंस्तरुणतलुनानामुपसंख्यानम् ।।" स्त्रैणी । पौंस्नी । शाक्तीकी । याष्टीकी । आढ्यङ्करणी । तरुणी । तलुनी ।**

**व्याख्या**—नञ्, स्नञ्, ईकक्, और ख्युन् प्रत्ययान्त तथा तरुण और तलुन शब्दों से भी ङीप् प्रत्यय होता है । यथा—

(क) **स्त्रैणी**—स्त्रीसम्बन्धिनी—स्त्री शब्द से अपत्यादि अर्थों में 'नञ्'[1] प्रत्यय होकर स्त्री+न, आदि वृद्धि तथा नकार को णकम् करने पर स्त्रैण शब्द, उससे स्त्री लिङ्ग में ङीप् होकर, अकार लोप से स्त्रैण+ई=स्त्रैणी ।

(ख) **शाक्तीकी**=शक्ति नामक अस्त्र वाली, 'शक्तिः प्रहरणमस्याः' इस विग्रह में 'शाक्ति' शब्द से ईकक् प्रत्यय[2], आदिवृद्धि, शक्ति के इकार का लोप[3] होकर 'शाक्तीक' शब्द बना उससे स्त्रीत्व में ङीप् प्रत्यय से शक्तीक+ई=शाक्तीकी । इसी प्रकार 'यष्टिः प्रहरणमस्याः' से याष्टीकी ।

(ग) **आढ्यङ्करणी**=धनवान् बनाने वाली "अनाढ्यः आढ्यः क्रियतेऽनया" इस विग्रह में आढ्य उपपद होने पर कृ धातु से ख्युन्[4] प्रत्यय होकर यु को अन होकर आढ्य+कृ+अन, मुम्[5] का आगम्, गुण और नकार को णकार होने पर—आढ्यङ्करण, उससे स्त्रीत्व में ङीप् होकर आढ्यङ्करण+ङीप्=आढ्यङ्करणी ।

(घ) तरुणी, तलुनी=युवती—तरुण एवं तलुन शब्द से ङीप् प्रत्यय, 'यस्येति च' से अन्तिम अकार का लोप करने पर तरुण+ङीप्=तरुणी तथा तलुन+ङीप्=तलुनी रूप बनते हैं ।

5. यञश्च ।।4/1/16।।

यञन्तात् स्त्रियां ङीप् स्यात् । अकार लोपेकृते ।

**व्याख्या**—यञ् अन्त वाले प्रातिपदिक से स्त्रीत्व बोधक ङीप् प्रत्यय होता है । जैसे—गार्ग्य+ङीप्=गार्ग्य+ई, इस स्थिति में 'यस्येति च' से अन्त्य अकार का लोप करने पर ।

6. हलस्तद्धितस्य ।।6/4/150।।

हलः परस्य तद्धितयकारस्योपधाभूतस्य लोप ईति परे । गार्गी ।

**व्याख्या**=हल से परे जो तद्धित का यकार उपधारूप में होता है, उसका लोप हो जाता है, ईकार परे होने पर । यथा—

---

1. स्त्रीपुंसाभ्यां नञ् स्नञौ भवनात् ।।4/1/87।।
2. शक्तियष्ट्योरीकक् ।।
3. यस्येति च ।।
4. आढ्यसुभगस्थूलपलितनग्नान्धप्रियेषु च्व्यर्थेष्वच्वौ कृञः करणे ख्युन् ।।3/2/56।।
5. अरुर्द्विषदजन्तस्यमुम् ।।6/3/67।।

(क) **गार्गी** = गर्गगोत्र की स्त्री–गर्ग शब्द से 'गर्गस्य अपत्यं स्त्री' इस विग्रह में यञ्[1] प्रत्यय होकर, आदि वृद्धि तथा अकार लोप होने पर गर्ग + यञ् = गार्ग्य, इससे सूत्रानुसार, स्त्रीत्व में ङीप् होकर गार्ग्य + ङीप् (ई), अकार लोप 'हलस्तद्धितस्य' से यकार लोप होकर = गार्गी।

**ङीष्प्रत्यय—**

7. षिद्गौरादिभ्यश्च ॥4/1/41॥

षिद्भ्यो गौराभ्यश्च स्त्रियां ङीष् स्यात्। गार्ग्यायिणी। नर्तकी। गौरी।

आमनडुहः स्त्रियां वा ॥

अनडुही, अनड्वाही। आकृतिगणोऽयम्।

**व्याख्या**—षित् (षकार इत्संज्ञक वाले) प्रातिपदिक से तथा 'गौर' आदि शब्दों से स्त्रीलिङ्ग में ङीष् प्रत्यय होता है। ङीष् में 'ई' शेष रहता है तथा षकार इत्संज्ञक है। यथा—

(क) **गार्ग्यायिणी** = गर्ग की स्त्री सन्तान। गर्ग + यञ् (य) आदि वृद्धि से = गार्ग्य + ष्फ[2] (आयन) = गार्ग्यायण, ष्फ प्रत्यय में षकार इत्संज्ञक होने से यह षित् है अतः 'षिद्गौरादिभ्यश्च' से ङीष् होने पर गार्ग्यायण + ई = 'गार्ग्यायिणी' बना।

(ख) नर्तकी = (नृत्य करने वाली) नृत् + ष्वुन्[3]—वु को अक आदेश = नर्तक + ङीष् (षित् होने से)—अन्त्य अकार का लोप = नर्तकी।

(ग) **गौरी** = स्त्री, गौर + ङीष् (ई), अन्त्य अकार का लोप = गौरी।

(घ) **अनडुही-अनड्वाही** = गौरादिगण स्थित 'अनडुह्' शब्द से स्त्रीलिङ्ग में आम् का आगम विकल्प से, होने पर—अनडु + आ + ह् + ई (ङीष्) = अनड्वाही आम् का आगम नहीं होने पर—अनडुह् + ई = अनडुही रूप बनता है।

**7. वयसि प्रथमे** ॥4/1/20॥

प्रथमवयवाचिनोऽदन्तात् स्त्रियाँ ङीष् स्यात्। कुमारी।

**व्याख्या**—प्रथम अवस्था के वाचक अकारान्त प्रातिपदिक से स्त्रीत्व द्योतक ङीष् प्रत्यय होता है। यथा—

(क) कुमारी = प्रथमावस्था प्राप्त स्त्री, प्रथम अवस्था वाचक 'कुमार' शब्द से ङीष् प्रत्यय = कुमार + ङीष् (ई), यस्येति च से अकार लोप = कुमारी। इसी प्रकार वृद्धावस्था को छोड़कर अन्यों में भी वधूटी, चिरण्टी—वधूट + ङीष्, चिरण्ट + ङीष्।

8. द्विगोः ॥4/1/21॥

अदन्तात् द्विगोङीष् स्यात्। त्रिलोकी। अजादित्वात् त्रिफला। त्र्यनीका (सेना)।

---

1. गर्गादिभ्यो यञ्।
2. प्राचां ष्फ तद्धितः।
3. शिल्पिनि ष्वुन्।

अकारान्त द्विगु समास से ङीष् प्रत्यय होता है। यथा—

(क) **त्रिलोकी** = तीनम लोकों का समूह, त्रयाणां,लोकानाँ समाहारः—द्विगुसमास से त्रिलोक + ङीष् = त्रिलोकी।

**प्रश्न 4. त्रिफला में द्विगोश्चेति सूत्र से ङीष् क्यों नहीं होता ?**

(ख) **त्रफला** = त्रयाणां फलानां समाहारः इस विग्रह से त्रिफल द्विगुसमास है लेकिन यह शब्द अजगदिजण के होने से यहाँ ङीष् न होकर टाप् होता है—त्रिफल + टाप् = त्रिफला। इसी प्रकार त्रयाणां अनीकानां समाहारः में त्र्यनीक + टाप् = त्र्यनीका।

**प्रश्न 5. "वर्णादनुदात्तात् तोपधात् तोनः" सूत्र की सोदाहरण व्याख्या करो।**

9. वर्णादनुदान्तात् तोपधात् तो नः ॥4/1/39॥

वर्णवाची जो अनुदात्तान्त है तथा तकार जिनकी उपधा में है ऐसे तदन्त अनुपसर्जन पातिपदिक से विकल्प से ङीप् होता है और तकार को नकार हो जाता है। यथा—

(क) एनी—एता = कबरी, एत + ङीप् = एनी—तकार को नकार होने पर। पक्ष में एत + टाप् = एता।

(ख) **रोहिणी-रोहिता** = लाल रंग वाली—रोहित + ङीप् = रोहिणी, पक्ष में रोहित + टाप् = रोहिता।

**प्रश्न 6. स्त्रीत्वविवक्षा में 'साधु' शब्द का स्त्रीवाचक शब्द कैसा होता है ? इस विवेचन के साथ वोतो गुणवचनात् सूत्र की व्याख्या लिखें।**

10. वोतो गुणवचनात् ॥4/1/44॥

उकारान्त गुणवाचक शब्द से स्त्रीत्व विवक्षा में ङीप् प्रत्यय विकल्प से होता है। यथा—

(क) **मृद्वी-मृदुः** = कोमला—'मृदु' शब्द उकारान्त एवं गुणवाचक है। **अतः** इससे ङीष् प्रत्यय होने पर मृदु + ई (ङीष्) = उकार को **यण्** से वकार, मृद्वी ङीष् के अभाव में मृदुः। इसी प्रकार लघु से लघ्वी व लघुः।

11. बह्वादिभ्यश्च ॥4/1/45॥

बहु आदि शब्दों से स्त्रीलिंग में ङीष् प्रत्यय विकल्प से।

(क) बह्वी, बहुः = (बहुत)—बहु + ङीष् = बह्वी, ङीष् नहीं होने पर बहुः।

(ख) **रात्री-रात्रिः** = रा धातु से त्रिप् प्रत्यय होकर रा + त्रिप् = रात्रि, इसमें कृत् प्रत्यय का इकार अन्त में होने वाले प्रातिपदिक से स्त्रीत्व संज्ञा में ङीष् होता है विकल्प से = रात्रि + ई—इकार का (यस्येतिच से) लोप = रात्री। पक्ष में रात्रिः।

(ग) **शकटी-शकटिः** = गाड़ी। बह्वादिगण सूत्रानुसार क्तिन् प्रत्ययान्त शब्दों के अतिरिक्त सभी कृत् भिन्न इकारान्त शब्दों से ङीष् प्रत्यय विकल्प से होता है। अतः शकटि + ङीष्—(इकार लोप) = शकटी, पक्ष में शकटिः।

**प्रश्न 7. पुंयोगादाख्यायाम्—यहाँ पुंयोग शब्द से दाम्पत्य सम्बन्ध होने पर भी केकैयी देवकी ङीष् कैसे हुआ ?**

12. पुंयोगादाख्यायाम् ॥4/1/48॥

जो पुरुष वाचक शब्द पुरुष के सम्बन्ध से स्त्री के लिए प्रयुक्त होते हैं, उनसे ङीष् प्रत्यय होता है। यथा—

(क) **गोपी** = गोपाल की स्त्री (गोपस्य स्त्री)। गाः पाति इति = गोपः, तस्य स्त्री = गोप + ङीष् (अकार लोप यस्त्रेत्ति च से) = गोपी।

13. (पालकान्तान्न) प्रत्ययस्थात् कात् पूर्वस्यात् इदाप्यसुपः ॥7/3/44॥

पालक शब्द अन्त में होने वाले पुंयोग शब्द से ङीष् प्रत्यय नहीं होता है। यथा—प्रत्यय में स्थित ककार से पूर्व अकार को इकार होता है, आप् परे होने पर, यदि वह आप् सुप् से परे न हो। यथा—

(क) **गोपालिका** = गोपाल की स्त्री (जो स्वयं गोपालती है), यहाँ पुंयोग से ङीष् प्राप्त था किन्तु 'पालकान्तान्न' इस वार्तिक से ङीष् का निषेध होकर अकारान्त से टाप् होकर पूर्व के अकार का इकार होने पर—गोपालक + टाप् = गोपालिका। इसी प्रकार अश्वपालिका—(अश्वपालक + टाप्)।

(ख) **सर्विका** = सेवा करने वाली। सर्व शब्द से अकच् प्रत्यय[1] = सर्व + अकच् = सर्वक, स्त्रीलिंग में टाप् प्रत्यय[2] होकर सर्वक + आ = सर्वका, प्रत्यय स्थित ककार से पूर्व अकार का इकार होकर = सर्विका।

(ग) **कारिका** = कृ धातु से ण्वुल् प्रत्यय, वु को अक, ऋकार को वृद्धि 'आर्' होकर = कृ + वु (अक) = कारक, उससे स्त्रीत्व द्योतक टाप् प्रत्यय तथा प्रत्यय से पूर्व अकार को इकार होकर कारक + आ (टाप्) = कारिका।

(घ) **नौका** = नाव। प्रत्ययस्थित ककार से पूर्व स्थित अकार को ही इकार होता है अतः 'नौका' में प्रत्यय के ककार से पूर्व अकार ही औकार है, अतः यहाँ औकार का इकार नहीं हुआ। नौ + क (स्वार्थिक) = आ (टाप्) = नौका बनी।

(ङ) **शका**—सकने वाली। प्रत्यय में स्थित ककार से पूर्व अकार को ही इकार होता है, प्रत्यय से भिन्न ककार पूर्व रहते अकार का इकार नहीं होगा। यथा शका = शक् (धात से) + अच् (प्रत्यय से) = शक, उससे टाप = शक + टाप् = शका। यहाँ शक में ककार धातु का है न कि प्रत्यय का।

(च) **बहुपरिव्राजका नगरी** = यहाँ ङीष् प्रत्यय नहीं होता है, क्योंकि परिपूर्वक व्रज् धातु से ण्वुल् प्रत्यय से परि + व्रज् + ण्वुल् (अक) = परिव्राजक, बहवः परिव्राजकाः यस्यां (सा नगरी) इस विग्रह में समास होकर सुप् का लुक्, फिर

---

1. अव्यय सर्वनाम्नामकच् प्राक् टेः ॥5/3/71॥

2. अजाद्यतष्टाप् ॥

परिव्राजक से टाप् = परिव्राजका: । यहाँ आप् (लुप्त) सुप् से परे है, अतः अकार को इकार नहीं हुआ ।

14. सूर्याद्देवतायां चाब्वाच्य ।।

सूर्यस्य स्त्री सूर्या । देवतायां किम् ?

सूर्यागस्त्योश्छे च ङ्सां च ।।

य लोप: । सूरी-कुन्ती, मानुषीयम् ।

(क) **सूर्या**=सूर्य की स्त्री देवता । यहाँ सूर्य शब्द पुंयोग से देवता रूप स्त्री के लिये प्रयुक्त होने से ङीष् प्रत्यय का बाधकर चाप् प्रत्यय से सूर्य + चाप् = सूर्या ।

(ख) **सूरी** = (कुन्ती) सूर्य की स्त्री मानुषी । यदि सूर्य देवता की स्त्री मानुषी हो तो वहाँ चाप् प्रत्यय न होकर ङीष् प्रत्यय ही होता है । सूर्य की स्त्री मानुषी= सूर्य+ङीष्=सूरी । अगस्त्य की स्त्री मानुषी=अगस्त्य+ङीष् = अगस्ती । सूर्य और अगस्त्य के यकार लोप छ: और ङीपरे होने पर, 'यस्येतिच' से अकार लोप ।

**प्रश्न 8. 'इन्द्रवरुणभवशर्वरुद्र' सूत्र की सोदाहरण व्याख्या कीजिये ।**

15. इन्द्रवरुणभवशर्वरुद्र मृउहिमारण्ययवयवनमातुलाचार्याणामानुक्
।। 4/1/49 ।।

इन्द्र, वरुण, भव, शर्व, रुद्र, मृउ, हिम, अरण्य, यव, यवन, मातुल और आचार्य इन शब्दों में स्त्रीलिंग में ङीष प्रत्यय तथा आनुक् (आन्) का आगम होता है । यथा

(क) इन्द्राणी = इन्द्र की स्त्री । इन्द्र+आन् + ङीष्, नकार को णकार = इन्द्राणी । इसी प्रकार वरुणानी, भवानी, शर्वाणी, रुद्राणी, मृडानी ।

(ख) **हिमानी** = अधिक बर्फ । हिम+आन्+ङीष् ।

(ग) **अरण्यानी** = बड़ावन । अरण्य+आन्+ङीष् ।

(घ) **यवानी** = दोषायुक्त यव । यव + आन्+ङीष् ।

(ङ) **यवनानी**=यवनों की लिपि । यवन+आन्+ङीष् ।

(च) **मातुलानी-मातुली**=भाभी । मातुलस्य स्त्री । मातुल+पुंयोग से ङीष्+विकल्प से आनुक् = मातुलानी । आनुक् नहीं होने पर मातुल+ङीष् = मातुली ।

(छ) **आचार्यानी** = आचार्य की स्त्री । आचार्य शब्द से पुंयोग में ङीष् प्रत्यय तथा आनुक् का आगम होकर आचार्य+आनुक्+ङीष्=(न का णकार नहीं होता) आचार्यानी । लेकिन स्वयं स्त्री आचार्य हो वहाँ टाप् होकर आचार्या ।

(ज) **अर्याणी-अर्या** = वैश्य-वर्ण की नारी । अर्य वैश्य+आनुक् (विकल्प से)+ ङीष्=अर्याणी, (नकार को णकार) पक्ष में अजाद्यतष्टाप् से अर्य+टाप् = अर्या । इसी प्रकार क्षत्रियाणी-क्षत्रिया ।

**प्रश्न 9. 'क्रीतात्करणपूर्वात्' सूत्र की धनेन क्रीता में प्रवृति क्यों नहीं होती ?**

(झ) **वस्त्रक्रीती-धनक्रीती** = वस्त्र से खरीदी हुई, धन से खरीदी हुई। वस्त्रक्रीत शब्द से 'क्रीतात्करणपूर्वात्' सूत्र से ङीष् प्रत्यय—वस्त्रक्रीत+ई—अकार लोप = वस्त्रक्रीती।

कहीं ङीष् का निषेध होकर टाप् होता है। यथा धनक्रीता—धनेनक्रीता—'कर्तृकरणेकृता वहुलम्' में बहुल शब्द के ग्रहण से कहीं-कहीं 'गति कारक' की प्रवृत्ति नहीं होती, अत: क्रीत शब्द से पहले सुप् होकर सुवन्त से समास तथा टाप् = धनक्रीत + टाप् = धनक्रीता।

(ञ) **अतिकेशी-अतिकेशा**—केशों को अतिक्रमण करने वाली। 'अतिकेश' शब्द से 'स्वाङ्गाच्चोपसर्जनाद् असंयोगोपधात्' सूत्र से विकल्प से ङीष् होकर—अतिकेश+ई (ङीष्)—अकार लोप = अतिकेशी। ङीष् न होने पर अजाद्यतष्टाप् से अतिकेश + आ (टाप्) = अतिकेशा।

(ट) **चन्द्रमुखी-चन्द्रमुखा**—चन्द्रमा के समान है मुख जिसका इस अर्थ में स्वाङ्गाच्च से ङीष् प्रत्यय—चन्द्रमुख+ङीष्, (अकार लोप) = चन्द्रमुखी। अन्यय अनाद्यतष्टाप् से चन्द्रमुख+टाप् = चन्द्रमुखा।

(ठ) **सुगुल्फा**—सुन्दर हैं गुल्फ जिसके। उपधा में संयोग नहीं होने पर ही ङीष् होता है अत: यहाँ सुगुल्फा में उपधा में फकार के साथ लकार का संयोग होने से 'अजाद्यतष्टाप्' से सुगुल्फ + टाप् = सुगुल्फा बना।

(ड) **शिखा**—शिखा शब्द में ङीष् नहीं होता क्योंकि उपसर्जन और स्वाङ्गवाची में ही ङीष् होता है। शिखा शब्द में ऐसा नहीं है। इसीलिये 'स्वाङ्गाच्-चोपसर्जनादसंयोगोपधात्' सूत्र से स्वाङ्ग से, उपसर्जन से और असंयोगोपधात्से ही स्त्रीलिङ्ग द्योतक में प्रातिपदिक से ङीष् होता है।

(ढ) **कल्याण क्रोडा**—कल्याणकारी है क्रोड़ा जिसकी ऐसी घोड़ी। (कल्याणी क्रोड़ा यस्या:), इस विग्रह में बहुव्रिहि समास से बने 'कल्याण क्रोड' शब्द से 'स्वाङ्गाच्च०' सूत्र से प्राप्त ङीष् "न क्रोडादिबह्वच:" सूत्र से बाध होकर 'अजाद्यतष्टाप्' से टाप् होकर—कल्याण कोड + टाप् (आ) = 'कल्याणु क्रोडा' बना।

(ण) **सुजघना**—शोभनं जघनं यस्या: (सुन्दर हैं जघन जिसके) इस विग्रह में बहुव्रीहि से बने सुजघन शब्द में 'स्वाङ्गाच्च०' से प्राप्त ङीष् न होकर 'जघन' में बहुत से अच् होने से 'न क्रोडादिबह्वच:' सूत्र से बाधित होकर 'अजाद्यतष्टाप्' से टाप् होकर सुजघन + टाप् = सुजघना बना।

(त) **शूर्पणखा**—छाजले के समान हैं नख जिसके। (शूर्पाणि इव नखानि यस्या:) यहाँ 'स्वाङ्गाच्च०' सूत्र से प्राप्त ङीष् का 'न खमुखात् संज्ञायाम्' सूत्र से बाधित होकर टाप्, (पूर्वपदात् संज्ञायाम्) सूत्र से नकार को ढकार होने पर 'शूर्पणखा' शब्द बनता है। इसी प्रकार गौरमुखा = गौरंमुखं यस्या: इस विग्रह में गौरमुख + टाप् ङीष् का निषेध और गौरमुखा।

(थ) **ताम्रमुखी कन्या**—संज्ञा में ङीष् नहीं होता है। यहाँ 'स्वाङ्गाच्च' से ङीष् होता ही है। क्योंकि 'तांम्रं मुखं यस्याः सा' इस विग्रह में बना हुआ 'ताम्रमुखी' शब्द यौगिक है, यह किसी की संज्ञा नहीं है।

**प्रश्न 10. 'जातेरस्त्रीविषयादयोपधात्' सूत्र में जाति शब्द से क्या विवक्षित है ? सोदाहरण विवेचन कीजिये।**

(1) **तटी**—तट जातिवाचक शब्द है, यह स्त्रीलिङ्ग में नियत भी नहीं है, तथा इसकी उपधा में यकार भी नहीं है, अतः इससे 'जातेरस्त्रीविषयादयोपधात्' सूत्र से ङीष् प्रत्यय होकर तट+ई—(अकार लोप से) = तटी शब्द बनता है। इसी प्रकार बृषली (वृषल जाति की स्त्री), कठी (कठ शाखा को पढ़ने वाली स्त्री), बह्वृची (बह्वृच शाखा को पढ़ने वाली स्त्री) की सिद्धि इसी प्रकार होती है।

(i) **मुण्डा**—(मुण्डी हुई स्त्री) जाति वाचक से ही ङीष् होता है, जाति से इतर होने के कारण यहाँ स्त्रीत्वद्योतक ङीष् न होकर टाप् हुआ है = मुण्ड + टाप् = मुण्डा।

(ii) **बलाका**—जो शब्द स्त्रीलिङ्ग में नियत नहीं होता है वहाँ ही ङीष् होता है अन्यत्र जो शब्द स्त्रीलिङ्ग में नियत होता है वहाँ स्त्रीत्वद्योतक टाप् प्रत्यय होता है—अतः बलाका।

(2) **क्षत्रिया**—जिस शब्द की उपधा में यकार न हो वहाँ पर स्त्रीत्वद्योतक ङीष् होता है अन्यत्र ङीष् न होकर टाप् 'क्षत्रिय + टाप् = क्षत्रिया, बना है।

(3) **हयी (घोड़ी)**—'हय' शब्द की उपधा में यकार होने से यहाँ स्त्रीत्वद्योतक ङीष् का निषेध था किन्तु "योपधप्रतिषेधे हयगययमुकयमनुष्यमत्स्यानामप्रतिषेधः" इस वार्तिक से इन उक्त शब्दों से यकार उपधा में होने पर भी ङीष् होता है—हय+ ङीष्—अकार लोप—हयी, गवयी, मुकयी, मत्सी (यकार लोप होकर), मनुषी (नारी) आदि।

(4) **दाक्षी**—(दक्ष की सन्तान स्त्री)—दक्षस्यापत्यं स्त्री—इस विग्रह में दक्ष शब्द से 'अत इञ्' से दाक्षि बनता है जो अपत्य प्रत्ययान्त होने से जाति वाचक है। यहाँ 'इतो मनुष्यजातेः' सूत्र से ङीष् होकर दाक्षि + ई = इकार लोप (यस्येति च से) होकर दाक्षी।

(5) **कुरूः**—कुरू प्रदेश के राजा की सन्तान स्त्री। कुरू शब्द से अपत्य अर्थ में ण्य प्रत्यय होकर उसका लुक् हो जाता है। अपत्यप्रत्ययान्त मनुष्य जातिवाचक इस कुरू शब्द से स्त्रीद्योतक 'ऊङुतः' सूत्र से ऊङ् प्रत्यय होकर कुरू + ऊ = सवर्ण दीर्घ कुरू, फिर सु होकर कुरू+सु=कुरूः बना।

(6) **पङ्गू**—लंगड़ी। पङ्गु शब्द जातिवाचक नहीं होने से यहाँ 'ऊङुतः' सूत्र से स्त्रीत्वद्योतक ऊङ् प्राप्त नहीं था किन्तु 'पङ्गोश्च' सूत्र से ऊङ् प्रत्यय होकर पङ्गु+ऊ+सु=पङ्गूः रूप बनता है। इसी प्रकार श्वसुर शब्द से स्त्रीलिङ्ग में

ऊङ् प्रत्यय होकर शकार से परे उकार का तथा रेफ से परे अकार का लोप होकर श्वशुर + ऊ = श्वश्रू + सु = श्वश्रू: बनता है।

**प्रश्न 11. 'ऊरूत्तरपदादौपम्ये' यहाँ औपम्य से क्या तात्पर्य है ?**

**(7) करभोरू:**—करभ के समान हैं ऊरू जिसके ऐसी स्त्री। यहाँ 'ऊरूत्तरपदादौपम्ये' सूत्र से उपमानवाची पूर्वपद करभ शब्द है जिसका ऐसे उत्तरपद ऊरू शब्द से ऊङ् स्त्रीत्वद्योतक प्रत्यय होकर करभोरू + ऊ (सवर्ण दीर्घ होकर) + सु = करभोरू: बना।

**(8) संहितोरू:**—मिले हुये हैं ऊरू जिसके, **शफोरू:** = लक्षणोरू:, वायोरू:। यहाँ संहित, शफ, लक्षण और वाम शब्द ऊरू शब्द के पूर्वपद हैं अतः यहाँ स्त्रीत्व-द्योतक ऊङ् प्रत्यय हुआ है = संहित + ऊरू + ऊ + सु = संहितोरू: बना। इसी प्रकार अन्य शब्द बना।

**(9) शार्ङ्गखी**—शृङ्गरु की सन्तान स्त्री। शृङ्गरु शब्द से अण् प्रत्यय होकर शार्ङ्गख शब्द बनता है। उससे 'शार्ङ्गखाद्यञो ङीन्' सूत्र से जिसके अन्त में जातिवाचक शब्द है उससे ङीन् प्रत्यय होकर शार्ङ्गख + ङीन् = (अकार लोप) = शार्ङ्गखी। इसी प्रकार वैदी (विद की सन्तान से भी), ब्राह्मणी, नारी, (नृ और नर से आदि वृद्धि होकर = नारी)।

**(10) युवतिः**—युवन् शब्द से स्त्रीलिङ्ग में 'युनस्तिः' सूत्र से ति प्रत्यय होकर युवन् (नकार लोप) + ति = युवतिः शब्द बना है।

---

# अथ समास प्रकरणम्

**1. अथ केवल समासः—**

जिस समास का कोई अन्य नाम नहीं है, उसे केवल समास कहते हैं। यथा—

(1) भूतपूर्वः=पहले हुआ। पूर्वं भूतः इस लौकिक विग्रह में तथा पूर्व अम् भूत सु इस अलौकिक विग्रह में 'सहसुपा' सूत्र से पूर्वम् और भूतः शब्द का विकल्प से समास होने पर 'कृत्तद्धितसमासाश्च' से प्रातिपदिक संज्ञा, 'सुपो धातु प्रातिपदिकयोः' से 'अम्' और 'सु' विभक्ति का लोप, 'भूतपूर्वेचरट्' इस पाणिनि सूत्र से भूत शब्द का पूर्व निपात होकर—'भूतपूर्व'। इसकी प्रातिपदिक संज्ञा होने से 'सु' विभक्ति, उसका विसर्ग होकर भूतपूर्व + सु = 'भूतपूर्वः' शब्द बना।

(2) वागर्थाविव = वागर्थौ इव इस लौकिक विग्रह में तथा 'वागर्थ औ इव' इस अलौकिक विग्रह में वागर्थौ का इव के साथ समास होता है। 'इवेन सह समासो विभक्त्यलोपश्च' इस वार्तिक से इव के साथ 'औ' विभक्ति का लोप नहीं होकर "वागर्थौ इव = वागर्थाविव" समास बना। (1985)

**2. अथाऽव्ययीभावसमासः—**

अव्ययं विभक्ति समीप समृद्धि व्यृद्ध्यर्थाभावात्ययासम्प्रति शब्दप्रादुर्भाव-पश्चाद्यथानुपूर्व्यंयौगपद्य सादृश्य सम्पत्ति साकल्यान्तवचनेषु ।।2/1/6।। इस सूत्रानुसार विभक्ति, समीप, समृद्धि, व्यृद्धि (ऋद्धि का अभाव), अर्थ (वस्तु) का अभाव, अत्यय (नाश), असंप्रति (अनुचित), शब्द की अभिव्यक्ति, पश्चात्, यथा, अनुक्रम, यौगपद्य (एक साथ होना), सादृश्य, सम्पत्ति, साकल्य (सम्पूर्णता) तथा अन्त, इन अर्थों में वर्तमान अव्यय का सुबन्त के साथ नित्य समास होता है और वह अव्ययीभाव समास कहलाता है। यह नित्य समास होता है जिसके पदों में लौकिक विग्रह नहीं होता है केवल अलौकिक विग्रह ही होता है।

प्रथमान्त पद से जिसका बोध होता है उसकी उपसर्जन संज्ञा होती है—जैसे अधि की तथा समास में उपसर्जन संज्ञक का पहले प्रयोग होता है—अधिहरिङि। सुपो धातु प्रातिपदिकयोः से ङि (सुप्) का लोप हो जाता है—अधिहरि। तथापि प्रातिपदिक संज्ञा से सुप् होकर 'अधिहरि+सु' रूप होता है तथा 'अव्ययीभावश्च' सूत्र से अव्यय संज्ञा होकर सुप् का 'अव्ययादाप्सुपः' से लोप होकर अधिहरि। यथा—

(1) अधिहरि = हरौ (हरि में)! हरि ङि अधि। अव्ययं विभक्ति सूत्र से विभक्त्यर्थ में अव्ययीभाव समास। अधि का पूर्वनिपात और ङि का लोप होकर 'अधि हरि' यह समस्त पद, अव्यय संज्ञा से 'अधिहरि+सु' सु का लोप होकर अधिहरि। इसी प्रकार अधिगोपम् = (गोपा में) = गोपि—गोपा ङि अधि। अव्ययं विभक्ति से विभक्त्यर्थ में अधि का गोपा के साथ समास—अधि का पूर्व निपात ङि का लोप—अधिगोपा। अव्ययी भाव में नपुंसकलिंग से गोपा के आ को ह्रस्व-अधिगोप—सु आकर लोप, अम् होकर अधिगोपम्।

(2) उपकृष्णम् = कृष्णस्य समीपम् (कृष्ण के समीप)। तृतीया—सप्तम्यो-र्बहुलम् सूत्र से अकारान्त अव्ययी भाव से परे तृतीया और सप्तमी विभक्ति को प्रायः अम् हो जाता है। अतः कृष्ण ङस् उप—उप कृष्ण ङस्—विभक्ति लोप उपकृष्ण—उपकृष्ण+सु—सुलोप और अम् आमम्—उपकृष्णम्। इसी प्रकार अन्य उदाहरण भिन्न हैं—

(3) सुमद्रम् = मद्राणां समृद्धि (मद्र देश के राजाओं की समृद्धि)—मद्र+आम्+सु = सुमद्रम्।

(4) दुर्यवनम् = यवनानां व्यृद्धिः (यवनों की दुर्दशा)—यवन आम् दुर् = दुर्यवनम्।

(5) निर्मक्षिकम् = मक्षिकाणाम् अभावः (मक्खियों का भी अभाव)—मक्षिका आम् निर् = (नपु.) निर्मक्षिकम्।

(6) अतिहिमम् = हिमस्य अव्ययः = (बर्फ की समाप्ति)—हित ङस् अति (अव्ययः) = अतिहिमम्।

